का पूजन करने के समान पुस्तक के सम्मुख विधिवत् पूजन करे और फिर वक्ता का पूजन करे।१७। पुस्तक के आच्छानार्थ नवीन वस्त्र प्रदान करे और उसे बाँधने के निमित्त सुन्दर रेशमी डोरा देना चाहिए, ।१८। जो पुरुष पुराण के निमित्त नवीन वस्त्र और सूत्र प्रदान करते हैं, वे सभी युगों में योगी और ज्ञान-सम्पन्न होते हैं।१९। वे स्वर्ग लोक में जाकर वहाँ के अनेक भोगों का उपभोग कर ब्रह्मलोक को प्राप्त होते और कल्प के अन्त में शिवलोक में जाते है।२०।

विरक्तश्च भवेच्छ्रोता परऽहनि विशेशतः।
गीता वाच्या शिवेनोक्ता रामचन्द्राय या मुने ॥२१
गृहस्थश्केद्भवेच्छ्रोता कर्तव्यस्तेन धीमता।
होमः शुद्धेन हविषा कर्मणस्तस्य शान्तये ॥२२
रुद्रसंहितया होमः प्रतिश्लोकेन वा मुने।
गायत्र्यास्तन्मयत्वाच्च पुराणस्यास्य तत्वतः ॥२३
दोषयोः प्रशमार्थं च न्यूनताधिताख्ययौः।
पठेच्च श्रृणुयाद्भक्तया शिवनामसहस्रकम् ॥२४
एवं कृते विधारे च श्रीमच्छिवपुराणकम्।
संपूर्णफलदं स्याद्वै भुक्तिमुक्ति प्रदायकम् ॥२५

यदि श्रोता विरक्त हो तो द्वितीय दिवस शिव गीता का विशेष करके पाठ करे। उसका उपदेश शिवजी ने श्रीरामचन्द्रजी को दिया था।२१। यदि श्रोता गृहस्थ हो तो उसे शुद्ध हवि के द्वारा उस कर्म की शान्ति के निमित्त हवन करना चाहिये।२२। अथवा रुद्र संहिता के प्रत्येक श्लोक से हवन करे या तन्मय गायत्री से अथवा पुराण के तत्व से हवन करे।२३। न्यूनाधिक दोषों की शान्ति के लिये भक्तिपूर्वक शिव-सहस्र नाम का पाठ करना चाहिये।२४। इस प्रकार विधानपूर्वक श्रवण करने से शिवपुराण पूर्ण फलदाता होता है तथा भुक्ति और मुक्ति दोनों फलों की प्राप्ति होती है।२५।

— —

# श्री शिवपुराण

## विद्येश्वरसंहिता

### सूतजी से मुनियों का प्रश्न

आद्यन्तमंगलमजातसमानभावमार्यतमीशमजरामरमात्मदेवम् ।
पंचाननंप्रबलपंचविनोदशीलसं भावयेमनसिशंकरमम्बिकेशम् ॥

धर्मक्षेत्रे महाक्षेत्रे गङ्गाकालिन्दिसंगमे ।
प्रयागे परमे पुण्ये ब्रह्मलोकस्य वर्त्मनि ॥१
मुनयः शंशितात्मनः सत्यव्रतपरायणाः ।
महौजसो महाभागो महासत्रं वितेनिरे ॥२
तत्र सत्रं समाकर्ण्य व्यासशिष्यो महामुनिः ।
आजगाममुनीन्द्रष्टु सूतः पौराणिकोत्तमः ॥३
तं दृष्ट्वा सूतमायांतं हर्षिता मुनयस्तदा ।
चेतसा सुप्रसन्नेन पूजां चक्रुर्यथाविधि ॥४
ततो विनयसंयुक्ताः प्रोचुः सांजलयश्च ते ।
सुप्रसन्ना महात्मनः स्तुति कृत्वा यथाविधि ॥५
रोमहर्षण सर्वज्ञ भवान्वै भाग्यगौरवात् ।
पुराणविद्यामखिलां व्यासात्प्रर्थमीयिवान् ॥६
तस्मामाश्चर्य्यभूतानां कथानां त्व हि भाजनम् ।
रत्नानामुरुसाराणां रत्नकार इवार्णवः ॥७

व्यासजी ने शिवजी की ब्रह्मत्व प्राप्ति के लिए उपायभूत विद्येश्वर संहिता का वर्णन करने हेतु मङ्गल विधान किया। सृष्टि के आदि-अन्त में जो मङ्गलस्वरूप हैं. जिनके समान सम-भाव किसी में नहीं है, जिनमें विश्व स्थित है, जो जरा मृत्यु से रहित, स्वप्रकाश स्वरूप, पंचमुख,

प्रबल पंच महापापों के हरने वाले, भक्तों के मोक्ष में बाधक शब्दादि पंच विषयों को शान्त करने वाले एवं भक्तों के लिए कल्याणकारी पार्वती पति शिवजी का मैं ध्यान करता हूँ। व्यासजी ने कहा—धर्म के उस महान्क्षेत्र में जहाँ गङ्गा और कालिंदी मिली हैं, उस ब्रह्मलोक के मार्ग-भूत परम पवित्र प्रयाग नाम प्रदेश में ॥१॥ सत्यव्रत में रत, ज्ञानी एवं महान् व्रती अत्यन्त पराक्रमी और महान् भाग्यवान, ऋषि दीर्घ यज्ञ का अनुष्ठान करने लगे ॥२॥ व्यासजी के शिष्य महामुनि उस यज्ञ को सुन करके पुराण ज्ञाताओं में सर्वश्रेष्ठ सूतजी उस स्थान में आये ॥३॥ सूतजी को वहाँ आया हुआ देखकर मुनि अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने चित्त से उनका विधिवत् पूजन किया ।४। तब विनय युक्त होकर वह मुनिजन हाथ जोड़कर उन प्रसन्न हुए महात्मा का विधिवत् स्तवन करने लगे ।५। हे सर्वज्ञ ! आपने भाग्य से गौरवपूर्वक व्यासजी से सम्पूर्ण पुराण विद्या का अर्थ रहित ज्ञान प्राप्त किया है ॥६॥ इसलिये आप आश्चर्य भूत कथाओं के उसी प्रकार पात्र हैं, जिस प्रकार श्रेष्ठ रत्नों का स्थान समुद्र है ॥७॥

यच्च भूतं च भव्यं च यच्चान्यद्वस्तु वर्तते ।
न त्वयाऽविदितं किंचित्त्रषु लोकेषु विद्यते ॥८
त्वं मद्दिष्टवशादस्य दर्शनार्थमिहागतः ।
कुर्वन्किमपि नः श्रेयो न वृथा गंतुमर्हसि ॥९
तत्वं श्रुतं स्म नः सर्वं पूर्वमेव शुभाशुभम् ।
न तृप्तिमधिगच्छामः श्रवणेच्छा मुहुर्मुहुः ॥१०
इदानी मेकमेवास्ति श्रोतव्यं सूत सन्मते ।
तद्रहस्यमपि ब्रूहि यदि तेऽनुग्रही भवेत् ॥११
प्राप्ते कलियुगे घोरे नराः पुण्यविवर्जिताः ।
दुराचाररताः सर्वे सत्यवार्तापराङ्मुखः ॥१२
परापवादनिरताः परद्रव्याभिलाषिणः ।
परसक्तस्त्रीतमनसः परहिंसापरायणाः ॥१३

देहात्मदृष्टयो मूढ़ा नास्तिकाः पशुबुद्धयः ।
मातृपितृकृतद्वेषा स्त्रीदेवाः कामकिंकराः ॥१४

भूत, भविष्यत, वर्तमान जो कुछ त्रैलोक्य में है, उसमें ऐसा कुछ भी नहीं है जो आपसे छिपा हुआ हो ।८। हमारे सौभाग्य से ही आप इन स्थान में पधारे हैं । आप हमारे मंगल किये बिना, यहाँ से नहीं जायेगें ॥९॥ पहले भी हमने आपसे अनेकानेक कथाऐं सुनी हैं, फिर भी उनसे हमारी तृप्ति नहीं हुई । हमें उनके बारम्बार श्रवण करने की इच्छा होती है ॥१०॥ हे अत्यन्त मेधावी मुने ! इस समय जो रहस्यमय वार्ता सुनने के योग्य हो उसे आप कृपा पूर्वक हमारे प्रति कहिये ॥११॥ इस घोर कलिकाल के उपस्थित होने पर पुण्यहीन मनुष्य ही प्रकट हुए हैं । सबकी प्रीति दुराचार में है तथा सत्य और पुण्य कर्मों से रहित हैं ॥१२॥ परनिन्दा करने में रत रहते हैं । पराये द्रव्य की अभिलाषा और परनारियों में चित्त लगाने वाले लोग दूसरों की हिंसा को सदा तत्पर रहते ॥१३॥ देह में आत्मा का भ्रम रखने वाले नास्तिक बुद्धि वाले मूर्ख माता पिता से द्वेष रखने वाले, काम के किंकर और स्त्री के वशीभूत रहने वाले हैं ॥१४॥

विप्रा लोभग्रहग्रस्ता वेदविक्रयजीविनः ।
धनार्जनार्थमभ्यस्तविद्या मदविमोहिताः ॥१५
त्यक्तस्वजातिकर्माणः प्रायशः परवचकाः ।
त्रिकालसंध्यया हीना ब्रह्मबोधविवर्जिताः ॥१६
अदयाः पंडितंमन्याः स्वाचारव्रतलोपकाः ।
कृष्युद्यमरताः क्रूरस्वभावा मलिनाशयाः ॥१७
क्षत्रियाश्च तथा सर्वे स्वधर्मत्यागशीलिनः ।
असत्संगाः पापरता व्यभिचारपरायणाः ॥१८
अशूरा अरणप्रीताः पलायनपरायणाः ।
कुचौरवृत्तयः शूद्राः कामकिंकरचेतसः ॥१९
शस्त्रास्त्रविद्यया हीना धेनुविप्रावनोज्झिताः ।
शरण्यावनहीनाश्च कामिन्यूतिमृगाः सदा ॥२०

प्रजापालनसद्धर्मविहीना भोगतत्पराः ।
प्रजासंहारका दुष्टा जीवहिंसाकरा मुदाः ॥२१

ब्राह्मण लोभ में फंस रहे हैं, वेदों के विक्रय से आजीविका चलाते हैं, धन के लिए विद्या का अध्ययन करते हैं और विद्या के मद से मोहित हैं, ।१५। अपने स्वाभाविक कर्म का त्याग करने वाले, दूसरों को ठगने वाले, त्रिकाल संध्या से रहित तथा ब्रह्मज्ञान से शून्य हैं ।१६। स्वयं को पण्डित समझने वाले, दया-रहित आचार और व्रत से हीन, कृषि-कर्म में लगे हुए, क्रूर स्वभाव के तथा मलीन चित्त वाले हैं ।१७। इसी प्रकार क्षत्रियों ने भी अपना धर्म छोड़ रखा है । वे कुसङ्गति में पड़े हुए हैं और पाप कर्म तथा व्यभिचारी परायण हैं ।१८। शूद्रों से प्रीति रखने वाले, कायर, युद्ध में पीठ दिखाने वाले, चोरों की वृत्ति में लगे हुए तथा कामदेव के दास हैं ।१९। शस्त्रास्त्र की विद्या से अनजान, गौ ब्राह्मणों का पालन न करने वाले, शरणागतों को दुत्कारने वाले, कामिनी के लीला हरिण तथा धन से हीन हैं ।२०। प्रजा के पालन रूप श्रेष्ठ धर्म से विमुख, भोगों से संलग्न, प्रजा की हिंसा करने वाले और जीव हिंसा में प्रसन्न रहने वाले हैं ।२१।

वैश्याः संस्कारहीनास्ते स्वधर्मत्यागशीलिनः ।
कुपथाः स्वाजनरतास्तुलाकर्मकुवृत्तयः ॥२२
गुरुदेवद्विजातीनां भक्तिहीनाः कुबुद्धयः ।
अभोजितद्विजाः प्रायः कृपणा बद्धपुष्टयः ॥२३
कामिनीजारभावेषु सुरता मलिनाशयाः ।
लोभमोहविचेतसकाः पूर्तादिषु वृषोज्झिताः ॥२४
तद्वच्छूद्राश्च ये केचिद्ब्राह्मणाचारतत्पराः ।
उज्ज्वलाकृतयो मूढ़ाः स्वधर्मत्यागशीलिनः ॥२५
कर्तारस्तपसां भूयो द्विजतेजोपहारकाः ।
शिश्वल्पमृत्युकाराश्च मंत्रोच्चारपरायणाः ॥२६
शालग्रामशिलादीनां पूजका होमतत्पराः ।
प्रतिकूलविचाराश्च कुटिला द्विजदूषका ॥२७

धनवंत कुकर्माणो विद्यावन्तो विवादिनः ।
आख्यानोपासनाधर्मवक्तारो धर्मलोपकाः ।।२८

वैश्य संस्कारहीन, धर्मविमुख, कुमार्ग से द्रव्योपार्जन में तत्पर, तुला कर्म और कुत्सित आजीविका वाले गुरु ब्राह्मण की भक्ति से विमुख ब्राह्मणों को भोजन न कराने वाले बुद्धिहीन, लोभी एव कंजूस हैं ।२२-२३। नारियों से जार भाव से रमण करने वाले, अस्वच्छ मन वाले, लोभ-मोह से भ्रमित पूर्तादि में धर्म का त्याग कर देने वाले हैं, ।२४। शूद्र भी अपने धर्म से विमुख हैं · ब्राह्मणों जैसा आचार करने वाले उज्ज्वल आकृति वाले, धर्म से हीन एवं मूढ़ हैं ।२५। तप में संलग्न, ब्राह्मणों का तेज हरने की इच्छा में रत, बालक की अल्प मृत्यु में मारणादि मन्त्रों में चतुर हैं ।२६। शालिग्राम आदि की पूजा करके हवन करने वाले, प्रतिकूल विचार वाले कुटिल तथा ब्राह्मण द्वेषी हैं ।२७। धनवान, विद्यमान, कूकर्मी, विवादी, कथा. धर्म तथा उपासना का उपदेश करने वाले और धर्म को नष्ट करने वाले हैं ।२८।

सुभूपाकृतयो दंभाः सुदातारो महामदाः ।
विप्रादीन्सेवकान्मत्वा मन्यमाना निज प्रभुम् ।।२९
स्वधर्मरहिता मढ़ा संकरः क्रूरबुद्धयः ।
महाभिमानिनो नित्यं चतुर्वर्णविलोपकाः ।।३०
सुकुलीनन्निजानमत्वा चतुवर्णैविवर्तनाः ।
सर्ववर्णभ्रष्टकरा मूढ़ाः असत्कर्मकारिणः ।।३१
स्त्रिश्च प्रायसो भ्रष्टा भर्त्रवत्रानकारिकाः ।
श्वसुरद्रोहकारिण्यो निर्भया मलिनासनाः ।।३२
कुहावभावनिरताः कुशीला स्मरविह्वलाः ।
जारसंगरता नित्यं स्वस्वाभिविमुखास्तथा ।।३३
तनया मातृपित्रौश्च भक्तिहीनादुराशयाः ।
अविद्यापाठका नित्यं रोगग्रसितदेहकाः ।।३४
एतेषां नष्टबुद्धीनां स्वधर्मत्यागशीलिनाम् ।
परलोकेऽपीह लोके कथं सूत गतिर्भवेत् ।।३५

राजाओं जैसी चेष्टा वाले, पाखण्डी, दाता के समान आडम्बर करने वाले, महामद से युक्त, ब्राह्मणों को सेवक और स्वयं को स्वामी समझने वाले हैं ।।२६।। अपने धर्म से शून्य, मूढ़, वर्णसंकर क्रूर बुद्धि वाले, घोर अभिमानी तथा चारों वर्णों का लोप करने में निरत हैं ।।३०।। अपने को कुलीन समझते हुए चारों वर्णों की वृत्ति वाले, सभी वर्णों को भ्रष्ट करने वाले हैं ।।३१।। स्त्रियाँ भी अपने स्वामी आज्ञा पालन करने से विमुख तथा सास-श्वसुर से द्रोह करने वाली हैं । ३२।। बुरे हाव-भाव वाली, कुत्सत स्वभाव वाली, कामविह्वला, जाट के सङ्ग को चाहने वाली तथा पति-द्रोहणी हैं ।।३३।। कन्या भी माता-पिता को न चाहने वाली, बुरे आशय वाली, अविद्या से घिरी हुई तथा रोग से ग्रसित देह वाली हैं ।।३४।। हे सूतजी ! इन बुद्धिहीन, धर्म से विमुख मनुष्यों को इहलोक और परलोक में कौन सी गति प्राप्त होगी ? ।।३५।।

इति चिंताकुलं चित्तं जायते सततं हि न ।
परोपकारसदृशो नास्ति धर्मोऽपर खलु ।।३६
लघूपायेन येनैषां भवेत्सद्योऽघनाशनम् ।
सर्वं सिद्धान्तवित्वं हि कृपया तद्वदाधुन ।।३७
इत्याकर्ण्य वचस्तेषां मुनीनां भावितात्मनाम् ।
मनसा शंकरं स्मृत्वा सूतः प्रोवाच तान्मुनीन् ।।३८

हमारा मन इन चिन्ताओं से सदा व्याकुल रहता है । परोपकार के समान विश्व में अन्य कोई धर्म नहीं है ।३६। जिन न्यून उपाय से इनका पाप शीघ्र ही मिट जाय उसे कृपा कर कहिये । आप सम्पूर्ण सिद्धान्तों के जानने वाले हैं ।।३७।। व्यासजी ने कहा कि ज्ञानमय आत्मा वाले उन मुनियों के ऐसे वचन सुनकर सूतजी ने मन में शिवजी का स्मरण किया और उन मुनियों से कहने लगे ।।३८।।

।। शिवपुराण द्वारा कलि-कल्मष विध्वंस वर्णन ।।

साधु पृष्टं साधवो वस्त्रैलोक्यहितकारकम् ।
गुरुं स्मृत्वा भवत्स्नेहाद्वक्ष्ये तच्छृणुतादरात् ।।१

वेदांतसारसर्वस्व पुराणं चैवमुत्तमम् ।
सर्वाघोद्धारकर पगत्र परमार्थदम ॥२
कलिकल्मषविध्वंसि यस्मिञ्छिवयश: परम् ।
विजृम्भते सदा विप्राश्चतुर्वर्गफलप्रदम् ॥३
तस्याध्ययनमात्रण पुराणस्य द्विजोत्तमा ।
सर्वोत्तमस्य शैवस्य ते यास्यति सुसद्गतिम् ॥४
तावद्विजृम्भते पापं ब्रह्महत्यापुर सरम् ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति जगत्यहो ॥५
तावत्कलिमहोत्पाता: संचरिष्यंति निर्भयो: ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति जगत्यहो ॥६
तावत्सर्वाणि शास्त्राणि विवदते परस्परम् ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यहि जगत्यहो ॥७

सूतजी ने कहा—हे महात्माओं ! आपने उत्तम प्रश्न किया है। इसके द्वारा विश्व का कल्याण होगा। मैं गुरुदेव का स्मरण कर स्नेहपूर्वक कहता हूं तुम आदर सहित श्रवण करो ॥१॥ वेदान्त का सार रूप शिव पुराण सभी पापों को नष्ट करने वाला तथा परलोक में परमार्थ को प्रदान करने वाला है ॥२॥ उसमें शिवजी का यश है, वह कलियुग के पापों को दूर कर देता है। हे विप्रो ! यह पुराण सदा चारों वर्ग का फल प्राप्त कराने वाला है ॥ ॥ हे विप्रगण ! उस पुराण का अध्ययन करने मात्र से ही प्राणी को सर्वोत्तम सद्गति की प्राप्ति हो जाती है।४। ब्रह्म-हत्या आदि के पाप भी तभी तक विद्यमान रहते हैं, जब तक संसार में आश्चर्य रूप शिव पुराण का प्राकट्य नहीं होता ॥५॥ कलियुग के घोर उत्पात भी तभी तक टिक पाते हैं, जब तक कि ससार में शिव पुराण का प्राकट्य नहीं हो जाता ॥६॥ सभी शस्त्र तब तक परस्पर में विवाद करते प्रतीत होते हैं, जब तक कि विश्व में शिव पुराण का उदय नहीं हो जाता ॥७॥

तावत्स्वरूप दुर्बोधं शिवस्य महतामपि ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति जगत्यहो ॥८

तावद्यमभटाः क्रूराः संचरिष्यंति निर्भयाः ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति जगत्यहो ॥९
तावत्सर्वाणि तीर्थानि विवदंते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति जगत्यहो ॥१०
तावत्सर्वे मुदा मंत्रा विवदते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥११
तावत्सर्वाणि क्षेत्राणि विवदंते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥१२
तावत्सर्वाणि पीठानि विवदते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥१३
तावत्सर्वाणि दानानि विवदंते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥१४

शिवजी का स्वरूप महान् पुरुषों को भी तभी तक दुर्बोध दिखाई देता है, जब तक संसार में शिवपुराण का प्राकट्य नहीं हो जाता ।७। यमराज के क्रूर दूत भी तभी तक निर्भय विचरण करते हैं, जब तक कि यह आश्चर्य स्वरूप सूर्य रूपी पुराण उदय नहीं हो जाता ।९। सम्पूण तीर्थ भी पृथिवी में तभी तक विवाद करते हैं, जब तक कि विश्व में शिव पुराण प्रकट नहीं हो जाता ।१०। सब मन्त्र तभी तक इस लोक में विवादास्पद प्रतीत होते हैं जब तक कि शिव पुराण का उदय नहीं हो जाता ।११। सब क्षेत्र पृथिवी में तभी तक विवादग्रस्त रहते हैं, जब तक विश्व में शिव पुराण का प्राकट्य नहीं हो जाता ।१२। सम्पूर्ण पीठ भी पृथिवी पर तभी विवाद करते हैं जब तक कि संसार में शिव पुराण का उदय नहीं हो जाता ।१३। सब दान तभी तक पृथिवी पर विवादास्पद हैं जब तक कि शिवपुराण का प्राकट्य संसार में नहीं हो जाता ।१४।

तावत्सर्वे च ते देवा विवदंते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥१५
तावत्सर्वे च सिद्धान्ता विवदंते महीतले ।
यावच्छिवपुराणं हि नोदेष्यति महीतले ॥१६

अस्य शैवपुराणस्य कीर्तनश्रवणाद्द्विजाः ।
फलं वक्तुं न शक्नोमि कार्त्स्न्येन मुनिसत्तमाः ॥१७
तथापि तस्य माहात्म्यं वक्ष्ये किंचित्तु वोऽनघाः ।
चित्तमाधाय शृणुत व्यासेनोक्तं पुरा मन ॥१८
एतच्छिवपुराणं हि श्लोकं श्लोकार्द्धमेव च ।
यः पठेत्भक्तिसंयुक्तः स पापान्मुच्यतेक्षणात ॥१९
एतच्छिवपुराणं हि यः प्रत्यहमतन्द्रितः ।
यथाशक्ति पठेद्भक्त्या स जीवन्मुक्त उच्यते ॥२०
एतच्छिवपुराणं हि यो भक्त्यार्चयते सदा ।
दिने दिनेऽश्वमेधस्य फल प्राप्नोत्यसंशयम् ॥२१

पृथिवी में यह देवता भी तभी तक विवाद करते हैं, जब तक कि शिव पुराण का उदय इस विश्व में नहीं हो जाता ।१५। सभी सिद्धान्त पृथिवी में तभी तक विवादास्पद रहते हैं, जब तक कि शिव पुराण का उदय इस विश्व में नहीं हो जाता ।१६। हे विप्रगण ! इस शिव पुराण के सुनने या कीर्तन करने से जिस फल की प्राप्ति होती है, उसका पूरी तरह वर्णन मैं नहीं कर सकता ।१७। हे पापरहित ! मैं तुम्हारे प्रति उसका कुछ माहात्म्य कहता हूँ। इसे मुझे व्यासजी ने कहा था, तुम उसे सावधान चित्त से श्रवण करो ।१८। इस शिव पुराण का एक या आधा श्लोक भी जो भक्ति पूर्वक श्रवण करते हैं, वे उसी समय पापोंसे मुक्त हो जाते हैं ।१९। इस पुराण का आलस्य त्याग कर प्रतिदिन भक्ति सहित यथाशक्ति पाठ करते हैं, वे जीवनमुक्त हो जाते हैं ।२०। भक्ति सहित जो पुरुष इस शिवपुराण का पूजन करते हैं, वे दिनों अश्वमेध के फल को प्राप्त करते हैं, इसमें सन्देह नहीं है ।२१।

एतच्छिवपुराणं यः साधारणपदेच्छया ।
अन्यतः शृणुयात्सोऽपि मत्तो मुच्येत पातकात् ॥२२
एतच्छिवपुराणं यो नमस्कुर्याद्दूरतः ।
सर्वदेवार्चनफलं प्राप्नोति न संशयः ॥२३
एतच्छिवपुराणं हि चतुर्दश्यामुपोषितः ।

शिवभक्तसभायां यो व्याकरोति स उत्तमः ॥२४
उपोषितश्चतुर्दश्यां रात्रौ जागरणान्वितः ।
यः पठेच्छृणुयाद्वापि तस्त पुण्यं वदाम्यहम् ॥२५
कुरुक्षेत्रादिनिखिलपुण्यतीर्थेष्वनेकशः ।
आत्मतुल्यधनं सूर्यग्रहणे सर्वतोमुखे ॥२६
विप्रेभ्यो व्यामुख्येभ्यो दत्वा यत्फलमश्नुते ।
तत्फलं सभवेत्तस्य सत्यं सत्यं न संशयः ॥२७
एतच्छिवपुराणं हि गायते योऽप्तहर्निशम् ।
आज्ञां तस्य प्रतीक्षेरन्देवा इन्द्रपुरोगमाः ॥२८

जो इस शिवपुराण के साधारण पद के अक्षरों को भी दूर से सुनता है, वह मत्त व्यक्ति भी पापाप-दोष से मुक्त हो जाता है ॥२२॥ इस शिव पुराण के समीप जाकर जो इसे नमस्कार करते हैं, देवार्चन के फल को प्राप्त होते हैं, इसमें संशय नहीं है ॥२३॥ चतुर्दशी के दिन व्रत रखकर सभा में जो पुरुष शिवपुराण का व्याख्यान करते हैं, वे पुरुष अत्यन्त श्रेष्ठ हैं ॥२४॥ चतुर्दशी के दिन व्रत पूर्वक रात्रि में जो पुरुष इसे पढ़ते या सुनते है उनके पुण्य का फल मैं तुम्हारे प्रति कहता हूँ ॥२५॥ कुरुक्षेत्र आदि अनेक पुण्य स्थानों से जाकर सूर्य ग्रहण के अवसर पर अपने समान धन कथा-वाचक ब्राह्मणों को देने पर जो फल प्राप्त होता है, वह फल कथा-श्रवण करने वालों को अवश्य प्राप्त होता है, इसमें सन्देह नहीं है ।२६-२७। जो मनुष्य इस पुराण को दिन रात्रि निरन्तर पढ़ते हैं उनकी आज्ञा की प्रतीक्षा इन्द्रादि देवतागण भी सदा करते रहते हैं ॥२८॥

एतच्छिवपुराणं यः पठञ्छृण्वन्हि नित्यशः ।
यद्यत्करोति सत्कर्म तत्कोटिगुणितं भवेत् ॥२९
समाहितः पठेद्यस्तु तत्र श्रीरुद्रसंहिताम् ।
स ब्रह्मघ्नोऽपि पूतात्मा त्रिभिरेवादनैर्भवेत् ॥३०
ता रुद्रसंहितां यस्तु भैरवप्रतिमांतिके ।
त्रिः पठेत्प्रत्यहं मौनी स कामानखिलांल्लभेत् ॥३१

तां रुद्रसंहिता यस्तु संपठेद्वटविल्वयोः।
प्रदशिक्षां प्रकुर्वाणो ब्रह्महत्या निवर्तते ।।३२
कैलाससंहिता तत्र ततोऽपि परमा स्मृता।
ब्रह्मस्वरूपिणो साक्षात्प्रणवार्थप्रकाशिका ।।३३
कैलाशसहितायास्तु माहात्म्य वेत्ति शङ्करः।
कृत्स्नं तदर्द्ध व्यासश्च तदर्द्धं वेद्म्यहं द्विजाः ।।३४
तत्र किंचित्प्रवक्ष्यामि कृत्स्नं वक्तुं न शक्यते।
यज्ज्ञात्वा तत्क्षणाल्लोकश्चित्तशुद्धिमवाप्नुयात् ।।३५

जो पुरुष इस शिवपुराण का नित्य पाठ एवं श्रवण करते हैं, उनके द्वारा किये सत्कर्मों का फल कोटि गुणा होता है।२९। इसको रुद्र संहिता को सावधानी पूर्वक पढ़ने वाला मनुष्य तीन दिन के भीतर ही ब्रह्महत्या से छुटकारा प्राप्त कर लेता है।३०। जो पुरुष इसकी रुद्र संहिता का भैरव जी की मूर्ति के समक्ष प्रतिदिन तीन बार मौन होकर पाठ करता है, वह अपने मनोरथों को प्राप्त होता है।३१। वट और विल्व की प्रदक्षिणा करके जो कोई इसकी रुद्र संहिता का पाठ करता है, उसको ब्रह्महत्या से छुटकारा मिल जाता है।३२। इसके अतिरिक्त कैलाश संहिता का इससे भी अधिक माहात्म्य है, वह सहिता साक्षात् ब्रह्म-स्वरूपिणी है तथा ओंकार के अर्थ को प्रकाशित करने वाली है।३३। हे विप्रो! कैलाश संहिता का सम्पूर्ण माहात्म्य स्वय शिवजी जानते हैं। उनसे आधा व्यासजी और व्यासजी से आधा मैं जानता हूँ।३४। मैं सम्पूर्ण तो नहीं कह सकता, उसमें से कुछ अंश कहता हूँ, उसका ज्ञान होने से तत्काल ही चित्त शुद्ध हो जाता है।३५।

न नाशयति यत्पापं सा रौद्री संहिता द्विजाः।
तन्न पश्याम्यहं लोके मार्गमाणोऽपि सर्वदा ।।३६
शिवेनोपनिषत्सिधुमन्थनोत्पादितां मुदा।
कुमारायार्पितां तां वै सुधां पीत्वामरो भवेत् ।।३७
ब्रह्महत्यादिपापानां निष्कृतिं कर्तुमुद्यतः।
माससमात्रं संहितां तां पठित्वा मुच्यते ततः ।।३८

दुष्प्रतिग्रहदुर्भोज्यदुरालापादिसंभवम् ।
पापं सकृत्कीर्तनेन संहिता सा विनाशयेत् ॥३९
शिवालये बिल्ववने संहितां तां पठेत्तु यः ।
स यत्फलमवाप्नोति तद्वाचोऽपि न गोचरे ॥४०
संहितां तां पठन्भक्त्या यः श्राद्धे भोजयेद्द्विजान् ।
तस्य ये पितरः सर्वे यांति शंभोः परं पदम् ॥४१
चतुर्दश्यां निराहारो यः पठेत्संहितां च ताम् ।
बिल्वमूले शिवः साक्षात्स देवैश्च प्रपूज्यते ॥४२

हे मुनिवरो ! जिस पाप नाश रुद्र संहिता नहीं करती, वह तो ढूँढ़ने के लिए भी उपलब्ध नहीं हो पाता ।३६। वह संहिता शिवजी ने उपनिषद् रूपी समुद्र से मथ कर निकाली और कुमार को देदी । उसके ज्ञानामृत का पान करने पर जीव अमृत्व को प्राप्त होता है ।७। ब्रह्महत्या आदि पापों से छुटकारा प्राप्त करने के लिए एक महिने तक पाठ करने वाला प्राणी अपने पापों से छूट जाता है ।३८। दुष्प्रतिग्रह, दुर्भोजन और दुर्वचन आदि के द्वारा उत्पन्न पाप इस संहिता के पाठ करने के फलस्वरूप नाश को प्राप्त होता है ।३९। किसी शिवालय में अथवा बिल्व पत्र के मन में इस संहिता का भक्तिभाव पूर्वक पाठ करने वाले को अकथनीय फल की प्राप्ति होती है ।४०। इस संहिता का भक्ति का पूर्वक पाठ करते हुए श्राद्ध में ब्राह्मणों को भोजन कराने वाले के सभी पितर शिवजी के लोक को गमन करते हैं ।४१। चतुर्दशी के दिन निराहार व्रतपूर्वक जो इस संहिता का पाठ करता है तथा जो बिल्व-मूल में पढ़ता है, वह साक्षात् शिव से पूजित होता है । देवता भी उसे पूजते हैं ।४२।

अप्यन्याः संहितास्तत्र सर्वकामफलप्रदाः ।
उभे विशिष्टे विज्ञेये लीलाविज्ञानपूरिते ॥४३
तदिदं शैवमाख्यातं पुराणं वेदसंहितम् ।
निर्मितं तच्छिवेनैव प्रथमं ब्रह्मसंमितम् ॥४४
ससप्तसंहितं दिव्यं पुराणं शिवसंज्ञकम् ।

वरीवर्ति ब्रह्मतुल्यं सर्वोपरि गतिप्रदम् ॥४५
एतच्छिवपुराणं हि सप्तसंहितमादरात् ।
परिपूर्णं पठेद्यस्तु स जीवन्मुक्त उच्यते ॥४६
शैवंपुराणममलंशिवकीर्तितंतद्व्यासेनशैवप्रवणेनचसंगृतम् ।
संक्षेपतःसकलजीवगुणोपकारंतापत्रयघ्नमतुलशिवदंसतांहि।४७
विकैतवो धर्म इह प्रगीतो वेदान्तविज्ञानमयः प्रधानः ।
अमत्सरांतर्बु धवेद्यवस्तुसत्सक्लृप्तमन्त्रौघविवर्गयुक्तम् ॥४८
शैवंपुराणतिलकखलुसत्पुराणवेदांतवेदविलसत्परवस्तुगीतम् ।
यौवेंपठेच्चश्रृणुयात्परमादरेणशंभुप्रितःसहिलभेत्परमांगतिंवै।।

और दूसरी संहिता भी सम्पूर्ण कामनाओं और फलों के देने वाली हैं । इन दोनों में ही शिवजी की श्रेष्ठ लीला वर्णन है, इसलिए दोनों ही श्रेष्ठ हैं ।४३। इस शिवपुराण को वेदसम्मत माना है । इस पुराण का निर्माण पूर्व काल में भगवान् शिवजी ने स्वयं किया था ।४४। यह दिव्य शिव पुराण सात संहिताओं से युक्त सर्वोपरि प्रतिष्ठित है । यह सर्वश्रेष्ठ गति देने वाला और ब्रह्मा के समान है ।४५। इस शिव पुराण की सातों संहिताओं को पूर्ण रूप से आदर पूर्वक पढ़ने वाला मनुष्य की सातों संहिताओं को पूर्ण रूप से आदर पूर्वक पढ़ने वाला मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाता है ।४६। इस निर्मल पुराण को शिवजी ने कथन किया है तथा शिव-धर्मों में कुशल व्यास जी ने इसका संग्रह किया तथा सम्पूर्ण जीवों के हितार्थ संक्षिप्त किया । यह तीनों पापों को नष्ट करने वाला तथा सत्पुरुषों के लिए मंगलदायक है ।४७। इसमें छलरहित धर्म का वर्णन है । यह वेदान्त के विज्ञान से युक्त एवं प्रमुख है । यह मत्सरता से रहित विज्ञों के लिए ज्ञातव्य है । सत्पुरुषों के कृत्यों से सम्पन्न तथा त्रिवर्ग का दाता है ।४८। यह शिवपुराण सत्पुराणों में तिलक के समान है । इसमें वेद वेदान्त में वर्णित सद् वस्तु का वर्णन किया गया है । इन पुराण को आदर पूर्वक और श्रवण करने वाला मनुष्य शिवजी का प्रीतिपात्र होकर परम गति को प्राप्त होता है ।४९।

## ॥ साध्य-साधन विचार ॥

इत्याकर्ण्य वचः सौतं प्रौचस्ते परमर्षयः ।

वेदान्तसारसर्वस्वं पुराण श्रावयाद्भुतम् ।।१
इति श्रुत्वा मुनीनां स वचनं सुप्रहर्षितः ।
संस्मरञ्छंकर सूतः प्रोवाच मुनिसत्तमान् ।।२
शृण्वंतु ऋषयः सर्वे स्मृत्वा शिवमनामयम् ।
पुराणप्रवणं शैवं पुराणं वेदसारजम् ।।३
यत्र गीतं त्रिकं प्रीत्या भक्तिज्ञानविरागकम् ।।४
वेदांतवेद्य तद्वस्तु विशेषेण प्रवर्णितम् ।५।
शृण्वन्तु ऋषयः सर्वे पुराणं वेदसारजम् ।
पुराकालेन महता कल्पेऽतीते पुनः पुनः ।।६
अस्मिन्नुपस्थिते कल्पे प्रवृत्ते सृष्टिकर्मणि ।
मुनीनां षडकुलोनानां ब्रुवतामितरेततम् ।।७

व्यास जी ने कहा—सूतजी के इस प्रकार वचन सुनकर वे परम ऋषि वोले कि आप वेदान्त सार का सर्वस्वरूप पुराण हमारे प्रति कहिये ।१। उन श्रेष्ठ मुनियों की बात सुनकर सूतजी अत्यन्त प्रसन्न हुए और भगवान् शंकर का स्मरण करते हुए बोले ।२। सूतजी ने कहा—मुनियों ! मैं आनामय भगवान् शिव को प्रणाम कर वेदों के सार रूप एवं पुराणों में सर्वश्रेष्ठ शिवपुराण तुम्हारे प्रति कहता हूँ, ध्यान देकर सुनो ।३। उस शिवपुराण में प्रीति सहित भक्ति ज्ञान और वैराग्य का वर्णन किया गया है और विशेष करके वेदान्त के द्वारा ज्ञातव्य सद् वस्तु का वर्णन इसमें हुआ है ।४-५। सूतजी ने कहा हे ऋषियों ! वेद के सार रूप शिवपुराण का श्रवण करो। प्राचीन काल में इस महान् कल्प के बार-बार व्यतीत होने पर श्वेत वाराह कल्प के होन तथा सृष्टि की उत्पत्ति होने के विषय में त्रिवेणी के समीप षटकुल में उत्पन्न हुए मुनियों में पारस्परिक विवाद चला ।६-७।

इदं परमिदं नेति विवादः सुमहानभूत् ।
तेऽभिजग्मुर्विधातार ब्रह्माणं प्रष्टुमव्ययम् ।।८
वाग्भिर्विनयगर्भाभिः सर्वैः प्रांजलयाऽब्रूवन् ।
त्वं हि सर्व जगद्धाता सर्वं कारणकारणम् ।।९

कः पुमान्सर्वतत्वेभ्यः पुराणः परत परः ।
यतो वाचो निवर्तंते अप्राप्य मनसा सह ॥१०
यस्मात्सर्वमिदं ब्रह्माविष्णु रुदेंद्रपूर्वकम् ।
सहभूतेंद्रियै सर्वं प्रथमं संप्रसूयते ॥११
एष देवो महादेवः सर्वज्ञो जगदीश्वरः ।
अयं तु परया भक्त्या दृश्यते नान्यथा क्वचित ॥१२
रुद्रो हरिर्हरश्चैव तथाऽन्ये च सुरेश्वराः ।
भक्त्या परमया तस्य नित्यं दर्शनकांक्षिणः ॥१३
बहुनाऽत्र किमुक्तेन शिवे भक्त्या विमुच्यते ।
प्रसादाद्देवताभक्तिः प्रसादो भक्तिसंभवः ।
यथेहांकुरतो बीजं बीजतो वा यथांकुरः ॥१४

यही पर' है 'ब्रह्म' है, ऐसा नहीं है,इत्यादि प्रकार से अत्यन्त विवाद होने लगा, तब वे सब अविनाशी ब्रह्माजी से यह प्रश्न लेकर उनके समीप गये ।८। वहाँ जाकर सबने विनययुक्त वाणी में हाथ जोड़कर कहा कि तुम ही सम्पूर्ण विश्व के विधाता तथा कारण के भी कारण हो ।९। वह कौन है जो पुराण-पुरुष तथा प्रकृति और महत्व से उत्पन्न हुए तत्वों से परे हैं, जिसके निकट मन वाणी की पहुँच नहीं है । इस पर ब्रह्माजी ने कहा कि जिसके प्राप्त न होने पर मन सहित वाणी भी निवृत्त हो जाती है । ।१०। जिससे ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र भूतेन्द्रियों सहित प्रथम प्रकट होते हैं, वही देव महादेव सम्पूर्ण विश्व के अधिपति और सर्वज्ञ हैं । यह शिवजी परम-भक्ति से दिखाई देते हैं, अन्यथा नहीं ।११-१२। रुद्र, हरि, हर तथा अन्य देवेश्वर भी उनके दर्शन की परम भक्तिपूर्वक ही इच्छा करते हैं । उन शिवजी की भक्ति करने वाला प्राणी मोक्ष को प्राप्त हो जाता है । प्रसाद से भक्ति और भक्ति से प्रसाद की प्राप्ति होती है । उसी प्रकार जैसे अंकुर से बीज उत्पन्न होता और बीज से अंकुर की उत्पत्ति होती है ।१३-१४।

तस्मादीशप्रासादार्थं यूयं गत्वा भुवं द्विजाः ।
दीर्घसत्रं समाकुध्वं यूयं वर्षसहस्रकम् ॥१५

अमुष्यैवाध्वरेशस्य शिवस्यैव प्रसादतः ।
वेदोक्तविद्यासारं तु जायते साध्यसाधनम् ॥१६
अथ किं परमं साध्यं किं वा तत्साधनं परम् ।
साधकः कीदृशस्तत्र तदिदं ब्रूहि तत्वतः ॥१७
साध्यं शिवपदप्राप्तिः साधनं तस्य सेवनम् ।
साधकस्तत्प्रसादाद्यो नित्यादिफलनिस्पृहः ॥१८
कर्म कृत्वा तु वेदोक्तं तदर्पितमहाफलम् ।
परमेशपदप्राप्तिः सालोक्यादिक्रमात्ततः ॥१९
तत्तद्भक्त्यनुसारेण सर्वेषां परमं फलम् ।
तत्साधनं बहुविधं साक्षादीशेन बोधितम् ॥२०
संक्षिप्य तत्र वः सारं साधनं प्रब्रवीम्यहम् ।
श्रोत्रेणं श्रवणं तस्य वचसा कीर्तन तथा ॥ १

हे ब्राह्मणो ! इस कारण शिवजी को प्रसन्न करने के लिए हजार वर्ष वाले दीर्घ सत्र यज्ञ का अनुष्ठान करो ।५। इसी यज्ञ में भगवान शंकर की प्रसन्नता प्राप्त होने पर वेदोक्त विद्या का सार एवं साध्य के साधक का ज्ञान हो जायगा ।१६। मुनियों ने कहा परम साध्य क्या है ? उसका साधन क्या है ? साधक के लक्षण क्या हैं ? इन प्रश्नों का तत्व रूप से समाधान कीजिए ।१७। ब्रह्माजी ने कहा–शिवपद की प्राप्ति साध्य और उनकी सेवा ही साधन है । नित्य नैमित्तिक कर्मों के फल रूप स्वर्ण आदि की स्पृहा न करने वाला उनके प्रसाद से ही साधक हो पाता है ।१८। वेदोक्तो कर्म का फल परमपद की प्राप्ति के लिए शिवजी को समर्पित किया जाता है, उसके क्रम से हीं सायुज्य आदि पद की प्राप्ति होती है । ।१९। भक्ति के अनुसार ही सबको परम फल की प्राप्ति होती है । उनके अनेक प्रकार के साधन स्वयं भगवान् शंकर ने कहे हैं ।२०। उनको संक्षिप्त रूप में सारमात्र ही तुम्हारे प्रति कहता हूँ । उनका गुण कानों द्वारा श्रवण करे तथा वाणी से कीर्तन करे ।२१।

मनसा मननं तस्य महासाधनमुच्यते ।
श्रोतव्यः कीर्तितव्यश्च मंतव्यश्च महेश्वरः ॥२२

इति श्रुतिः प्रमाणं नः साधने नामुना परम् ।
साध्यं व्रजत सर्वार्थसाधनैकपरायणाः ॥२३
प्रत्यक्षं चक्षुषा दृष्ट्वा तत्र लोकः प्रवर्तते ।
अप्रत्यक्षं हि सर्वत्र ज्ञात्वा श्रोत्रेण चेष्टते ॥२४
तस्माच्छ्रवणमेवादौ श्रुत्वा गुरुमुखाद्बुधः ।
ततः संसाधयेदन्यत्कीर्तनं मननं सुधीः ॥२५
क्रमान्मननपर्यंते साधनेऽस्मिन्सुसाधिते ।
शिवयोगी भवेत्तेन सालोक्यादिक्रमाच्छनैः ॥२६
सर्वांगव्याधयः पश्चात्सर्वानंदश्च लीयते ।
अभ्यासात्क्लेशमेतद्वै पश्चादाद्यंतमंगलम् ॥२७

मन द्वारा मनन करे, यही महान् साधन कहा गया है। भगवान् शंकर के गुणों का श्रवण, कीर्तन और मनन करे ।२२। श्रुति ही इसमें प्रमाण है। इससे परे अन्य कोई साधन नहीं है। इसलिए सभी प्रकार से शिव के परायण होकर साध्य की प्राप्ति करे ।२३। वेद में आत्मा को देखने, सुनने तथा प्रथम देखकर फिर सुनने को कहा है, तो पहले देखे बिना किस प्रकार सुने ? इसका समाधान है कि नेत्रों द्वारा देखकर ही पदार्थ में प्रवृत्ति होती है परन्तु, उसके सर्वत्र अप्रत्यक्ष होने से श्रवण से ही आरम्भ करना उचित है ।२४। बुद्धिमान मनुष्य पहले गुरु-मुख से उसको सुन, फिर कीर्तन और मनन रूप साधन करे ।२५। क्रमपूर्वक जब मनन का साधन हो जायगा तब शिव-योग की प्राप्ति होगी और शिवजी की सालोक्य आदि मुक्ति की प्राप्ति होगी ।२६। पहिले सम्पूर्ण अङ्ग की व्याधि और फिर सर्व आनन्द भी ब्रह्म में लीन हो जाता है। फिर आदि और अन्त में मंगल होता है ।२७।

### ॥ शिवरात्रि व्रत का महाफल ॥

तत्रांतरे तौ च नाथं प्रणम्य विधिमाधवौ ।
बद्धांजलिपुटौ तूष्णीं तस्थतुर्दक्षवामगौ ॥१

तत्र संस्थाप्य तौ देवं सकुटुम्बं बरासने ।
पूजहामासतुः पूज्यं पुण्यैः पुरुषवस्तुभिः ॥२
तुष्टौऽहमद्य यां वत्सौ पूजयाऽस्मिन्महादिने ॥३
दिनमेतत्ततः पुण्यं भविष्यति महत्तरम् ।
शिवरात्रिरिति ख्याता तिथरेषा मम प्रिया ॥४
एतत्कालें तुः यः कुर्यात्पूजां मल्लिगवेरयोः ।
कुर्यात्स जगतः कृत्यं स्थितिसर्गादिमाकंपुमान् ॥५
शिवरात्रावहोरात्रं निराहारो जितेन्द्रियः ।
अर्चयेद्वा यथान्यायं यथाबलवंचकः ॥६
यत्फलं मन पूजायां वषमेक निरन्तरम् ।
यत्फलं लभते सद्यः शिवरात्रौ मदर्चनात् ॥७

इस समय ब्रह्मा, विष्णु ने शंकर को प्रणाम कर, हाथ जोड़कर तथा मौन रहते हुए उनके दाँये और बाँये भाग में स्थित हो, उन दोनों ने सकुटुम्ब देव को श्रेष्ठ आसन पर प्रतिष्ठित कराकर पुरुषों के योग्य पवित्र पदार्थ से उनकी पूजा की ।१-२। भक्ति की वृद्धि करने वाले शिवजी ने विनम्र ब्रह्मा और विष्णु से प्रसन्न होकर कहा । वे बोले — हे वत्स ! आज मैं इस महा दिवस में तुम्हारे पूजन और उत्सव से प्रसन्न हुआ हूँ । यह दिवस महा पवित्र होगा और यह तिथि हमारी परम प्रिय शिवरात्रि होगी ।३-४। इस समय जो हमारे लिंग का पूजन करेगा, वह पुरुष जगत में स्थित सर्गादि कर्मों को करने में समर्थ होगा ।५। जो पुरुष जितेन्द्रिय रहकर एक दिन रात्रि निराहार रहकर यथाशक्ति प्रपंच त्याग कर पूजा करेगा ।६। निरन्तर एक वर्ष तक मेरा पूजन करने से जिस फल की प्राप्ति होती है, वह फल केवल एक शिव रात्रि के पूजन से मिल जायगा ।७।

मद्धर्मवृद्धिकालोऽयं चन्द्रकाल इवाबुधेः ।
प्रतिष्ठाद्युत्सवो यत्र मामको मंगलायनः ॥८
यत्पुनः स्तंभरूपेण स्वाविरासमहं पुरा ।
स कालो मार्गशीर्षे तु स्यादार्द्राऋक्षमर्भकौ ॥९

आर्द्रायां मार्गशीर्षे तु यः पश्येन्मामुमासखम् ।
मद्बेरमपि वा लिंग स गुहादपि मे प्रियः ॥१०
अलं दर्शनमात्रेण फलं तस्मिन्दिने शुभे ।
अभ्यर्चनं चेदधिक फलं वाचामगोचरम् ॥११
रणरंगतलेऽमुष्मिन्यदहं लिंगवर्ष्मणा ।
जृम्भितो लिंगवत्तस्माल्लिंगस्थानमिदं भवेत् ॥१२

जैसे चन्द्रमा को देखकर समुद्र बढ़ता है, वैसे ही मेरी वृद्धि का यही समय है। जहाँ-जहाँ मङ्गल को देने वाले प्रतिष्ठा आदि उत्सव होते हैं।८। और जो स्तम्भ रूप से मेरा आविर्भाव हुआ है, यह समय मार्ग शीर्ष में आर्द्रा नक्षत्र से युक्त है ।९। मार्गशीर्ष में आर्द्रा नक्षत्र में पार्वती सहित जो मेरा लिंग का दर्शन करता है,वह पुरुष मुझे कार्तिकेय से भी अधिक प्रिय है ।१०। उस श्रेष्ठ दिवस में दर्शन से ही अधिक फल की प्राप्ति होती है। उस दिन पूजन करने से होने वाले महाफल का वर्णन वाणी से नहीं हो सकता ।११। इस रणभूमि में मैं लिंग-देह सहित प्रकट हुआ हुआ हूँ, इसलिये यह लिंग स्थान कहा जायगा ।१२।

रथोत्सवादिकल्याण जनावसं तु सर्वतः ।
अत्र दत्तं हुतं जप्तं सर्वं कोटिगुणं भवेत् ॥१३
मत्क्षेत्रादपि सर्वस्मात्क्षेत्रमेतन्महत्तरम् ।
अत्र संस्मृतिमात्रेण मुक्तिर्भवति देहिनाम् ॥१४
तस्मान्महत्तरमिदं क्षेत्रमत्यतशोभनम् ।
सर्वकल्याणसंपूर्णं सर्वमुक्तिकर शुभम् ॥१५
अर्चयित्वाऽव मामेव लिंगे लिंगिनमीश्वरम् ।
सालोक्यं चैव सामीप्यं सारूप्यं सार्ष्टिरेवं च ॥१६
सायुज्यमिति पंचैते क्रियादीनां फलं मतम् ।
सर्वेऽपि यूयं सकलं प्राप्स्यथाशु मनोरथम् ॥१७

यह स्थान रथ यात्रा के उत्सव और निवास स्थान योग्य होगा। यहाँ किया हुआ जप, तप, हवन साधारण से कोटि से गुणा होगा ।१३। यह

स्थान हमारे सब क्षेत्रों में श्रेष्ठ होगा। यहाँ मेरा स्मरण करने मात्र से प्राणी को मोक्ष की प्राप्ति होगी ।१४। इसलिये यह क्षेत्र महान् और अत्यन्त शोभा युक्त होगा। सब प्रकार के कल्याण देने वाला तथा मोक्ष प्रदायक होगा ।१५। यहाँ जो व्यक्ति लिंग में मुझ लिंगेश्वर की भावना से पूजन करेंगे, उन्हें सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सृष्टि तथा सायुज्य यह पाँचों प्रकार की मुक्ति का फल प्राप्त हो जायगा और यहाँ पूजन करने से तुम्हें भी सब मनोरथों की प्राप्ति होगी ।१६-१७।

**॥ ब्रह्मा-विष्णु को पंचकृत्य तथा ओंकार का उपदेश ॥**

सर्गादिपंचकृत्यस्यलक्षण ब्रूहि नौ प्रभो ।
मत्कृत्यबोधन गुह्य कृपया प्रब्रवीमि वाम् ॥१
सृष्टिः स्थितिश्च संहारस्तिरोभावोऽत्यनुग्रहः ।
पंचैव मे जगत्कृत्यं नित्यसिद्धमजाच्युतौ ॥२
सर्गः ससासंरभस्तत्प्रतिष्ठा स्थितिर्मता ।
संहारो मर्दन तस्य तिरोभावस्तुदुत्क्रमः ॥३
तन्मोक्षोऽनुग्रहस्तन्मे कृत्यमेवं हि पंचकम् ।
कृत्यमेतद्वहत्यन्तस्तूष्णीं गोपुरविंवकत् ॥४
सर्गादि यच्चतुः कृत्य संसारपरिजृक्ष्भणनम् ।
पंचमं मुक्तिहेतुर्वै नित्यं मयि च सुस्थिरम् ॥५
तदिद पञ्चभूतेषु दृश्यते मामकैर्जनं ।
सृष्टिर्भूमौ स्थितिस्तोये सहारः पावके तथा ॥६
तिरोभावोऽनिले तद्वदनुग्रह इहांवरे ।
सृज्यते धरया सर्वमद्भिः सर्व प्रवर्द्धते ॥७

ब्रह्मा और विष्णु ने कहा हे प्रभो ! सर्गादि पंच-कृत्य का लक्षण हम से कहें। शिवजी ने कहा–हमारा कृत्य और ज्ञान दुर्लभ है तो भी कृपा करके उसे मैं तुम्हारे प्रति कहता हूँ ।१। ब्रह्मा-विष्णो ! सृष्टि स्थिति, संहार, तिरोभाव और अनुग्रह यह पाँच जगत के कृत्य हैं इन्हें नित्य सिद्ध समझो ।२। सृष्टि के आरम्भ को सर्ग कहते हैं, उसकी वृद्धि को स्थिति, नष्ट होने को संहार तथा उद्धार को उत्क्रम कहा है ।३। उस

संसार से मोक्ष होने को अनुग्रह कहा है । यही मेरे पंचकृत्य हैं । पृथिवी आदि मेरे इस कृत्य को गोपुर के बिम्ब के समान मौन हुए धारण करते हैं ।४। यह सर्गादि चार कृत्य सृष्टि कर्म में प्रविष्ट होते हैं तथा पाँचवाँ जो कृत्य मुक्ति का कारण है, वह सदा मुझ में ही स्थित रहता ।५। इस-लिये यह पंच भूतों में मेरे जनों को दिखाई देता है । पृथिवी में सृष्टि जल, में स्थिति तथा अग्नि में संहार है ।६। वायु में तिरोभाव और आकाश में अनुग्रह है । सबकी उत्पत्ति पृथिवी से होती है और जल से वृद्धि होती है ।७।

अद्यंते तेजसा सर्वं वायुना चापनीयते ।
व्योम्नाऽनुह्यते सर्वं ज्ञेयमेव हि सूरिभिः ॥८
पञ्चकृत्य मिदं वोढुं ममास्ति मुखपञ्चकम् ।
चतुर्दिक्षु चतुर्वक्त्र तन्मध्ये पञ्चमं मुखम् ॥९
युवाभ्यां तपसा लब्धमेतत्कृत्यद्वय सुतौ ।
सृष्टिस्थित्यभिधं भाग्य मत्तः प्रीतादतिप्रियम् ॥१०
तथा रुद्रमहेशाभ्यामन्यत्कृत्यद्वय परम् ।
अनुग्रहाख्यं केनापि लब्धुं नैव हि शक्यते ॥११
तत्सर्वं पौर्विकं कर्म युवाभ्यां कालविस्मृतम् ।
न तद्रुद्र महेशाभ्यां विस्मृतं कर्म तादृशम् ॥१२
रूपे वेषे च कृत्ये च वाहने चासने तथा ।
आयुधादौ च मत्सम्यमस्माभिस्तत्कृते कृतम् ॥१३
मद्ध्यानवि रहाद्वत्सौ मौढ्यं वामेवमागतम् ।
मज्ज्ञाने सति नैवं स्यान्मान रूपं महेशवत् ॥१४

तेज से सब नाश को प्राप्त होते और वायु में लीन हो जाते हैं तथा आकाश के द्वारा सब पर अनुग्रह होता है, इस प्रकार जानना चाहिए ।८। इन्हीं पंच कृत्यों को धारण करने के मेरे पंच मुख हैं । चारों दिशाओं में चार मुख हैं, तथा पाँचवाँ मुख मध्य में है ।९। हे पुत्रो ! आपने यह कृत्य तप के द्वारा प्राप्त किया है । इसी की सृष्टि की उत्पत्ति और पालन कहा गया है । यह कृत्य मैंने प्रसन्न होकर तुम्हें

प्रदान किया है ।१०। इसी प्रकार अन्य दो कृत्य मैंने रुद्र और महेश को दिये हैं । परन्तु अनुग्रह कृत्य को प्राप्त करने का सामर्थ्य किसी में नहीं है ।११। पूर्व के कर्मों को तुमने समय पाकर भूला दिया है, परन्तु रुद्र और महेश उन कर्मों का विस्मरण नहीं कर सके हैं ।१२। स्वरूप, वेश, कृत्य, आसन, वाहन और आयुध आदि में हम सब की नितान्त साम्यता थी ।१३। हे सौम्य ! मेरे ज्ञान से तुम विमुख हो गये थे इसलिये अज्ञान छा गया । मेरा ज्ञान रहने पर ऐसा नहीं होगा । इससे ज्ञान और रूप महेश के समान हो जाता है ।१४।

तस्मान्मज्ज्ञानसिद्धयर्थं मन्त्रमोंकारनामकम् ।
इतः परं प्रजपतं मामकं मानभंजनम् ॥१५
उपादिशं निज मन्त्रमोंकारमुरुमङ्गलम् ।
ॐकारो मन्मुज्जज्ञे प्रथमं मत्प्रबोधकः ॥१६
वाचकोऽयमहं वाच्यो मन्त्रोऽय हि मदात्मकः ।
तदनुस्मरणं नित्यं ममानुस्मरणं भवेत् ॥१७
अकार उत्तरात्पूर्वं मुकारः पश्चिमाननात् ।
मकारोदक्षिणमुखाद्विन्दुः प्राङ् मुखतस्तथा ॥१८
नादो मध्यमुखादेवं पञ्चधाऽसौ विजृम्भितः ।
एकीभूतः पुनस्तद्वदोमित्येकाक्षरोऽभवत् ॥१९
नामरूपात्मकं सर्ववेद भूतकुलद्वयम् ।
व्यप्तमेतेन मन्त्रेण शिवशाक्तयोश्च बोधकः ॥२०
अस्मात्पञ्चाक्षरं जज्ञे बोधकं समलस्य तत् ।
अकारादिक्रमेणैव नकारादि यथाक्रमम् ॥२१
अस्मात्पञ्चाक्षराज्जाता मातृकाः पञ्चभेदतः ।
तस्माच्छिरश्चतुर्वक्त्रात्त्रिपाद्गायत्रिरेव हि ॥२२

इसलिये तुम उस ज्ञान की प्राप्ति के लिये 'ओंकार' नामक मन्त्र को जपो । क्योंकि यह मन्त्र अभिमान को नष्ट करने में समर्थ है ।१५। यह निज मन्त्र उपदेश किया है । यह ओंकार' मेरे ही मुख से उत्पन्न होने के कारण मेरे रूप का बोधक और महा मङ्गलकारी है ।१६। यह वाचक

है मैं वाच्य हूं। यह मंत्र मेरी ही आत्मा है इसके स्मरण करने से मेरा ही स्मरण होता है।१७। उत्तर दिशा वाले मुख से 'अकार' पश्चिम वाले मुख से 'उकार' दक्षिण के मुख से 'मकार' और पूर्व के मुख से बिन्दु की उत्पत्ति हुई।१८। मध्य मुख से नाद उत्पन्न हुआ। इस प्रकार पाँच प्रकार से निकलता हुआ यह सब एक होकर 'ओंकार' रूप एकाक्षर बन गया।१९। यह सब नाम रूप वाला वेदभूत तथा स्त्री पुरुष भेद से भौतिक शरीर,दो भेद वाला है,इसी मंत्र से व्याप्त तथा शिवभक्ति का बोध करने वाला है।२०। इस 'ओंकार' से ही पूर्ण विश्व के बाधक प्रणव की उत्पत्ति हुई। आकारादि क्रम से अकार से नकार, उकार से मकार, मकार से 'शि' बिन्दु से 'वा' और नाद से 'य' की उत्पति हुई है।२१। इसी पंचाक्षर से पाँच भेद द्वारा मातृका,आकार से लृकार तक हुई, उससे शिरोमएवं चार मुखों से त्रिपदा गायत्री प्रकट हुई।२२।

## ॥ शिव लिंगपूजनदान वर्णन ॥

कथं लिंग प्रतिष्टाप्यं कथं वा तस्य लक्षणम्।
कथं वा तत्समभ्यर्च्यं देशे काले च केन हि ॥१
युष्मदर्थं प्रवक्ष्यामि बुद्धयतामवधानतः।
अनुकूले शुभे काले पुण्ये तीर्थे तटे तथा ॥२
यथेष्टं लिंगमारोप्यं यत्र स्यान्नित्यमर्चनम्।
पार्थिवेन तथाप्येनं तैजसेन यथारुचि ॥३
कल्पलक्षणसंयुक्तं लिंग पूजाफलं लभेत्।
सर्वलक्षणसंयुक्तं सद्यः पूजाफलप्रदम् ॥४
चरे विशिष्यते सूक्ष्मं स्थावरे स्थलमेव हि।
सलक्षणं सपीठ च स्थापयेच्छिवनिर्मितम् ॥५
मंडल चतुरस्रं वा त्रिकोणमथवा तथा।
खट्वागवन्मध्यसूक्ष्मं लिंगपीठ महाफलम् ॥६
प्रथमं मृच्छिलादिभ्यो लिंगं लोहादिभिः कृतम्।
येन लिंगं तेन पीठं स्थावरे हि विशिष्यते ॥७

ऋषियों ने पूछा—लिंग की प्रतिष्ठा किस प्रकार करें, उसका लक्षण क्या है ? किस देश काल में उसका किस प्रकार से पूजन करना चाहिए ।१। सूतजी ने कहा—यह सब तुम्हें बताता हूँ । तुम सावधान होकर श्रवण करो । सुन्दर समय हो, पुण्य तीर्थ अथवा तट हो ।२। जहाँ नित्य पूजन हो सके ऐसे स्थान में पूजन करना चाहिए । पार्थिव द्रव्य, जल युक्त अथवा किसी धातु से लिंग निर्मित करावे ।३। शैव शास्त्रों में वर्णित विधानानुसार विधि से लिंग—पूजन का फल प्राप्त करे । क्योंकि सब लक्षणों के सामान्य होने से पूजन फलदायक है ।४। चल मूर्ति छोटी बनानी चाहिए, अचल मूर्ति स्थूल बनावें, फिर सब लक्षण और सिंहासन सहित शिवजी की प्रतिष्ठापना करे ।५। चर का मन्डल अथवा त्रिकोण बनावे और षट्वांग के समान बीच में सूक्ष्म लिंग की चौकी रखे । यह महाफल के देने वाली है ।६। पहिले लिंग मिट्टी, शिला या लौह आदि से बनावे । जिस धातु का लिंग हो, उसी का पीठ होना चाहिए ।७।

लिंगं पीठं चरे त्वकलिंगं बाणकृत विना ।
लिंग प्रमाणं कर्तृणां द्वादशांगुलमुत्तमम् ।।८
न्यूनं चेत्फलमल्प स्वादधिक नैवं दुष्यते ।
कर्तु रेकांगुलन्यूनं चरेऽपि च तथैव हि ।।९
आदौ विमान शिल्पेन कार्यं देवगणयुतम् ।
तत्र गर्भगृहे रम्मे दृढ़े दर्पणसंनिभे ।।१०
संपूज्य लिंगं सद्याद्यैः पंचस्थाने यथाक्रमम् ।
अग्नौ च हुत्वा बहुधा हविषा सकुल च माम् ।।११
अभ्यर्च्य गुरुमाचायधर्थैं कामैश्च बांधवम् ।
दद्यादैश्वर्यमर्थिभ्यो जडमप्यजड तथा ।।१२
स्थावरं जंगमं जीवं सर्वं संतोष्यं यत्नतः ।
सुवर्णपूरिते श्वभ्रं नवरत्नैश्च पूरिते ।।१३
सद्यादिं ब्रह्म चोच्चार्यध्यात्वा देवं पर शुभम् ।
उदीर्य च महामन्त्रमोंकारं नाद घोषितम् ।।१४

केवल बाण लिंग को छोड़, लिंग पीठ एकत्र ही बनावे तथा लिंग का

परिमाण द्वादश अंगुल का रखे ।८। कम रहेगा तो फल भी थोड़ा होगा। अधिक रहे तो भी कोई दोष नहीं । ग्यारह अंगुल रहे तो भी बाहर के ही समान है ।६। पहिले शिल्प विद्या के द्वारा देवताओं के गण सहित करावे और भीतर के दृढ़ तथा दर्पण के समान प्रकाशित सुन्दर स्थान रखे ।१०। फिर सद्योजातादि मंत्रों द्वारा लिंग-पूजन करे और पूर्वादि दिशाओं के बीच में पूजन कर अग्नि में अनेक प्रकार की आहुति दे ।११। मेरा पूजन परिवार सहित करके गुरु और आचार्य का पूजन करे। अर्थ तथा काम से बन्धुजनों का सत्कार कर गृह, बगीचा तथा गौ का दान करे ।१२। फिर यत्न पूर्वक स्थावर जंगम सब प्राणियों को सन्तुष्ट कर स्वर्ण और नवरत्न से पूरे हुए उस गर्त में सद्योजातादि पाँच तन्त्रों का उच्चारण करे और परम सुभग देव का ध्यान कर ओंकार नाद से शोधन कर महामन्त्रों का उच्चारण करे ।१३-१४।

लिंग तत्र प्रतिष्ठान्य लिंगं पीठेन योजयेत् ।
लिंगं सपीठं निक्षिप्य नित्यलेपेन बंधयेत् ।।१५
एवं वेरं च संस्थाप्यं तत्रैव परमं शुभम् ।
पञ्चाक्षरेण वेरं तु उत्सवार्थं बहिस्तथा ।।१६
वेरं गुरुभ्योगृह्णीयात्साधुभिः पूजित तु वा ।
एवं लिंगे च वेरे च पूजा शिवपदप्रदा ।।१७
पुनश्च द्विविधि प्रोक्तं स्थावरं जंगमं तथा ।
स्थावरं लिंगमित्याहुस्तरुगुल्मादिक तथा ।।१८
जंगमं लिंगमित्याहुः कृमिकीटादिक तथा ।
स्थावरस्य च शुश्रूषा जंगमस्य च तर्पणम् ।१९
तत्तत्सुखानुरागेण शिव पूजां विदुर्बुधाः ।
पीठमं वामयं सर्वं शिवलिंग च चिन्मयम् ।।२०
यथा देवीसुमामंके धृत्वा तिष्ठति शंकरः ।
तथा लिंगमिदं पीठं धृत्वा तिष्ठति संततम् ।।२१

फिर उसमें लिंग की स्थापना करे तथा लिंग और पीठ को जोड़कर दृढ़ जोड़ने वाले द्रव्यों को लगा दें । इसी प्रकार वहाँ वेर लिंग की भी

स्थापना करे। पंचाक्षर मन्त्र के द्वारा उत्सवादि के समय वेर को बाहर निकाले।१५-१६। वेर लिंग को किसी महात्मा या साधु से ग्रहण करे अथवा गुरु से ले। इस प्रकार लिंग और वेर में शिवजी का पूजन शिव पद का देने वाला है।१७। स्थावर जंगम के भेद से इनके दो प्रकार हैं—तरु या गुल्म आदि के लिंग को स्थावर कहते हैं और कृमि कीटादि को जंगम लिंग कहा गया है। स्थावर की सुश्रूषा जलादि सेंचन और तर्पण जल और अन्न आदि से सन्तुष्ट करना कहा है।१८-१९। विभिन्न सुख के अनुसार पंडितों ने शिव पूजा विधि कही हैं। पीठ प्रकृतिमयी तथा शिव लिंग ज्ञान स्वरूप माना गया है।२०। जैसे भगवान् शिव पार्वती जी को अंक में धारण किये रहते हैं, वैसे ही लिंग भी इस पीठ को धारण किये रहता है।२१।

एवं स्थाप्य महालिंगं पूजयेदुपचारकैः।
नित्यपूजा यथाशक्ति ध्वजादिकरणं तथा ॥२२
इति संस्थापयेल्लिगं साक्षाच्छिवपदप्रदम्।
अथवा चरलिंगे तु षोडशैरुपचारकैः ॥२३
पूजयेच्च यथान्याय क्रमाच्छिवपदप्रदम्।
आवाहनं चासनं च अर्घ्यं पाद्यं तथैव च ॥२४
तदंगाचमनं चैव स्नानमभ्यंगपूर्वकम्।
वस्त्रं गन्ध तथा पुष्पं धूपदीपनिवेदनम् ॥२५
नीराजनं च तांबूलं नमस्कारो विसर्जनम्।
अथवाऽर्घ्यादिकं कृत्वा नैवेद्यांतं तथाविधि ॥२६
अथाभिषेकं नैवेद्यं नमस्कारं च तर्पणम्।
यथाशक्ति सदा कुर्यात्क्रमाच्छिवपदप्रदम् ॥२७
अथवा मानुषे लिंगेऽप्यार्षे दैवे स्वयंभुवि।
स्थापितेऽपूर्वके लिंगे सोपचारं यथा तथा ॥२८
पूजोपकरणे दत्ते यत्किंचित्फलमश्नुते।
प्रदक्षिणनमस्कारैः क्रमाच्छिवपदप्रदम् ॥२९

इस प्रकार लिंग को स्थापित कर उपचार पूर्वक पूजन करे। यथा शक्ति नित्य पूजन और ध्वजा आदि का उत्सव करना चाहिये।२२। शिव पद को प्राप्त कराने वाले लिंग का नित्य पूजन करे तथा चरलिंग को षोड़श उपचार द्वारा पूजे।२३। यथा विधि पूजन करने से शिवजी का पद प्राप्त होता है। अवाहन, आसन, अर्घ्य, पाद्य, अङ्ग, आचमन, तैल का अभ्यग युक्त वस्त्र, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप सहित अर्पण करे।२४-२५। नारीजन, तम्बूल भेंट कर नमस्कार, विसर्जन अथवा नैवेद्य के अन्त तक विधिवत् अर्घ्यादि देकर नैवेद्य, नमस्कार तर्पण आदि करे तो क्रम पूर्वक शिव पद की प्राप्ति होती है।२६-२७। मनुष्यों या ऋषियों द्वारा स्थापित किये अथवा स्वय प्रादुर्भूत हुए या नव स्थापित लिंग में उपचार एवं पूजन सामग्री निवेदन करने से जो कुछ फल प्राप्त होता है, वह यहाँ प्रदक्षिणा और नमस्कार करने से ही शिव पद प्राप्त हो जाता है।२८–२९।

लिंगदर्शनमात्रं वा नियमेन शिवप्रदम्।
मृत्पिष्टगोशकृत्पुष्पैः करवीरेण वा फलः।।३०
गुडेन नवनी तेन भस्मनाऽन्नैर्यथारुचि।
लिंगं यत्नेन कृत्वाऽन्ते यजेत्तदनुसारतः।३१
अंगुष्टादावपि तथा पूजामिच्छान्ति केचन।
लिंगकर्मणि सर्वत्र निषेधोऽस्ति न कर्हिचित।।३२
सर्वत्र फलदाता दि प्रयासानुगुणं शिवः।
अथवालिंगदानं वा लिंगमूल्यमथापि वा।।३३
श्रद्धया शिवभक्ताय दत्तं शिवपदप्रदम्।
अथवा प्रणवं निन्यं जतेद्दशसहस्रकम्।।३४
सध्ययोश्च सहस्रं वा ज्ञेयं शिवपदप्रदम्।
जपकाले मकारांतं मना शुद्धिकरं भवेत्।।३५

नियम पूर्वक शिवजी का दर्शन करने से भी शिवजी का लोक मिलता है। पिसी हुई मिट्टी में गोबर मिला कर या कन्नेर के पुष्प अथवा अनेक प्रकार के फल, गुड़ मक्खन भस्म, अन्न अथवा रुचि के अनु-

सार लिंग को यत्नपूर्वक बनाकर उसी के अनुसार भजन करना चाहिये ।३०-३१। इस प्रकार कोई अंगुष्ठ में ही शिवजी का पूजन करते हैं लिंग का पूजन जहाँ चाहे वहाँ करें, इसका कहीं निषेध नहीं है ।३२। भगवान् शिवजी श्रम के अनुसार ही सर्वत्र फल प्रदान करते हैं अथवा लिंग-दान या लिंग का मूल्य शिव के भक्त को श्रद्धा पूर्वक देने से भी महा फल प्राप्त होता है। शिव के पद की प्राप्ति होती है। अथवा नित्य प्रति 'ओंकार' का दस हजार बार जप करे ।३३-३४। अथवा दोनों सन्ध्याओं में हजार बार जप करने से शिवपद प्राप्त होता है। जप के समय में मकारान्त् अर्थात् ॐ ही मन को शुद्ध कर देता है ।३५।

समाधौ मानसं प्रोक्तमुपांशु सार्वकालिकम् ।
समान प्रवण चेदं बिन्दुनादयुत विदुः ॥३६
अथ पंचाक्षर नित्य जपेदयुतमादरात् ।
सध्ययोश्च सहस्रं वाज्ञेय शिवपदप्रदम् ॥३७
प्रणवेनादिसंयुक्त ब्राह्मणानां विशिष्यते ।
दीक्षायुक्तं गुरोर्ग्राह्यं मंन्मं ह्यय धलाप्तते ॥३८
कुम्भस्नानं मंत्रदीक्षा मातृकान्यासमेव च ।
ब्राह्मणः सत्यपूतात्मा गुरुर्ज्ञानी विशिष्यते ॥३९
द्विजानां च नमः पूर्वमन्येषां च नमोऽन्तकम् ।
स्त्रीणां च क्वचिदिच्छंति नमोतं च यथाविधि ॥४०
विप्रस्त्रोणां नमः पूर्वमिदमिच्छति केचन ।
पंचकोटिजपं कृत्वा सदाशिवसमो भवेद् ॥४१
एक द्वित्रिचतुः कोटया ब्रह्मादीनां व्रजेत् ।
जपेदक्षरलक्ष बा अक्षराणां पृथक्पृथक् ॥४२

समाधि में उपांसु अर्थात् मानसिक जप सर्वकाल में करे तथा बिन्दुनाद युक्त प्रणव सभी कार्यों में एक ही है ॥ ३६ ॥ अथवा पंचार मन्त्र नित्य दस हजार बार जप करे। दोनों सन्ध्याओं में हजार-हजार बार जपे तो शिवपद प्राप्त होता है ॥ ३७ ॥ पंचाक्षरी मन्त्र में ब्राह्मण को ॐ लगाना चाहिये। फल की प्राप्ति के हेतु गुरु से

दीक्षा लेते हुए मन्त्र ग्रहण करना चाहिये ॥३८॥ घट स्नान, मन्त्र दीक्षा, मातृका-न्यास तथा सत्य भाषण करने वाला आत्मज्ञानी गुरु ही योग्य समझना चाहिये ॥३९॥ ब्राह्मण नमः' को पहिले लगावें तथा अन्य वर्ण 'नमः' को पीछे लगावें तथा स्त्रियों के लिये अन्त में 'नमः' लगाने का विधान है ॥४०॥ किसी के मत में ब्राह्मणों की स्त्रियों को भी प्रथम ही उच्चारण करना चाहिये। ॐ 'नमः शिवाय' इस पंचाक्षर का पाँच कोटि जप करने से शिवजी के समान हो जाता है ॥४१॥ एक करोड़ जप से ब्रह्मा दो करोड़ से विष्णु, तीन से रुद्र और चार करोड़ जप करने से महेश को प्राप्त होता है। अथवा मन्त्राक्षरों में से प्रत्येक अक्षर का एक-एक लाख जप करना चाहिये ॥४२॥

अथवाऽक्षरलक्षं व ज्ञेयं शिवपदप्रदम् ।
सहस्रं तु संहस्राणां सहस्रेण दिनेन हि ॥४३
जपेन्मंत्रादिष्टंसिद्धिर्नित्यं ब्राह्मणभोजनात् ।
अष्टोत्तरसहस्रं वै गायत्रीं प्रातरेव हि ॥४४
ब्राह्मणस्तु जतेन्नित्यं क्रमाच्छिवपदप्रदम् ।
वेदमंत्राश्चन्सूक्तानि जपेन्नियमास्थितः ॥४५
एकं दशार्णमंत्र च शतोनं च तदूर्ध्वकम् ।
अयुतं च सहस्रं च शतमेकं विना भवेत् ॥४६
वेदपारायण चैव ज्ञेयं शिवपदप्रदम् ।
अन्यान्बहुतरान्मंत्राञ्जपेदक्षरलक्षतः ॥४७
एकाक्षरांस्थिता मंत्राश्चपेदक्षरकाटितः ।
ततः पर जपेच्चैव सहस्रं भक्तिपूर्व कम् ॥४८
एवं कुर्यद्यथाशक्ति क्रमाच्छिवपदं लभेत् ।
नित्य रुचिकरं त्वेकं मन्त्रमामरणांतिकम् ॥४९

अथवा मन्त्र के जितने अक्षर हों उतने ही लाख जप करे तो शिव पद की प्राप्ति होती है। अथवा हजार दिन में दस लाख जप करे ।४३। नित्य-प्रति ब्राह्मण भोजन करावे मन्त्र जप करे, इससे इष्ट पूर्ति होगी। एक हजार आठ गायत्री का नित्य प्रातःकाल जप करे ।४४। इस प्रकार

जप करने से ब्राह्मण क्रम से शिवपद को प्राप्त होता है। वेद के मन्त्रों और सूक्तों का नियमपूर्वक जप करना चाहिये ।४५। मन्त्र का दशार्ण जप अर्थात् दस अक्षर का मन्त्र सौ बार या उसमें अधिक हजार, दस हजार के साथ सौ बार जपे ।४६। वेद के पारायण से भी शिवपद मिलता है। अन्य अनेक मन्त्र हैं, जिनको जितने अक्षर हों उतने ही लक्ष जप करना चाहिये।४७। एकाक्षर मन्त्र का एक करोड़ बार करे, फिर भक्ति पूर्वक 'ओंकार' का एक हजार बार जप करना उचित है ।४८। इस प्रकार यथा शक्ति जप करने से शिवपद की प्राप्ति होती है। नित्य प्रति पर्यन्त एक मन्त्र का जप करे।४९।

सहस्रमौमिति जपेत्सर्वाभीष्टं शिवाज्ञया।
पुष्पारामादिकं वापि तथा समार्जनादिकम् ॥५०
शिवाय शिवकार्यार्थे कृत्वा शिवपदं लभेत्।
शिवक्षेत्रे तथा वासं नित्यं कुर्याच्च भक्तितः ।५१
जडानामजडानां च सर्वेषां भुक्तिमुक्तिदम्।
तस्माद्वासं शिवक्षेत्रे कुर्यादामरण बुधः ॥५२
लिंगाद्धस्तशतं पुण्यं क्षेत्रे मानुषके विदुः
सहस्रारत्निमात्रं तु पुण्यं क्षेत्रे तथार्षके ॥५३
दैवलिंगे तथा ज्ञेयं सहस्रारत्निमानतः।
धनुः प्रमाणसाहस्रं क्षेत्रे स्वयंभुवि ॥५४
पुण्यक्षेत्रे स्थिता वापी कूपाद्यं पुष्कराणि च।
शिवगंगेति विज्ञेयं शिवस्त वचनं यथा ॥५५

'ॐ' को हजार बार जपे तो शिवजी की आज्ञा से सभी कामनाओं की प्राप्ति होती है ।५०। शिवजी के निमित्त पुष्प, उद्यान आदि करे तो शिवपद मिलता है। भक्ति पूर्वक नित्य शिव क्षेत्र में भी निवास करे ।५१। इससे जड़, चैतन्य सभी को मोक्ष मिलता है। इसलिए बुद्धिमान मृत्यु पर्यन्त शिव क्षेत्र में ही निवास करे ।५२। मनुष्यों ने जहाँ लिंग

की स्थापना की है, वहाँ सौ हाथ तक पुण्यमय स्थान है और ऋषियों द्वारा स्थापित लिंग स्थान पुण्य क्षेत्र है, वहाँ हजार हाथ तक स्थान पवित्र कहा गया है ।५३। देवताओं द्वारा स्थापित लिंग का प्रादुर्भाव स्वयं हुआ हो, वहाँ चार हजार हाथ तक का स्थान पवित्र स्थल माना गया है । ५४। पुण्य क्षेत्र के कूप बावड़ी सरोवर सभी शिव-गङ्गा के स्वरूप हैं, ऐसा स्वयं भववान् शकार का कथन है ।५५। उस स्थान पर स्नान, दान और जप करने से शिवलोक मिलता है । शिव-क्षेत्र में कर मृत्यु पर्यन्त वहाँ निवास करना चाहिये । ५६ ।

तत्रस्नात्वा तथा दत्वा जपित्वा हि शिवं प्रजेत् ।
शिव क्षेत्रं समाश्रित्य वसेदामरणं तथा ।।५६
द्वाहं दशाहं मास्यं वा सपिंडीकरणं तु वा ।
आब्दिकं वा शिवक्षेत्रे पिथमथापि वा ।।५७
सर्वपापविनिर्मुक्तः सद्य शिवपदं लभेत् ।
अथवा सप्तरात्रं वा वसेद्वा पंचरात्रकम् ।।५८
त्रिनातमेकरात्रं वा क्रमाच्छिवपदं लभेत ।
स्ववर्णानुगुणं लोके स्वाचारात्प्राप्नुते नरः ।५९
वर्णोद्धारेण भक्त्या च तत्फलातिशयं नरः ।
सर्वं कृतं कायनया सद्यः फलमवाप्नुयात् ।।६०
सर्वं कृतमकामेन साक्षाच्छिवपद प्रदम् ।
प्रातर्मध्याह्नसायाह्नमहस्त्रिष्वेकतः क्रमात् ।।६१
प्रातर्विधिकरं ज्ञेयं मध्याह्नं कामकं तथा ।
साहाह्नं शांतिकं ज्ञेयं रात्रावपि तथैव हि ।।६२

द्वाह, दशाह, माशिक कर्म, सपिंडी-कर्म, कर्म, श्राद्ध, सांवत्सरिक कर्म क्षेत्र पिण्ड आदि कर्म शिव क्षेत्र में करे ।५:। उसके सभी पाप नष्ट होकर शिवपद की प्राप्ति होती है । सात रात्रि या पाँच रात्रि तक शिव-क्षेत्र में निवास करना चाहिए ।५७। अथवा तीन रात्रि निवास करना चाहिये या केवल एक रात्रि ही निवास करे तो क्रम से शिव पद प्राप्ति होता है । ब्राह्मणादि सभी वर्ण अपनी वर्ण्ण अनुरूपानुसार सुन्दर आचरण द्वारा उसके फल की अधिकता को पाते हैं ।५९। भक्ति-पूर्वक कर्म करने से महाफल मिलता है इससे उसका वर्णोद्धार होता

तथा अभीष्टपूर्ति शीघ्र ही होती है।६०। सब प्रकार की कामनाओं का त्याग कर पूजन करे तो साक्षात् शिवपद मिलता है। प्रातः मध्याह्न और सायकाल प्रत्येक समय में शिवजी की आराधना करे।६१। प्रातः काल के जप से विधि सम्पादन, मध्याह्न के जप से कामना और सन्ध्या के जप से शान्ति मिलती है तथा रात्रि के जप का फल भी ऐसा ही है।६२।

कालो निशीथो वै प्रोक्ता मध्ययामद्वयं निशि।
शिवपूजा विशेषेण तत्कालेऽभीष्टसिद्धिदा ॥६३
एवं ज्ञात्वा नर कुर्वन्यथोक्तभलभाग्भवेत्।
कलौ युगे विशेषेण फलसिद्धिस्तु कर्मणा ॥६४
उक्तेन केनचिद्वापि ह्याधिकारविभेदतः।
सद्वृत्तिः पापभीरुश्चेत्तत्तत्फलमवाप्नुयात् ॥६५

दो प्रहर रात्रि व्यतीत होने पर अर्ध रात्री होती है, उस समय किया गया शिव-पूजन विशेष फलदायक है। उससे सब सिद्धियाँ प्राप्त होती है।६३। इस प्रकार जानकर जो करे उसे यथोक्त फल की प्राप्ति होती है। विशेष कर कलिकाल से कर्म से ही फल की सिद्धि होती है।६४। वर्णन किये गये किसी अधिकार के भेद से श्रेष्ठ आचरण वाले, और पाप से डरने वाले को उपरोक्त सम्पूर्ण फल की प्राप्ति होती है।६५

॥ सदाचार वर्णन ॥

सदाचारं श्रावयश् येन लोकाञ्जयेद्बुधः।
धर्माधमं मयान्ब्रूहि स्वर्गनारकदांस्तथा ॥१
सदाचारयुतो विद्वान्ब्राह्मणो नाम नामतः।
वेदाचारयुतो विप्रो ह्येतैरेकवान्द्विज ॥२
अल्पाचारोऽल्पवेदश्च क्षत्रियौ राजसेवकः।
किंचिदाचारवान्वैश्यः कृषिवाणिज्यकृत्तथा ॥३
शूद्रब्राह्मण इत्युक्तः स्वयमेव हि कर्षकः।
असूयालुः परद्रोही चंडालद्विज उच्यते ॥४
पृथिवीपालको राजा इतरे क्षत्रिया मताः।

धान्यादिक्रयवान्वैश्य इतरो वणिगुच्यते ॥५
ब्रह्मक्षत्रियवैश्यानां शुश्रूषुः शूद्र उच्यते ।
कर्षको वृषलो ज्ञेय इतरे चैव दस्यवः ॥६
सर्वो ह्युषः प्रांमुखश्च चिन्तयेद्देवपूर्वकान् ।
धर्मानर्थाश्च तत्क्लेशनाय च व्ययमेव च ॥७

ऋषियों ने कहा—हे सूतजी ! अब आप हमारे प्रति सदाचार कहें, जिससे प्राणी लोकों को जीतता है । धर्म और अधर्म किन आचरणों से होता है ? कौन से स्वर्ग के देने वाले हैं और कौन से आचरण नरक के ।१। सूतजी ने कहा—सदाचार से युक्त विज्ञ ब्राह्मण वेदाचार वाला होकर आगे कहे हुए एक एक गुणों से द्विज संज्ञक होता है ।२। थोड़ा-सा वेद जानने वाला अल्पचारी राजसेवक ब्राह्मण क्षत्रिय-ब्राह्मण और कृषि वाणिज्य करने वाला वैश्य-ब्राह्मण है ।३। जो स्वयं हल जोते उसे शूद्र-ब्राह्मण समझो । पर द्रोही अथवा पर-निन्दक विप्र को चाण्डाल—ब्राह्मण समझना चाहिये ।४। अब राजा और क्षत्रिय का भेद सुनो । पृथिवी का पालक राजा और अन्य क्षत्रिय हैं । धान्यादि विक्रेता वैश्य और रत्नादि बेचने वाले वणिक हैं ।५। ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य तीनों वर्णों की सेवा करने वाला शूद्र है । उनमें कृषि कर्म वाले कृषल और अन्य शूद्र दस्यु कहे जाते हैं ।६। सभी वर्णों की उषाकाल में उठकर पूर्व में मुखकर देवताओं का ध्यान करना चाहिए तथा धर्म, अर्थ, उनकी प्राप्ति में क्लेश और व्यय पर विचार करे ।७।

आयुर्द्वेषश्च मरणं पाप भाग्य तथैव च ।
व्याधिः पुष्टिस्तथा शक्तिः प्रातरुत्थानदिवफलम् ॥८
निशात्ययामीषा ज्ञेया यामार्धं सभिरुच्यते ।
तत्काले तु समुत्थाय विण्मूत्रं विमृजेद्द्विजः ॥९
गृहाद्दूरं ततो बाह्यतः प्रावृतस्तथा ।
उदङ्मुखः समाविश्य प्रतिबंधेऽन्यदिङ् मुखः ॥१०
जलाग्निब्राह्मणादीनां देवानां नाभिमुख्यतः ।
लिंगं पिधाय वामेन मुखमन्येन पाणिना ॥११

मलमुत्सृज्य न चोत्थाय न पश्येच्चैव तन्मलम् ।
उद्धृतेन जलेनैव शौचं कुर्याज्जलाद्बहिः ॥१२
अथवा देवपित्रर्षितर्थावदरणं बिना ।
सप्त वा पंच वा तिस्रो गुदं संशोधयेन्मृदा ॥१६
लिंगे कर्कोटमात्रं तु गुदे प्रसतिरिष्यते ।
तत उत्थाय पद्धस्तशौच गण्डूषमष्टकम् ॥१४

पूर्वादि दिशाओं की ओर मुख से उठने का फल कहते हैं । आयु, द्वेष, मृत्यु पाप, शुभ-अशुभ कर्म, व्याधि, पुष्टि, शक्ति यह आठ दिशाओं, की ओर मुख से उठने पर होती है ।८। रात्रि का अन्त उषाकाल है उसमें आधे प्रहर की संधि कही जाती है । ब्राह्मण को इसी समय उठ कर शौचादि कर्म करने चाहिए ।९। घर से दूर चला जाय शिर से कपड़ा लपेट ले और उत्तर की ओर मुख करके बैठे तथा अन्य दिशाओं की ओर न देखे ।१०। जल, अग्नि, ब्राह्मण और देवताओं के सामने की ओर न बैठे । बाँए हाथ से लिंग और दांए हाथ से मुख को ढक ले ।११। तब मल त्याग करे, परन्तु त्याग के पश्चात् मल को न देखे, फिर जल के स्थान से अलग में पात्र के जल से शौच ले ।१२। अथवा देवता, पितर ऋषियों के तीर्थों को छोड़कर पोखर आदि के जल से सात बार, पाँच बार या तीन बार पहिले मिट्टी से मन स्थानों को स्वच्छ करे ॥१३। लिंग की शुद्धता के लिये कर्कोटक के फल के बराबर मिट्टी ले और मल स्थान की शुद्धि के लिये आधी अंजुली मिट्टी ले । फिर हाथ पाँव धोकर आठ बार कुल्ले करे ।१४।

येन केन च पात्रेण काष्ठेन च जलाद्बहिः ।
कार्यं सत्यज्य तर्जनीं दंतधावनमीरितम् ॥१५
जलदेवान्नमस्कृत्य मंत्रेण स्नानमाचरेत् ।
अशक्तः कंठद्घ्नं वा कटिदघ्नगथापि वा ॥१६
आज्ञानुजलमासिच्य मंत्रस्नान समाचरेत् ।
देवादींस्तपपेद्विद्वांस्तत्र तीर्थजलेन च ॥१७
धौतवस्त्रं समादाय पचक च्छेन धारयेत् ।

उत्तरीय च किंचैव धार्यं सर्वेषु कर्मसु ।। ८
आपोहिष्ठेति शिरसि प्रोक्षयेत्पापशांतये ।।१९
यस्येति मन्त्रं पादे तु संधिप्रोक्षण मुच्यते ।२०
पादे मूर्ध्नि हृदि चैन मूह्नि हृत्पाद एव च ।
हृत्पादमूर्ध्नि संप्रोक्ष्य मन्त्रस्नानं विदुर्बुधाः ।।२१

किसी वृक्ष के पत्ते या काष्ठ की डंडी से तजनी अगुली को छोड़कर, जल से बाहर बैठकर दाँतुन करनी चाहिये । ।१५। फिर जल देवताओं को नमस्कार मन्त्रोच्चारण पूर्वक स्तान करे । यदि कठ तक या कमर तक जल में उतर कर स्नान करने की शक्ति न हो ।१६। तो जानु पर्यन्त जल में जाकर मन्त्र सहित स्नान करे । उस तीर्थ जल से विद्वान पुरुष को देवादि का तर्पण करना चाहिये ।१७। फिर धोती लेकर पंच कच्छ अर्थात् दांए-बाँए दो-दा और पीठ में एक इस प्रकार पाँच लपेटा दे तथा सबकर्म में उत्तरीय धारण करे ।८। 'आपोहिष्ठेति' इस मन्त्र से पाप शान्ति के लिये िर पर जल छिड़के तथा इसी मन्त्र के एक-एक चरण से चरण आदि नौ स्थानों में क्रम पूर्वक प्रोक्षण करे । 'यस्येति' यही उसका मन्त्र है इसे ही सन्धि प्रोक्षण कहा गया है ।१९— २०। चरण, शिर, हृदय शिव-हृदय, चरण, हृदय चरण-शिर इस क्रम से प्रोक्षण कर मन्त्र स्नान करना चाहिये ।२१।

ईषत्स्पर्शे च दौः स्वाथ्ये राजराष्ट्राभयेऽपि च ।
अगत्य गतिकाले च मन्त्रस्नान समाचरेत् ।।२२
प्रातः सूर्यानुवाकेन सायमग्न्यनुवाकतः ।
अपः पीत्वा तथा मध्य पुनः प्राक्षणमाचरेत् ।।२३
गायत्र्या जपमन्त्रान्ते त्रिरूर्ध्वं प्राग्विनिक्षिपेत् ।
मन्त्रेण सह चैकं वै मध्येर्घ्यं तु रवेर्द्विजा ।।२४
अथ जाते च सायाह्ने भुवि पश्चिमादिङ्मुख ।
उद्धृत्य दद्यात्प्रातस्तु मध्याह्नेऽगुलिभिस्तथा ।।२५
अगुलीनां च रध्रेण लम्बं पश्येद्दिवाकरम् ।
आत्मप्रदक्षिणं कृत्वा शुद्धाचमनमाचरेत ।।२६

सायं मुहूर्तार्वाक्तु कृता सन्ध्या वृथा भवेत् ।
अकालात्काल इत्युक्यो दिनेऽतीते यथाक्रमम् ॥२७
दिवाऽतीते च गायत्रीं शतं नित्यं क्रमाज्जपेत् ।
आदशाहात्परातीतं गायत्रीं लक्षमभ्यसेत् ॥२८

शरीर रोग ग्रस्त हो राजा तथा राष्ट्र का भय उपस्थित हो या मार्ग-गमन अथवा अपवित्र वस्तु का स्पर्श होने पर मन्त्र स्नान हो करे ।२२। प्रातः काल 'सूर्य्यश्चमान्युश्चेति' इस सूर्य अनुवाक से तथा सन्ध्या काल में 'अग्निश्कमामन्युश्चेति' इस अग्नि अनुवाक् से मध्य में जल पीकर फिर पूर्ववत् मार्जन करना चाहिये ।२३। गायत्री मन्त्र का जाप करके तीन बार ऊपर को जल फेके । मध्याह्न सध्या की विधि—मन्त्र सहित मध्य में सूर्य को अर्घ्य-दान करे ।२४। सन्ध्या होने पर पश्चिम की ओर मुख करके बैठे । प्रातः एवं मध्यान्ह में देव तीर्थ से जल लेकर अँगुलियों से जल दे ।२५। फिर अँगुलियों के छेद से अस्त होते हुए सूर्य के दर्शन करे और अपनी प्रदक्षिणा करले शुद्ध आचमन करे ।२६। सन्ध्या के मुहूर्त से पहले की जाने वाली सन्ध्या व्यर्थ होती है, इसलिये सन्ध्या असमय में न करे । दिन के व्यतीत होने पर सन्ध्या न करने का निम्न प्रायश्चित् कहा गया है ।२७। नित्व के जप से सौ गायत्री का अधिक जप करे । यदि सन्ध्या किये हुये दस दिन व्यतीत हो जावें तो एक लाख गायत्री का जप करे ।२८।

मासातीते तु नित्ये हि तुनश्चोपनयतं चरेत् ।
ईशो गौरी विष्णुर्ब्रह्मा चंद्रश्च वै यमः ॥२९
एवंरूपांश्च वै देवांस्तर्पयेदर्थसिद्धये ।
ब्रह्मार्पण ततः कृत्वा शुद्धाचमनमाचरेत् ॥३०
तीर्थदक्षिणतः शस्ते मठे मन्त्रालये बुधः ।
तत्र देवालयये वापि गृहे वा वा नियतस्थले ॥३१
सर्वान्देवान्नमस्कृत्य स्थिरबुद्धिः स्थिरासनः ।
प्रणवं पूर्वमभ्यस्य गायत्रीमभ्यसेत्ततः ॥३२
जीवब्रह्मैक्यविषयं बुद्‌ध्वा प्रणवमभ्यसेत् ।

त्रैलोक्यसृष्टिकर्तारं स्थितिकर्तारमच्युतम् ॥३३

संहर्तारं तथा रुद्रं स्वप्रकाशमुपास्महे ।

ज्ञानकर्मेन्द्रियाणां च मनोवृत्तीर्धियस्तथा ॥३४

भोगमोक्षप्रदे धर्मे ज्ञाने च प्रेरयेत्सदा ।

इत्थमर्थंधिया ध्यायन्ब्रह्मा प्राप्नोति निश्चयम् ॥३५

यदि एक मास तक सन्ध्या न की तो पुनः उपनयन करे। ईश, गौरी, स्कन्द विष्णु, ब्रह्मा, इन्द्र और यम इन सब देवताओं को एक ही जान कर अर्थ सिद्धि हेतु तृप्ति करे और ब्रह्मार्पण कर शुद्ध आचमन करे।२९-३०। तीर्थ के दक्षिण ओर अथवा मठ में, मन्त्रालय या देवालय में अथवा अपने गृह के नियत स्थान में सब देवताओं को नमस्कार कर स्थिर बुद्धि तथा स्थिर आचमन से पहिले ओंकार और फिर गायत्री का अभ्यास करना चाहिये ।३१-३२। जीव और ब्रह्म की एकता देख ओंकार को जपे, त्रिलोकी के रचियता ब्रह्मा, स्थितिकर्ता नारायण और संहार कर्त्ता रुद्र की हम उपासना करते हैं। ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय, मन की वृत्ति और बुद्धि को ।३३-३४। वह परमात्मा भुक्ति मुक्तिदायक धर्म में प्रवृत्ति करे। इस प्रकार अर्थ विधि से ध्यान करने पर अवश्य ही ब्रह्म की प्राप्ति होती है।३५।

केवलं वा जपेन्नित्यं ब्राह्मणस्य च पूर्तये ।

सहस्रमभ्यसेन्नित्यं प्रातर्ब्राह्मणपुंगवः ॥३६

अन्येषां च यथाशक्ति मध्याह्ने च शतं जपेत् ।

सायं द्विदशकं ज्ञेयं शिखाष्टकसमन्वितम् ॥३७

मूलाधारं समारभ्य द्वादशांशस्थितांस्तथा ।

विद्येशब्रह्मविष्णवीशजीवात्मपरमेश्वरान् ॥३८

ब्रह्मबुद्ध्या तदैक्यं च सोहंभावनया जपेत् ।

तानेव ब्रह्मरंध्रादौ कायाद्बाह्ये च भावयेत् ॥३९

महत्तत्वं समारभ्य शरीरं तु सहस्रकम् ।

एकैकस्माज्जपादेकमतिक्रम्य शनैः शनैः ॥४०

परस्मिन्योजयेज्जीवं जपतत्वमुदाहृतम् ।

शतद्विदकं देहं शिखाष्टकसमन्वितम् ।।४१

मन्त्रणां जप एवं हि जपमादिक्रमाद्विदुः ।

सहस्र ब्रह्मदं विद्याच्छतमद्र पद विदुः ।।४२

अर्थ-ज्ञान के अभाव वाले ब्रह्मणवत्व की पूर्ति के लिये भी श्रेष्ठ ब्राह्मण को नित्य प्रातःकाल उठकर हजार बार जप करना चाहिये ।३६। अन्य वर्ण वाले क्षत्रिय या वैश्य की मध्यान्ह में सौ बार और सन्ध्या काल में एक हजार आठ बार अथवा बीस बार जप करना चाहिये ।३७। मूलाधार चक्र से प्रारम्भ कर ब्रह्मरध्र तक स्थित चक्रों में विद्येश, ब्रह्मा, विष्णु, ईश, जीवात्मा परमेश्वर को ब्रह्म बुद्धि द्वारा एक ही जानकर सोहं भाव से जपे तथा उन्हीं विद्येश आदि का ब्रह्मारंध्र आदि में शरीर से बाहर ध्यान करे ।३८-३९। महत्तत्व से प्रारम्भ करके प्रारब्ध के फल से उत्पन्न सहस्रों शरीरों के समूह की उपलब्धि को एक जप से एक शरीर के क्रम से अतिक्रमण कर धीरे-धीरे जीव को पर ब्रह्म में लगादे यही जप तत्व है । इस जप को दो हजार आठ संख्या तक जपना चाहिये ।४०-४१ । मन्त्रों के जपने का प्रथम क्रम यही कहा गया है हजार बार जपने से ब्रह्म पद की और सौ बार जप करने से इन्द्र पद की प्राप्ति होती है ।४२।

इतरत्वात्मरक्षार्थं ब्रह्मयोनिषु जायते ।

दिवाकरमुपस्थाय नित्यमित्थं समाचरेत् ।।४३

लक्षद्वादशयुक्तस्तु पूर्णब्राह्मण ईरितः ।

गायत्र्या लक्षहीनं तु वेदकार्यं त योजयेत् ।।४४

आसप्ततेस्तु नियमं पश्चात्प्रव्राजनं चरेत् ।

प्रातद्वदिशसाहस्रं प्रव्राजी प्रणवं जपेत् ।।४५

दिने दिने त्वतिक्राँते नित्यमेव क्रमाज्जपेत् ।

मासादौ क्रमशोऽतीते सार्द्धलक्षजपेन हि ।।४६

अत उर्ध्वमतिक्रांते पुनः प्रैषं समाचरेत् ।

एवं कृत्वा दोषशांतिरन्यथा रौरवं व्रजेत् ।।४७

धर्मार्थयोस्ततो यत्नं कुर्यात्कामी न चेतरः ।

ब्राह्मणो मुक्तिकामः स्याऽब्रह्मज्ञानं सदाऽ ।।४८
धर्मादर्थोऽर्थतो भोगो भोगाद्वैराग्यसंभव ।
धर्मार्जितार्थ भोगेन वैराग्य मुपजायते ।।४९

यदि इससे न्यून करे तो ब्राह्मण के यहाँ जन्म होता है । सूर्य के सामने स्थित होकर नित्य प्रति इसी प्रकार करना चाहिए ।२३। बारह लाख जप करने से पूर्ण ब्रह्माणत्व प्राप्त होता है । जिसने एक लाख गायत्री मन्त्र न जपे हों, उसे वेद काय में लगाना उचित नहीं है ।४४। सत्तर वर्ष तक नियम पूर्वक रहे, फिर सन्यास ग्रहण करले । सन्यासी को नित्य प्रातःकाल बारह हजार ओंकार का जप करना चाहिये ।४५। इस प्रकार नियम पूर्वक नित्य प्रति जप करे । जब ऐसा करते हुए एक मास व्यतीत हो जाता है, तब उसका डेढ़ लाख जप पूर्ण होता है ।४६। इससे दोषों की शान्ति होती हैं । इससे अधिक संख्या में जप होने पर सन्यास मन्त्र को ग्रहण करे । अन्यथा रौरव नरक प्राप्त होता है ।४७। सन्यासी से इतर जग धर्म, अर्थ, आदि में यत्नपूर्वक कर्म करें । मुक्ति की इच्छा वाले ब्रह्मण को सदा ब्रह्मज्ञान का अभ्यास करना चाहिये ।४८। धर्म से अर्थ का उपार्जन कामना के निमित्त नहीं होता, उससे तो वैराग्य की उत्पत्ति होती है । इस प्रकार धर्म से उत्पन्न भोग से वैराग्य ही होती है ।४९।

विपरीतार्थ भोगेन राग एवं प्रजायते ।
धर्मश्च द्विविधः प्रोक्तो द्रव्यदेहद्वयेन च ।।५०
द्रव्यमिज्यादिरूपं स्यात्तीर्थ स्नानादि दैहिकम् ।
धर्मेण धनमाप्नोति तपसा दिव्यरूपता ।।५१
निष्कामः शुद्धिमाप्नोति शुद्धचा ज्ञान संशयः ।
कृतादौ हि तपः श्लाघ्यं द्रव्यधर्म कलौ युगे ।।५२
कृते ध्यानाज्ज्ञानसिद्धिस्त्रेतायां तपसा तथा ।
द्वापरे यजनाज्ज्ञान प्रतिमापूजया कलौ ।।५३
यादृशं पुण्य पापं वा तादृशं फलमेव हि ।
द्रव्यदेहांगभेदेन न्यूनवृद्धिक्षयादिकम् ।।५४

विद्याद्दुर्वृत्तितो दुखं सुखं विद्यात्सुवृत्तितः ।
धर्मार्जनमतः कुर्याद्भोगमोक्षप्रसिद्धय ॥५५
सकुटुम्बस्य विप्रस्य चतुर्जनयुतस्य च ।
शतवर्षस्य वृत्ति तु दद्यात्तद्ब्रह्मलोकदम् ॥५६

अर्थ के विपरीत भोग के राग की उत्पत्ति होती है । धर्म दो प्रकार का कहा है–एक देह के द्वारा और दूसरा द्रव्य के द्वारा ।५०। द्रव्य के द्वारा यज्ञादि रूप धर्म और देह के द्वारा तीर्थ स्नानादि रूप धर्म होता है । धन से धर्म और तप से दिव्यता प्राप्त होती है ।५१। निष्काम कर्म से शुद्धि और शुद्धि से ज्ञान मिलता है । सत्युग आदि में तप ही साध्य था, परन्तु कलियुग में तो द्रव्य ही धर्म समझना चाहिये ।५२। सत्युग में ध्यान द्वारा ही ज्ञान की सिद्धि होती थी, त्रेता मे तप क द्वारा और द्वापर में यज्ञ के द्वारा, परन्तु कलियुग मे प्रतिमा पूजन से ही ज्ञान की उपलब्धि हो जाती है ।५३। जैसा पुण्य-पाप रूप कर्म किया जाता है, वैसे ही फल की प्राप्ति होती है । द्रव्य और देह क भेद से पुण्य-पाप की न्यूनता, अधिकता तथा समाप्त होती है ।५४। कुवृत्ति से दुःख और सुवृत्ति से सुख की प्राप्ति होती है, इसीलिये भोग और मोक्ष को प्राप्ति क लिये धर्म से ही अर्चना करनी उचित है ।५५। ब्राह्मण कुल परिवार सहित सौ वर्ष तक श्रेष्ठ आचार का पालन करे, इतनी जीविका उसको देने से ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है ॥५६

चांद्रायणसहस्रं तु ब्रह्मलोकप्रदं बिदुः ।
सहस्रस्य कुटुम्बस्य प्रतिष्ठां क्षत्रियश्चरेत् ॥५७
इन्द्रलोकप्रदं विद्यादयुतं ब्रह्मलोकदम् ।
यांदेवतां पुरस्कृत्य दानमाचरते नरः ॥५८
तत्तल्लोकमवाप्नोति इति वेदविदो विदुः ।
अर्थहीनः सदा कुर्यात्तपसामर्जनं तथा ॥५९
तीर्थाच्च तपसा प्राप्यं सुखमक्षय्यमश्नुते ।
अर्थार्जनमथो वृक्ष्ये न्यायतः सुसमाहितः ॥६०
कृतात्प्रतिग्रहाच्चैव याजनाच्च विशुद्धतः ।

अद्वैन्यादनतिक्लेशाद्ब्राह्मणो धनमर्जयेत् ।।६१
क्षत्रियो बहुवीर्येण कृषिगोरक्षणाद्विशः ।
न्यायार्जितस्य वित्तस्य दानात्सिद्धि समश्नुते ।।६२
ज्ञानसिद्ध्या मोक्षसिद्धिः सर्वेषां गुर्वनुग्रहात् ।
मोक्षत्स्वरूपसिद्धिः स्यात्परानन्दं समश्नुते ।।६३
सत्संगात्सर्वमेतद्व नराणां जायते द्विजाः ।
धनधान्यादिक सर्वं देयं वै गृहमेधिना ।।६४

हजार चान्द्रायण व्रत करने से भी ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है। जो क्षत्रिय सहस्र कुटुम्ब की आजीविका करे उसे इन्द्रलोक की तथा दस सहस्र की आजीविका करे तो ब्रह्मलोक की प्राप्ति होती है। मनुष्य जिस जिस देवता के उद्देश्य से दान करता है, उस देवता के लोक को प्राप्त होता है, ऐसा वेदविज्ञों का कथन है। निर्धनों को सदा तप रूपी धन का संचय करना चाहिये ।५७-५९। जो धर्म, तीर्थ और तप के द्वारा प्राप्त होता है, उससे भी अक्षय सुख की प्राप्ति होती है तथा धन को भी न्यायपूर्वक संग्रह करने से सावधान रहे ।६०। यज्ञ, प्रतिग्रह, स्वच्छता अदीनता तथा क्लेश रहित वृत्ति के द्वारा ही ब्राह्मण को धन का संग्रह करना चाहिए ।६१। क्षत्रिय भुज बल से, वैश्य कृषि और वाणिज्य से धन का संग्रह करे। जो दान न्याय से उपार्जित होता है उससे सिद्धि प्राप्ति होती है ।६२। ज्ञान की सिद्धि से मोक्ष की प्राप्त होती है और गुरु की कृपा से मोक्ष होने पर स्वरूप की सिद्धि और उससे परमानन्द की प्राप्ति होती ।३३। हे विप्रो! यह सभी कुछ सत्संग द्वारा प्राप्त हो सकता है। गृहस्थ को धन-धान्य आदि अनेक पदार्थ दान करना कर्त्तव्य है ।६४।

ग्रहीता हि गृहीतस्य दानाद्वै तपसा तथा ।
पापसंशोधनं कुर्यादन्यथा रौरवं व्रजेत् ।।६५
आत्मवित्तं त्रिधा कुर्याद्धर्मवृद्ध्यात्मभोगतः ।
नित्यं नैमित्तिकं काम्यं कर्म कुर्यात्तु धर्मतः ।।६६
वित्तस्य वर्धनं कुर्याद्वृद्ध्यांशेन हि साधकः ।
हितेन मितमेध्येन ...

कृष्यर्जिते दशाँगं हि देयं पापस्य शुद्धये ।
क्षत्रेण कुर्याद्धर्मादि अन्यथा रौरव व्रजेत् ॥६८
अथवा पापबुद्धिः स्यात्क्षय वा सत्मेष्यति ।
वृद्धिवाणिज्यके देय षडश च विचक्षणैः ॥६९

दान ग्रहण करने वाला ग्रहण किये दान से या तप से उसके पाप का मार्जन करे अन्यथा रौरव नरक की प्राप्ति होती है ।६५। अपने धन के तीन भाग करे—एक धर्म के लिये, दूसरा वृद्धि के लिये और तीसरा भोग के लिए । नित्य नैमित्तिक काम्य कर्म धर्म पूर्वक करे ।६६। साधक वृद्धि के अश ब्याज से धन की वृद्धि करे और किसी को पीड़ित न करे, निषिद्ध व्यापार से धन-वृद्धि न करे तथा भोगांश से स्वरूप भोग को भोगे ।६७। कृषि द्वारा उपार्जित धन से दशम अंश को पाप शुद्धि के दान कर दे, शेष द्रव्य से धर्मादि कार्य करे, अन्यथा रौरव नरक मिलता है ।६८। पाप से धन की वृद्धि करने से खेती क्षीण होती है । बुद्धिमान को छठा अंश वाणिज्य की वृद्धि में लगाना चाहिए ।६९

पृष्टं सर्वं सदा देयमात्मशक्त्यनुसारः
जन्मान्तरे ऋणी हि स्याददत्ते पृष्ठवस्तुनि ॥७०
परेषां च तथा दोष न प्रशंसेद्विचक्षणः ।
विद्वेषेण तथा ब्रह्मञ्छ्रु तं दृष्टं च तो वदेत् ॥७१
न वदेत्सर्वजतूनां हृदि रोषकर बुधः ।
संध्ययोरग्निकार्यं च कुर्यादैश्वर्यसिद्धये ॥७२
अशक्तस्त्वेककाले वा सूर्याग्नी च यथाविधि
तडुलं धान्यमाज्यं वा फल कद हविस्तथा ॥७३
स्थालीपाकं तथा कुर्याद्यथालं यथाविधि ॥
प्रधानहोममात्रं वा हव्याभावे सभाचरेत् ॥७४
नित्यसंधानमित्युक्त तमजस्त्र त्रिदुर्बुधा ।
अथवा जपमात्र वा सूर्यवंदनमेव च ॥७५
एवमात्मार्थिनः कुर्युरर्थार्थो च यथाविधि ।
ब्रह्मपज्ञपता नित्य देवपूजारतास्तथा ॥७६

अग्निपूजापरा नित्यं गुरुपूजारतास्तथा।
ब्राह्मणानां तृप्तिकर सर्व स्वर्गस्य भागिनः ॥३७

याचक को अपनी शक्ति के अनुसार दान करना चाहिए। कहकर न देने पर जन्मान्तर में ऋणी होना पड़ता है ।७०। बुद्धिमान मनुष्यों को दूसरे के दोष नहीं कहने चाहिए। विशेष कर सुने हुए अथवा देखे हुए दोषों का कथन भी न करे ।७१। प्राणियों के हृदय में क्रोध उत्पन्न कर देने वाली बात भी कभी न कहे तथा ऐश्वर्य की सिद्धि के लिए दोनों सन्ध्या कालों में अग्निहोत्र करना चाहिए ।७२। यदि दोनों काल न कर सके तो विधिवत् एक समय ही सूर्य अग्नि की उपासना और तर्पण करे तथा चावल, धान्य, घृत, कन्द, हवि आदि की उपासना और तर्पण करे यदि हव्य न हो तो हवन मात्र ही करना चाहिए ।७०-७४। पण्डितों ने नित्य स्थापित अग्नि को अजस्र कहा है अथवा केवल जप करे या सूर्य की वन्दना ही करे ।७५। इस प्रकार आत्म प्राप्ति के इच्छुक, सर्वदा विधि-पूर्वक ब्रह्मयज्ञ में प्रीति करने वाले तथा देवताओं का पूजन करने वाले या प्रेम-पूर्वक नित्यप्रति अग्नि और गुरु की पूजा करने वाले तथा ब्राह्मणों का तृप्त करने वाले सत्पुरुष स्वर्ग को प्राप्त होते हैं ।७६-७७-

## अग्नियज्ञादिवर्णन

अग्नियज्ञं देवयज्ञं ब्रह्मयज्ञं तथैव च।
गुरुपूजां ब्रह्मतृप्ति क्रमेण ब्रूहि नः प्रभो ॥१
अग्नौ जुहोति यद्द्रव्यमग्नियज्ञः स उच्यते।
ब्रह्मचर्याश्रमस्थानां समिदाधानमेव हि ॥२
समिदाग्नौ व्रताद्यं च विशेषयजनादिकम्।
प्रथमाश्रमिणामेव यावदौपासनं द्विजाः ॥३
आत्मन्यारोपिताग्नीनां वनिनां यतिनां द्विजाः।
हितं च मितमेध्यान्नं स्वकाले भोजनं हुतिः ॥४
औपासनाग्निसंधानं समारभ्य सुरक्षितम्।
कुंडे वाप्यथ भाण्डे वा तदजस्रं समीरितम् ॥५

अग्निमात्मन्यरण्यां व राजदैवशाद्भ्रुवम् ।
अग्नित्यागभ्यादुक्तं समारोपितमुच्यते ।।६
संपत्करी तथा ज्ञया सायमग्न्याहुतिर्द्विजाः ।
आयुष्करोति विज्ञेया प्रातः सूर्याहुतिस्तथा ।।७

ऋषियों ने कहा—अग्नियज्ञ, देवयज्ञ, ब्रह्मयज्ञ, गुरुपूजन, तथा ब्रह्म तृप्ति क्रमशः यह सभी आप हमारे प्रति कहिये ।१। सूतजी ने कहा—अग्नि में द्रव्य का हवन होना द्रव्य-यज्ञ है । ब्रह्मचर्याश्रम में स्थित पुरुषों को समिधा आहरण पूर्वक अग्निहोत्र करना उचित है ।१। हे विप्रो ! अग्नि में समिधा का हवन ही ब्रह्मचर्य व्रत आदि में होता है । जब तक विवाह न हो तब तक यह विशेष यज्ञ ब्रह्मचारियों को करना चाहिए ।३। विवाह होने पर दो समय अग्निहोत्र करे, जिन्होंने आत्मा में अग्नि का आरोपण किया है, ऐसे वनवासी यतियों को थोड़ा-सा पवित्र अन्न का भोजन करना ही अग्निहोत्र है ।४। उपासना अग्नि सधान का पालन सम्यक् प्रकार करे । उस अग्नि को वेदी में या बर्तन में रखना चाहिए ।५। अग्नि को आत्मा में धारण करे । राज भय या दैव-भय हो तो समिधा में धारण करे, अग्नि का त्याग भय से ही कहा है ।६। ब्राह्मणों द्वारा सायंकाल में दी जाने वाले आहुति सम्पत्ति को प्राप्त कराने वाली है तथा प्रातःकाल दी हुई सूर्याहुतिसे आयु की वृद्धि होती है।७।

अग्नियत्रो ह्ययं प्रोक्तो दिवा सूर्यनिवेशनात् ।
इन्द्र दीसन्कलान्देवानुद्दिश्याग्नौ जुहोतियत् ।।८
देवयज्ञं हि तं विद्यात्स्थालीपाकादिकान्क्रतून् ।
चौलादिकम् तथाज्ञेयं लौकिकाग्नौ प्रतिष्ठितम् ।।९
ब्रह्मयज्ञं द्विजः कुर्याद्देवानां तृप्तये सकृत् ।
ब्रह्मयज्ञ इति प्रोक्तो वेदस्याध्ययनं भवेत् ।।१०
आदौ त्रैलोक्यवृद्ध्यर्थं पुण्यपापे प्रकल्पिते ।
तयोः कर्त्रोस्ततो वारमिद्रस्य च यमस्य च ।।११
भोगप्रदं मृत्युहरं लोकानां च प्रकल्पितम् ।

आदित्यादीन्स्परूपान्सुखदुःखस्य सूचकान् ।।१२
वारेशान्कल्पयित्वादौ ज्योतिश्चक्रप्रतिष्ठान् ।
स्वस्ववारे तु तेषां तु पूजा स्वस्वफलप्रदा ।।१३
आरोग्यं सम्पदश्चैव व्याधीनाँ शान्तिरेव च ।
पुष्टिरायुस्तथा भोगो मृतेर्हानिर्यथाक्रमम् ।।१४

दिन में सूर्य के अग्नि में प्रविष्ट होने से इसे अग्नियज्ञ कहा है। इन्द्रादि देवताओं के लिए अग्नि में हवन किया जाता है।८। दर्शपूर्ण मांस, स्थालीपक आदि सांसारिक यज्ञ, देव यज्ञ अथवा गर्भाधान आदि उपासना लौकिक अग्नि की तिष्ठा है।९। ब्राह्मणों को देवताओं की प्रीति के लिए सदा ब्रह्म-यज्ञ करना चाहिए। जिस यज्ञ में वेद पाठ होता है, वह ब्रह्मयज्ञ है।१०। त्रैलोक्य वृद्धि के निमित्त ईश्वर ने प्रथम पुण्य पाप के उत्पन्न करने वाले इन्द्र और यम के बार कल्पित किये।११। इस प्रकार सुख-दु ख की सूचना देने वाले रविवार आदि भोग प्रदायक और लोकों की मृत्यु शमन करने वाले कल्पित किये गये। रविवार के स्वामी शिव चन्द्रवार की दुर्गा, मङ्गल के स्कन्द बुध के विष्णु वृहस्पति के यम, शुक्र के ब्रह्मा और शनिवार के इन्द्र है।१२। नक्षत्र में व चक्र में प्रतिष्ठित कर इन वारों के स्वामियों की कल्पना कर उन-उन वारों में पूजन करे तो उसके अनुसार ही फल प्राप्त होता है।१३। आरोग्य, सम्पत्ति, व्याधियों का शमन, पुष्टि, आयु, भोग तथा मृत्यु की हानि यह सब क्रमानुसार ही मनुष्य को प्राप्त होते हैं।१४।

वारक्रमफलं प्राहुर्देवप्रीतिपुरः सरम् ।
अन्येषामपि देवानां पूजयाः फलदः शिवः ।।१५
उत्तरोत्तरवैशिष्टयत्पूर्वाभावे तथोत्तरम् ।
नेत्रयोः शिरसो रोगे तथा कुष्ठस्य शान्तये ।।१६
आदित्यं पूजयित्वा तु ब्राह्मणान्भोजयेत्ततः
दिनं मास तथा वर्षं वर्ष त्रयमथापि वा ।।१७
प्रारब्धं प्रबलं चेत्स्यान्नक्ष्येद्रोगजरादिकम् ।
जपाद्यमिष्टदेवस्य वरादीनां फल बिदुः ।।१८

पापशाँतिर्विशेषेण ह्यादिवारो निवेदयेत् ।
आदित्यस्यैव देवानां ब्रह्मणानां विशिष्टदम् ॥१९
स्त्रीणां च तृप्तये तद्वद्देयं वस्त्रादिकं शुभम् ।
अपमृत्युहरे मन्दे रुद्रादींश्च यजेद्बुधः ॥२०
तिलहोमेन द्रानेन तिलान्नेन च भोजयेत् ।
इत्थं यजंश्च विबुधानारोग्यादिफलं लभेत् ॥२१

जिन देवताओं के जो वार हैं वे उन-उन देवताओं की प्रीति के देने वाले हैं । परन्तु देवताओं की पूजा का फल शिवजी ही देते हैं ।१५। सब में पूजन श्रेष्ठ है । नेत्र रोग, शिर रोग तथा कुष्ट रोग के निवारणार्थ आदित्य का पूजन कर ब्राह्मण-भोजन करा वे । इस प्रकार दिवस, मास वर्ष और तीन वर्ष तक करता रहे ।१६-१७। प्रारब्ध के प्रबल होने पर ज्वरादि रोग शान्त होंगे । इष्ट देवता के लिए तप, होम, दान आदि करने से देवता वार के अनुसार फल देते हैं ।१८। रविवार के दिन पाप-शान्ति के लिए पूजन और देवता और प्रसन्न करने वाले द्रव्य निवेदन करे । यह वार देवता व ब्राह्मणों के लिए विशेष फल देने वाला है ।१९। स्त्रियों की तृप्ति के निमित्त वस्त्रादि तथा अपमृत्यु का शमन करने के लिए शनिवार को रुद्रादि का यजन करे ।२०। तिल का होम, दान या तिल मिश्रित भोजन करावे । इस प्रकार से देवताओं का यजन करने वाले को आरोग्यादि की प्राप्ति होती है ।२१।

देवानाँ नित्ययजने विशेषयजनेऽपि च ।
स्नाने दाने जपे होम ब्राह्मणानां च तर्पणे ॥२२
तिथिनक्षत्रयोगे च तत्तद्देवप्रपूजने ।
आदिवारारेषु सर्वज्ञो जगदीश्वरः ॥२३
तत्तद्रूपेण सर्वेषामारोग्यादिफलप्रदः ।
देशकालानुसारेण तथा पात्रानुसारतः ॥२४
द्रव्यं श्रद्धानुसारेण तथा लोकानुसारतः ।
तारतम्यक्रमाद्देवस्त्वारोग्यादीन्प्रयच्छति ॥२५
शुभादावशुभांते च जन्मर्क्षेषु गृही गृही ।

आरोग्यादिवृद्ध्यथमादित्यादीन्ग्रहान्यजेत् ।।२६
दरिद्रास्तपसा देवान्यजेदाढ्यो धनेन हि ।
पुनश्चैवंविथ धर्मं कुरुते श्रद्धया यह ।।२७
पुनश्च भोगान्विविधाभुक्त्वा भूमौ प्रजायते ।
छायां जलाशयं ब्रह्मप्रतिष्ठां धर्मसंचयम् ।।२८
सर्वं वित्तवान्कुर्यात्सदा भोगप्रसिद्धये ।
कालाच्च पुण्यपाकेन ज्ञानसिद्धिः प्रजायते ।।२९
य इमं शृणुतेःध्यायं पठते वा नरो द्विजाः ।
श्रवणस्योवकर्त्ता च देवयज्ञफलं लभेत् ।।३०

देवताओं का नित्य यजन विशेष यजन में भी स्नान, दान, जप, होम और ब्राह्मणों का तर्पण करने से सब वारों के पहिले दिन ही सर्वज्ञ परमेश्वर ही उन-उन देवताओं के रूप में आरोग्य आदि देते हैं। तथा देश, काल, पात्र और द्रव्य की श्रद्धा के अनुसार एवं लोकानुसार तारतम्य के क्रम से सभी को भगवान् शिवजी फल देते हैं। मङ्गल कार्य के आदि अन्त में एवं जन्म नक्षत्र में गृहस्थों को आरोग्यादि की प्राप्ति के लिए आदित्यादि ग्रहों की शान्ति करनी चाहिए।२२-२६। दरिद्र व्यक्तियों को तप के द्वारा देव यजन करना चाहिए और धनिक को पूजन करना चाहिए। इस प्रकार जो मनुष्य श्रद्धा से धर्म करता है।२७। वह स्वर्ग में अनेक सुखों को भोगकर पृथिवी पर आता है। वृक्षारोपण, सरोवर का निर्माण, पाठशाला चलाना तथा धर्म बोधक ग्रन्थों का संग्रह।२८। यह सब कर्म धनी पुरुष को भोग की प्राप्ति के लिए सदा करने चाहिये। इस प्रकार पुण्य का परिपाक होने पर ही ज्ञान की सिद्धि होती है।२९। इस अध्याय को जो ब्राह्मण पढ़ते, श्रवण करते या सुनाते हैं वे देवयज्ञ के फल को प्राप्त करते हैं।३०।

## देवयाज्ञादि में देश-काल-पात्र वर्णन

देशादीन्क्रमशो ब्रूहि सूत सर्वार्थवित्तम ।
शुद्धं गृहं समफल देवयज्ञादिकर्मसु ।।१

ततो दशगुण गोष्ठं जलतीरं ततो दशः ।
ततो दशगुणं बिल्वतुलस्यश्वत्थमूलकम् ॥२
ततो देवालयं विद्यात्तीर्थतीरं ततो दश ।
ततो दशगुणं नद्यास्तीर्थं नद्यास्ततो दश ॥३
सप्तगङ्गानदीतीर्थं तस्या दशगुणं भवेत् ।
गङ्गा गोदावरी चैव कावेरी ताम्रपर्णिका ॥४
सिन्धुश्च सरयू रेवा सप्त गङ्गाः प्रकीर्तिताः
ततोऽब्धितीरे दश च पर्वताग्रे ततो दश ॥५
शुद्धात्मनः शुद्धदिनं पुण्यं समफलं विदुः ।
तस्माद्दशगुणं ज्ञेय रविसंक्रमणे बुधाः ॥६
विषुवे तद्दशगुणामयने तद्दश स्मृतम् ।
तद् मृगसक्रांतौ तच्चन्द्रग्रहणे दश ॥७

ऋषि बोले—हे सूतजी ! पूजा के योग्य देश काल कहिये । आप ज्ञाता हैं । सूतजी ने कहा—देवयज्ञादि कर्म में शुद्ध गृह फलदायक है ।१। उससे दशगुणा गौओं के स्थान में उससे भी दशगुणा जल के स्थान में और उससे भी दशगुणा बेल, तुलसी और पीपल के वृक्ष के नीचे है । उससे दशगुणा देवालय में, उससे दशगुणा तीर्थ के तट पर, उससे दशगुणा नदी तथा उससे भी दशगुणा फल तीर्थ नदी के तट पर है ।३। उससे दशगुणा फल सप्त गङ्गा के किनारे होता है । गङ्गा, गोदावरी, कावेरी, ताम्रपर्णी, सिन्धु, सरयू आदि सप्तगङ्गा कही जाती है, उससे दशगुणा फल सागर और उससे भी दशगुणा फल पर्वताग्र में पूजन करने से होता है ।४। शुद्धात्मा होकर पवित्र दिन में पूजन करने से होता है ।६। तुला और मेष की संक्रान्ति में उससे दशगुणा, अयन में उससे दशगुणा तथा चन्द्र-ग्रहण में उससे दशगुणा फल होता है ।

ततश्च सूर्यग्रहणे पूर्ण कालोत्तमे विदुः ।
जगद्रूपस्य सूर्यस्य विषयोगाश्च रोदनम् ॥८
अतस्तद्विषशात्यर्थं स्नानदानजपांश्चरेत् ।

वितशात्यर्थं कालत्वात्सकालः पुण्यदः स्मृतः ॥९
जन्मर्क्षे च व्रतांते च सूर्यरागोपमं विदुः ।
महतां संगकालश्च कोटयर्कग्रहणं विदुः ॥१०
तपोनिष्ठा ज्ञाननिष्ठा योगिनो यतस्तथा ।
पूजायाः पात्रमेते हि पापसंक्षयकारणम् ॥११
चतुर्विंशतिलक्षं वा गायत्र्या जपसंयुतः ।
ब्राह्मणस्तु भवेत्पात्रं सपूर्णफलभोगदम् ॥१२
पतनात्यात्रायत इति शास्त्रे प्रयुज्यते ।
दातुश्च पातकात्त्राणात्पात्रमित्यभिधीयते ॥१३
गयकं त्रायते पाताद्गायत्रीत्युच्यते हि सा ।
तथाऽर्थंहीनो लोकेऽस्मिन्परस्यार्थं न यच्छति ॥१४

इससे दशगुणा फल सूर्य-ग्रहण में होता है, यह श्रेष्ठ समय है। विश्वरूप सूर्य के अन्धकारमय हो जाने से यह समय रोग प्रदायक है।८। इसलिए उसका विष शान्त करने के लिए स्नान, दान करे। विष की शान्ति करने वाला होने से इस समय को पुण्यप्रद कहा है।९। जन्म, नक्षत्र और व्रत के अन्त में दान का फल सूर्यग्रहण के समान है और संगति का फल करोड़ सूर्य के तुल्य समझना चाहिये।१०। तपोनिष्ट एवं ज्ञान में निष्ठा वाले योगी और यती पूजनीय है, इनका सत्कार करने से पापों का नाश होता है।११। अथवा जिस ब्राह्मण ने चौबीस लाख गायत्री का जप किया हो वह ब्राह्मण उसका उपयुक्त पात्र होने से पूर्ण प्रदान करने वाला है।१२। शास्त्र के पतन से रक्षा करने वाले को पात्र कहा है। दान दाता की पापों से रक्षा करने वाला होने से वह पात्र है।१३। गायत्री इसलिए कही गयी है कि वह गान करने वाले की उसी प्रकार रक्षा करती है, जिस प्रकार धनहीन किसी को धन नहीं देता।१४।

अर्थं वानिह यो लोके परस्यार्थं प्रयच्छति ।
स्वयं शुद्धो हि पूतात्मा नरान्संत्रातुमर्हति ॥१५
गायत्रीजपशुद्धो हि शुद्धब्राह्मण उच्यते ।
तस्माद्दाने जपे होमे पूजायां सर्वकर्मणि ॥१६

दान कर्तुं तथा त्रातुं पात्रत्वं ब्राह्मणोऽर्हति ।
अन्नस्य क्षुधितं पात्रं नारीनरमयात्मकम् ॥७

तथा जो धनवान हैं, वह धन देने में समर्थ है । इसी प्रकार जो स्वयं पवित्र है, वही अपवित्रता से दूसरे की रक्षा कर सकता है ।१५। गायत्री के जप से शुद्ध हुआ ब्राह्मण ही पवित्र है, इसलिए दान, जप, हवन, पूजन आदि सभी कार्यों में ।१६। दान लेने और रक्षा करने का पात्र ब्राह्मण ही है तथा अन्न दान का पात्र जो भूखा हो, वह स्त्री या पुरुष कोई भी हो, वही है ।१७।

## प्रणव-पंचाक्षर मन्त्र का माहात्म्य

प्रो हि प्रकृतिजातस्य संसारस्य महोदधेः ।
नवं नावांवारमिति प्रणववै विदुर्बुधाः ॥१
प्रः प्रपंचो न नास्ति वो युष्माकं प्रणवं विदुः ।
प्रकर्षेण नयेद्यस्मान्मोक्षं वः प्रणवं विदुः ॥२
स्वजापकानां योगिनां स्वमन्त्रपूजकस्य च ।
सर्वकर्मक्षयं कृत्वा दिव्यज्ञानं तु नूतनम् ॥३
तमेव मायारहितं नूतनं परिचक्षते ।
प्रकर्षेण महात्मानं नवं शुद्धस्वरूपकम् ॥४
नूतनं वै करोतीति प्रणवं तं विदुर्बुधाः ।
प्रणवं द्विविधं प्रोक्तं सूक्ष्मस्थूलविभेदतः ॥५
सूक्ष्ममेकाक्षरं विद्यात्स्थूलं पञ्चाक्षरं विदुः ।
सूक्ष्ममव्यक्तपं चार्णं सुव्यक्तार्णं तथेतरत् ॥६
जीवन्मुक्तस्य सूक्ष्मं हि सर्वसारं हि तस्य हि ।
मन्त्रेणार्थानुसन्धानं स्वदेहबिलयावधि ॥७

सूतजी बोले—प्रणव का अर्थ कहता हूँ । प्रकृति द्वारा प्रकट इस संसार से तारने के लिए नौका रूप होने के कारण वह प्रणव है ।१। 'प्र' से प्रपञ्च, 'न' से नहीं और 'व' से तुम में अर्थात् आत्मा में प्रपञ्च नहीं है, यह अर्थ समझो । अथवा प्रकृष्टता से जप करने वाले को मोक्ष दाता होने से इसे प्रणव कहा गया है ।२। अपने जप करने वाले जापकों

तथा मन्त्र पूजकों के कर्मों को क्षीण करके दिव्य ज्ञान देने वाला होने से प्रणव कहा गया है। माया रहित होने से प्रणव नूतन भी कहलाता है। प्रकृष्टता से यह महात्मा और नवीन स्वरूप वाला बना देता है।४। तथा नवीन कर देने वाला होने से पण्डित-जन इसे प्रणव कहते हैं। इसके स्थूल एवम् सूक्ष्म भेद वाले दो प्रकार कहे गये हैं।५। एकाक्षर प्रणव सूक्ष्म और पञ्चाक्षर स्थूल है। सूक्ष्म-स्वरूप अव्यक्त और पञ्चाक्षर वाला व्यक्त माना गया है।६। जीवन्मुक्त के लिए सबका सार सूक्ष्म स्वरूप ही है यही उसके लिए हितकारी है। मन्त्र के अनुसधान और देहान्त में देह में लीन करना सूक्ष्म उपासना है।७।

षट्त्रिंशत्कोटिजापी तु निश्चयं योग मानुप्यात्।
सूक्ष्मं च द्विविध ज्ञेय ह्लस्वदीर्घ विभेदतः।८
अकराश्च बकारश्च मकारश्च ततः परम्।
बिंदुनादयुत तद्धि शब्दकालकलान्वितम्॥९
दीर्घप्रणवमेवं हि योगिनामेव हृदगतम्।
मकारं तं त्रतत्वं ह्लस्वप्रणव उच्यते॥१०
शिवः शक्तिस्तयोरैक्यं मकारं तु त्रिकात्मकम्।
ह्लस्वमेव हि जाप्यं स्यात्सर्वपापक्षयैषिणाम्॥११
भूवायुकनकार्णोद्योः शब्दाद्याश्च तथा दश।
आशान्वये दश पुनः प्रवृत्ता इति कथ्यते॥१२
ह्लस्वमेव प्रवृत्तानां निवृत्तानां तु दीर्घकम्।
व्याहृत्यादौ त मन्त्रादौ कामं शब्दकलायुतम्॥१३
वेदादौ च प्रयोज्यं स्याद्वंदने संध्ययोरपि।
नवकोटिजषाञ्जप्त्वा संशुद्धः पुरुषो भवेत्॥१४

छत्तीस कोटि मन्त्र जप वाला पुरुष योगी बन जाता है। सूक्ष्म के भी दो भेद कहे हैं ह्लस्व और दीर्घ।८। अकार, उकार, मकार तथा बिन्दु नाद सहित, जिसमें अर्द्धचन्द्र बिन्दु होती है, वर्ण और मात्रा नहीं होते तथा शब्द, काल और कला से युक्त होता है।९। 'अउम्' केवल इन तीन अक्षरों को दीर्घ प्रणव कहते हैं। यह योगियों के हृदय में बसता

है तथा 'आउम्' इन अक्षरों का ह्रस्य प्रणव कहा गया है ।१०। शिव और शक्ति का एकाकार होने से 'मकार' तीनों तत्वों का स्वरूप है । जो मनुष्य सब पापों को दूर करने की कामना करते हों उन्हें ह्रस्व प्रणव का जप करना चाहिये ।११। पृथिवी, वायु,तेज,जल, आकाश और शब्द आदि दश दिशाओं का सम्बन्ध होने से दश पुरुष प्रवृत्ति मार्ग में प्रवृत्त कहे जाते है । शब्दादि विषयों से युक्त जीव संसार चक्र में पड़े रहते और इससे भिन्न निवृत्त कहे जाते हैं ।१२। जो संसार में प्रवृत्त हैं उनको प्रणव का जप तथा निवृत्त की कामना वालों को दीर्घ प्रणव का जप करना चाहिए ।१३। वेद के प्रारम्भ में ओंकार का ही प्रथम प्रयोग करे दोनों सन्ध्या कालों की वन्दना में भी ओंकार का प्रयोग कहा है । नौ करोड़ जप से पुरुष शुद्ध हो जाता है ।१४।

पुनश्च नवकोटया तु पृथिवीजयमाप्नुयात् ।
पुनश्च नवकोटया तु ह्यपां जयमवाप्नुयात् ॥१५
पुनश्च नवकोटया तु तेजसां जयमाप्नुयात् ।
पुनश्च नवकोट्या तु वायोजयमाप्नुयात् ।
अकाशजयमाप्नोति नवकोटिजपेन वै ॥१६
ग्रन्थादीनां क्रमेणैव नवकोटिपेन वै ।
अहङ्कारस्य च पुनर्नवकोटिजपेन वै ॥१७
सहस्रमन्त्रजप्तेन नित्तशुद्धो भवेत्पुमान् ।
ततः परं स्वसिद्ध्यर्थं जपो भवति हि द्विजाः ॥१८
एवमष्ठोत्तरशतकोटिजप्तेन वै पुनः ।
प्रणवेन प्रबुद्धस्तु शुद्धयोगमवाप्नुयात् ॥१६
शुद्धयोगेन संयुक्तो जीवन्मुक्तो न सशयः ।
सदा जपन्सदा ध्यायंछिव प्रणवरूपिणम् ॥२०
समाधिस्थो महायोगी शिव एव न संशयः ।
ऋषिच्छन्दो देवतादि न्यस्य देहे पुनर्जपेत् ॥२१

तत्पश्चात् नौ करोड़ प्रणव का पुनः जप करने से पृथिवी पर विजय प्राप्त होती है । उसके पश्चात् नौ करोड़ और जप करनेसे जल पर अधि-

कार होता है।१५। उसके उपरान्त नौ करोड़ जप से तेज और पुनः नौ करोड़ जप से वायु को जीता जाता है। फिर नौ करोड़ जप करने से आकाश मण्डल पर विजय होती है।१६। फिर क्रमपूर्वक नौ करोड़ प्रणव-जप करने से गन्धादि पर तथा अहङ्कार पर जीत होती है।१७। नित्यप्रति एक हजार जप करने से मनुष्य शुद्ध रहता है। हे विप्रो! आत्म-ज्ञान की सिद्धि के लिए भी प्रणव का जप किया जाता है।१८। इस प्रकार एक सौ आठ करोड़ जप करने से मनुष्य ओंकार से प्रबुद्ध हो जाता और उसे शुद्ध योग की प्राप्ति होती है।१९। शुद्ध की प्राप्ति होने पर जीवन्मुक्त हो जाता है इसमें संशय नहीं है। प्रणव रूप शंकर का सदा जप तथा ध्यान करना चाहिये।२०। समाधि स्थित होकर महाशिव स्वरूप हो जाता है इसमें संशय नहीं। ऋषि छन्द देवता आदि का न्यास करके ही जप का आरम्भ करे।२१।

प्रणव मातृकायुक्तं देहे न्यस्य ऋषिर्भवेत्।
दशमातृषडध्वादि सर्वं न्यासफलं लभेत् ॥२२
प्रवृत्तानांश्च मिश्राणां स्थूलप्रणवमिष्यते।
क्रयातरोजपैर्युक्तास्त्रिविधाः शिवयोगिदः ॥२३
धनादिविभिवैश्चैव कराद्यगैर्ननादिभिः।
क्रियया पूजया युक्तः क्रियायोगाति कथ्यते ॥२४
पूजायुक्तश्च मितभुग्वाह्येन्द्रियजपान्वितः।
परद्रोहादिरहिस्तपोयोगी न कथ्यते ॥१५
एतैर्युक्तः सदा शुद्धः सर्वकामादिवर्जितः।
सदा जपपरः शांतो जपयोगीति त विदुः ॥२६
जपयोगमथो वक्ष्ये गदतः शृणुत द्विजाः।
तपः कर्तु जपः प्रोक्तो यज्जपन्परिमार्जते ॥२७
शिवनाम नमः पूर्वं छनुर्थ्या पंचतत्वकम्।
स्थूलप्रणवस्वरूपं हि मिवपंचाक्षारं द्विजाः ॥२८

'अइउ' अक्षर एवं मात्रा प्रणव का अङ्ग न्यास करने पर ऋषि होता है, 'अइउ' आदि दश मात्रा और छः अध्वमार्ग आदि से सम्पूर्ण न्यास ...ण है

का फल होता है।२२। संसार में प्रवृत्त या प्रवृत्ति दोनों को ही स्थूल प्रणव का जप करे। क्रिया, तप और जप करने वाले शिव के योगी तीन प्रकार के कहे हैं।२३। धनादि ऐश्वर्य और कर आदि अंगों के द्वारा सेवा तथा नमस्कार आदि क्रियाओं से युक्त पूजन करने वाले क्रियायोगी कहे जाते हैं।२४। पूजायुक्त भोजन वाले तथा वाह्य-इन्द्रियों पर विजय प्राप्त कर लेने वाले तथा द्रोह आदि विकारों से परे रहने वाले तपयोगी कहे गये हैं।२५। उपरोक्त लक्षणों से युक्त, सर्वदा शुद्ध, कामनाओं से परे निरन्तर जपशील तथा शान्त चित्त वालों को जप-योगी कहा जाता है।२६। हे विप्रो ! अब जप-योग के लक्षण सुनो-- तप करने वालों के लिए जप करने का विधान है। उस जप के कारण उसके पाप क्षीण हो जाते हैं।२७। 'नमः शिवाय' इस चतुर्थ्यन्त पद वाले पञ्चतत्वात्मक मंत्र का जप करना चाहिये। स्थूल प्रणव स्वरूप ही शिवजी का पञ्चाक्षर रूप कहा गया है।२८।

पञ्चाक्षर जपेनैव त्रर्वसिद्धि लभेन्नरः।
प्रणवेनादिसयुक्तं सदा पञ्चाक्षरं जपेत् ॥२९
गुरुपदेशं संगम्य सुखवासे सुभूतले।
पूर्व पक्षे समारभ्य कृष्णभूतविधि द्विजाः ॥३०
माघं भाद्रं विशिष्टं तु सर्वकालोत्तमोत्तमम्।
एकवारं मिताशी तु वाग्यतो नियतेन्द्रियः ॥३१
स्वस्य राजपितृणां च शुश्रूषणं च नित्यशः।
सहस्रजपमात्रेण भवेच्छुद्धोऽन्यथा ऋणी ॥३२
पञ्चाक्षरं पञ्चलक्षं जपेच्छिवमनुस्मपन्।
पद्मासनस्थं शिवदं गगाचन्द्रकलान्वितम् ॥३३
वामोषस्थितशक्त्या च विराजन्तं महागणैः।
मृगकङ्कधरं देवं वरदाभयपाणिकम् ॥३४
सदानुग्रहकर्त्तारं सदाशिवमनुस्मरन्।
सम्पूज्य मनसा पूर्वं हृदि वा सूर्यमण्डले ॥३५

पञ्चाक्षर के जप से सब प्रकार की सिद्धि प्राप्त होती है, इसके आदि में ओंकार लगाकर पञ्चाक्षर मन्त्र का ही सदा जप करना चाहिये ।२६। गुरु से आदेश लेकर उत्तम वस्त्र धारण कर पृथिवी में बैठकर शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी को आरम्भ कर कृष्ण पक्ष की चतुर्दशी तक जप करना चाहिए ।३०। हे विप्रो ! माघ और भादों यह दो महीने इसके लिए सर्व श्रेष्ठ है । एक बार भोजन करे, जितेन्द्रिय रहे और मौन का अवलम्बन करे ।३१। अपने पालनकर्त्ता और पितरों की नित्यप्रति सुश्रूषा करे । एक हजार जप करने से शुद्धि होती है, अन्यथा उऋण नहीं हो पाता । ।३२। शिवजी के स्मरण पूर्वक पाँच लाख पञ्चाक्षर मन्त्र जपना चाहिये। पद्मासन पर स्थित तथा कल्याण दायिनी गङ्गा और चन्द्रकला से युक्त हो ।३३। वाम उरु पर स्थित, शक्ति और गुणों से युक्त, मृगटंक धारण किये, देवताओं को वर देने में समर्थ तथा अभय दान देने वाले वरद-हस्त से सयुक्त ।३४। सदैव अनुग्रह करने वाले सदाशिव का स्मरण करे । प्रथम शिवजी का मानसिक पूजन हृदय अथवा सूर्यमण्डल में करना चाहिए ।३५।

जपेत्पंचाक्षरीं विद्यां प्राङ्मुखः शुद्धकर्मकृत ।
प्रात कृष्णचतुर्दश्यां नित्यकर्म समाप्य च ॥३६
मनोरमे शुचौ देशे नियतः शुद्धमानसः ।
पंचाक्षरस्य मन्त्रस्य सहस्रं द्वादशं जपेत् ॥३७
मुखांतं च स्वसूत्रेण कृत्वा होमं समाचरेत् ।
दशैकं व शतैकं वा सहस्रैकमथापि वा ॥३८
कापिलेन घृतेनैव जुहुयात्स्वयमेव हि ।
कारयेच्छिवभक्तैर्वाप्यष्टोत्तरशतं बुधः ॥३९
पुरश्चरणमेवं तु कृत्वा मन्त्री भवेन्नरः ।
पुनश्च पंचलक्षेण सर्वपापक्षयो भवेत् ॥४०
पुनश्च पंचलक्षेण सारूप्यैश्चर्यमाप्नुनात् ।
आहुल्य शतलक्षेण साक्षाद्ब्रह्मसमो भवे ॥४१

पूर्व दिशा की ओर मुख करके शुद्ध कर्म की इच्छा से पंचाक्षरी विद्या

का जप करना चाहिये । कृष्णपक्ष की चतुर्दशी के प्रातःकाल नित्य कर्म सताप्त करे ।३६। फिर मनोरम पवित्र देश में नियमपूर्वक शुद्ध मन करके पञ्चाक्षर मन्त्र का बारह हजार की संख्या में जप करना चाहिए । ।३७। अग्निमुख पर्यन्त अपने सूत्रों के अनुसार हवन करे तथा दश या एक सौ अथवा एक हजार आहुति अग्नि में स्वयं दे । आहुति के लिए घृत कपिला गऊ का लेना चाहिए अथवा शिवभक्तों से एक सौ आठ आहुति दिलवानी चाहिए ।३८-३९। पुरश्चरण करके मनुष्य मन्त्र सिद्ध हो जाता है । मन्त्र सिद्ध होने पर पांच लाख जप करने से सभी पाप क्षीण हो जाते हैं ।४०। फिर पाँच लाख जप करने से सारूप्य का ऐश्वर्य प्राप्त होता है तथा एक करोड़ मन्त्र जपने से मनुष्य साक्षात ब्रह्म के समान हो जाता है ।४१।

यस्य सन्दशन साध्य कर्मध्यानादिभिः क्रमात् ।
नित्यादिकर्मयजनाच्छिवकर्म मतिभवेत् ।।४२
क्रियादिशिवकर्मभ्यः शिवज्ञान प्रसाधयेत् ।
तद्दर्शनगताः सर्वेमुक्ता एव न संशयः ।।४३
मुक्तिरात्मस्वरूपेण स्वात्मारामत्वमेव हि ।
क्रियातपोजपज्ञानध्यानधर्मेषु सुस्थितः ।।४४
शिवस्य दर्शनं लब्ध्वा स्वत्मारामत्मेव हि ।
यथा रविः स्वकिरणादशुद्धिमपनेष्यति ।।४५
कृपाविचक्षणः शम्भुरज्ञानमपनेष्यति ।
अज्ञानविनिवृत्तो तु शिवज्ञानं प्रवर्तत ।।४६
शिवज्ञानात्मस्वरूपमात्माराात्वमेष्यति ।
आत्मारामत्वस सिद्धौ कृतकृत्यो भवेन्नरः ।।४७
पुनश्च शतलक्षेण ब्रह्मणः पदमाप्नुयात् ।
पुनश्च शतलक्षेण विष्णोः पदमवाप्नुयात् ।।४७
पुनश्च शतलक्षेण रुद्रस्य पदमाप्नुयात् ।
पुनश्च शतक्षण ऐश्वर्यं पदमाप्नुयात् ।।४९

परमेश्वर का दर्शन, कर्म और ध्यान आदि क्रमपूर्वक होता है नित्य-

कर्म के साथ यजन करने से शङ्कर के कर्म में प्रीति होती है ।४२। क्रिया आदि शिव कर्मों के द्वारा शिव के ज्ञान की सिद्धि करे । उनके दर्शन करते ही सबको मोक्ष की प्राप्ति होती है ।४३। आत्म स्वरूप के अतिशय आनन्द को ही मोक्ष कहते हैं । क्रिया, तप, ज्ञान, ध्यान तथा धर्मों में उसकी स्थिति कही है ।४४। शिवजी के दर्शन मात्र से स्वात्मारामत्व की प्राप्ति उसी प्रकार हो जाती है, जैसे सूर्य अपनी रश्मियों के द्वारा अपवित्रता को नष्ट कर देते हैं ।४५। इसी प्रकार कृपा करने में विचक्षण भगवान् शङ्कर अज्ञान का क्षय करते हैं । अज्ञान नष्ट होने पर ही शिवज्ञान की प्राप्ति सम्भव है ।४६। शिवज्ञान की प्राप्ति से आत्म—स्वरूप की प्राप्ति और आत्मस्वरूप की प्राप्ति होते ही मनुष्य सब प्रकार कृत्यकृत्य हो जाता है ।४७। सौ लाख मन्त्र जपने से ब्रह्मपद और पुनः सौ लाख जपने से विष्णुपद की प्राप्ति हो जाती है ।४८। फिर सौ लाख जप करने से रुद्रपद और इसके पश्चात् सौ लाख पुनः जप करने से ऐश्वर्य—पद की प्राप्ति होती है ।४६

पुनश्च दश कोट्या हि कारण ब्रह्मणः पदम् ।
पुनश्च दशकोट्या हि तत्पदैश्वर्यमाप्नुयात् ।।५०
एवंक्रमेण विष्णु वादेः पद लब्ध्या महौजस ।
क्रमेण यत्पदैश्वर्यं लब्ध्वा चैव महात्मनः ।।५१
शतकोटिमनुं जप्त्वा पंचमोत्तरमतन्द्रितः ।
शिवलोकमवाप्नोति पंचमावरणाद्बहि ।।५२
गुरुपदेशाज्जाप्य वै ब्राह्मणानां नमोऽन्तीकम् ।
पञ्चाक्षरं पञ्चलक्षमायुष्पन्नजपेद्विधिः ।।५३
स्त्रीत्वापनथनार्थं तु पञ्चलक्षं जपेत्पुनः ।
मन्त्रेण पुरुषो भूत्वा कमान्मुक्को भवेद्बुधः ।।५४
क्षत्रियः पञ्चलक्षेण क्षत्रत्वमपपेष्यति ।
पुनश्च पञ्चलक्षेण क्षत्रियो ब्राह्मणो भवेत् ।।५५
मन्त्रसिद्धिर्जपाच्चैव क्रमान्मुक्तो भवेन्नरः ।
वैश्युस्तु पञ्चलक्षेण वैश्यत्वमपनेष्यति ।।५६

दश करोड़ जप से कारण ब्रह्म की प्राप्ति होती है, तदुपरान्त दश करोड़ पुनः जप करने से तत्पद ऐश्वर्य की उपलब्धि हो जाती है ।५०। इस प्रकार क्रम पूर्वक विष्णु आदि के पद की प्राप्ति होने के पश्चात क्रम पूर्वक ही उन महात्मा के ऐश्वर्य की प्राप्ति होती है ।५१। फिर जितेन्द्रिय रहते हुए ही एक सौ पांच करोड़ जप करने पर पांच लावरण से बाहर शिवलोक की प्राप्ति हो जाती है ।५२। ब्राह्मण गुरु के आदेश से पांच लाख जप करे । मन्त्र के अन्त में नमः' लगावे । इस प्रकार करने से मनुष्य की आयु वृद्धि होती है ।५३। स्त्री इसके पाँच लाख जप करने से ही पुरुष रूप को प्राप्त होकर क्रम से मोक्ष को प्राप्त होती है । उसका स्त्री भाव मिट जाता है ।५४। पांच लाख मन्त्र जपने से क्षत्रिय क्षत्रियत्व की प्राप्ति होती है ।५५। पुनः जप करने से मात्र की सिद्धि होकर मोक्ष की क्रम से प्राप्ति होती है । पाँच लाख जप करने से वैश्य, वैश्यत्व से उच्च हो जाता है ।५६।

पनश्च पचलक्षेण मन्त्रक्षत्रिय उच्यते ।
पुनश्च पंचलक्षेण क्षत्रत्वसपनेष्यति ॥५७
पुनश्च पंचलक्षेण मन्त्र ब्राह्मण उच्यते ।
शूद्रश्चैव नमोऽन्तेन पंचविंशतिलक्षतः ॥५८
मन्त्रविप्रत्वमापद्य पश्चाच्छुद्धो भवेतद्विजः ।
नारीवाथ नरो वाथ ब्राह्मो वान्य एव वा ॥५९
पूजया शिवभक्तस्य शिवः प्रीततरो भवेत् ।
शिवस्य शिवभक्तस्य भेदो नास्ति शिवो हि सः ॥६०
शिवस्वरूपमन्त्रस्य धारणाच्छिव एव हि ।
शिवभक्तशरीरे हि शिवे तत्परमो भवेत् ॥६१
शिवभक्ताः क्रियाः सर्वा वेदासर्वक्रियां विदुः ।
यावद्यावच्छिवमन्त्रं नेन जप्त भवेत्क्रमात् ॥६२
तावद्वै शिवशान्निध्यं तस्मिन्देहे न संशयः ।
देवीलिंग भवेद्र पं शिवभक्तस्त्रियास्तथा ॥६३

फिर पाँच लाख जपने से क्षत्रियत्व प्राप्त होता और पुनः पाँच लाख जपने पर क्षत्रियत्व से भी मुक्त हो जाता है ।५७। फिर पाँच लाख जपने पर ब्राह्मण बन जाता है। इसी प्रकार शूद्र भी अन्त में नमः लगा कर पच्चीस लाख मन्त्र जपे ।५८। तो मन्त्र ब्राह्मणत्व की प्राप्ति होती है। मन्त्र के जपने से स्त्री, पुरुष, ब्राह्मण अथवा कोई भी हो, सब शुद्ध हो जाते हैं ।५९। शिव-भक्त का पूजन करने से शिवजी प्रसन्न होते हैं। शिवजी में और उनके भक्त में कुछ भेद नहीं है, वह शिव-स्वरूप ही है ।६०। शिव-स्वरूप मन्त्र की धारणा करने से शिवरूप की प्राप्ति होती है। देह में शिव भक्ति होने से शिवजी का भक्त प्रधान शिव रूप ही होता है ।६१। वेदोक्त सभी क्रियाओं से युक्त शिव-भक्त सब क्रियाओं के जानने वाले हैं, जो जितना अधिक मन्त्र जप करे उतना ही अधिक सामीप्य प्राप्त होता है। शिव की भक्ति करने वाली स्त्रियाँ देवी स्वरूप को प्राप्त हो जाती हैं ।६२-६३।

यावन्मन्त्रं जतेद्देव्यास्तावत्सन्निध्यमस्ति हि।
शिवं संपूजयेद्धीमान्स्वयं वै शब्दरूप भाक् ॥६४
शिवलिंगं शिवं मत्वा स्वात्मान शक्तिरूपकम्।
शक्तिलिंगं च देवीं च मत्वा स्वं शिवरूपकम् ॥६५
शिवलिंगं नादरूपं बिन्दुरूपं च शक्तिकम्।
उपप्रधानभावेन अन्योन्यासक्तलिंगकम् ॥६६

वे जितना अधिक जप करती हैं भगवती की उतनी ही अधिक निकटता उन्हें प्राप्त होती है। जो मेधावी-जन शिव पूजा करते हैं वे शब्द के स्वयं भागी होते हैं ।६४। शिवलिंग को शिव रूप और आत्मा को शक्ति रूप मानें, शक्ति-लिंग को देवी और अपने को शिव-स्वरूप समझे ।६५। शिवलिंग को नाम रूप और शक्ति को बिन्दु रूप आकारादि युक्त स्थान भूत ओंकार के निकट भाव से परस्पर लिंग शक्ति समझे ।६५।

## ॥ बन्धमोक्षस्वरूप शिवलिंग-माहात्म्य ॥

बंधमोक्षस्वरूपं हि ब्रूहि सर्वार्थवित्तम्।
बंधं मोक्षं तथोपायं वक्ष्येऽहं शृणुतादरात् ॥१

प्रकृत्याद्यष्टबंधेन बद्धो जीवः स उच्यते ।
प्रकृत्याद्यष्टबधेन निर्मुक्तो मुक्त उच्यते ॥२
प्रकृत्यादिवशीकारो मोक्ष इत्युच्यते स्वतः ।
बद्धजीवस्तु निर्मुक्तो मुक्तजीवः स कथ्यते ॥३
प्रकृत्यग्रे ततो बुद्धिरहंकारो गुणात्मकः ।
पञ्चतन्मात्रमित्येतत्प्रकृत्याद्यष्टकं विदः ॥४
प्रकृत्याद्यष्टजो देहो देहजं कर्म उच्यते ।
पुनश्च वर्मजो देहो जन्मकर्म पुनः पुनः ॥५
शरीरं त्रिविधं ज्ञेयं स्थूलं सूक्ष्मं च कारणम् ।
स्थूलं व्यापारदं प्रोक्त सूक्ष्ममिंद्रियभोगदम ॥६
कारणं त्वात्मभोगार्थं जीवकर्मानुरूपतः ।
सुखं दुखं पुण्यपापैः कर्मभिः फलमश्नुते ॥७

ऋषियों ने कहा—हे सूतजी ! आप सर्वार्थ ज्ञाता हैं । हमारे प्रतिबन्ध और मोक्ष का स्वरूप कहें । सूतजी ने कहा—मैं बंध और मोक्ष के उपाय कहता हूँ, आदरपूर्वक सुनिये ।१। प्रकृति आदि आठ बंधनों से बन्धन के कारण रूप आत्मा को जीव कहते हैं तथा उन आठ बंधनों से छुटकारे को ही मोक्ष कहा है ।२। प्रकृति आदि को वश में कर लेना ही मोक्ष है । बन्धन में पड़ा 'जीव' तथा उनसे मुक्त हुए को ही मुक्त कहते हैं ।३। प्रकृति के आगे बुद्धि और बुद्धि के आगे गुणात्मक अहकार और उसके साथ ही पचतन्मात्राएँ यह सब मिलकर आठ प्रकृति है ।४। इन्हीं प्रकृति आदि आठ बंधनों से देह से किया जाता है, वह कर्म है । कर्म से पुनः देह हैं, इसी प्रकार जन्म और कर्म का चक्र निरन्तर चलता रहता है ।५। स्थूल, सूक्ष्म और कारण ये तीन प्रकारके देह हैं । 'स्थूल' व्यापार वाला और 'सूक्ष्म' इन्द्रिय के भोग वाला है ।६। तीसरा कारण देह है जो जीव के कर्मानुसार आत्मा का भोग करने के निमित्त है, पाप पुण्य रूप कर्मों से ही सुख-दुःख की प्राप्ति है ।७।

तस्माद्धि कर्मरज्ज्वा हि बद्धो जीवः पुनः पुनः ।
शरीरत्रयकर्मभ्यां चक्रवद्भ्राम्यते सदा ॥८

चक्रभ्रमनिवृत्यर्थं चक्रकर्तारमीडयेत् ।
प्रकृत्यादि महाचक्र प्रकृते परतः शिवः ॥९
चक्रकर्ता महेशो हि प्रकृतेः परतो यतः ।
पिवति वाथ वमति जीवन्वालो जलं यथा ॥१०
शिवस्तथा प्रकृत्यादि वशीकृत्याधितिष्ठति ।
सर्वं वशीकृतं यस्मात्तस्माच्छिव इति स्मृतः ।
शिव एव हि सर्वज्ञः परिपूर्णश्च निःस्पृहः ॥११
सर्वज्ञता तृप्तिरनादिबोध स्वतंत्रतो नित्यलुप्तशक्तिः ।
अनंतशक्तिश्च महेश्वरस्य यन्मानसैश्वर्यमवैति वेद ॥१२
अतः शिवप्रसादेन प्रकृत्यादि वशं भवेत् ।
शिवप्रसादलाभार्थं शिवमेव प्रपूजयत् ॥१३

इस प्रकार यह जीव कर्म रूप रस्सा से बारम्बार बंधकर तीन प्रकार के शरीरों से युक्त होता हुआ चक्र के समान घूमता रहता है ।८। चक्र के घूमने को शान्त करने के लिये चक्रकर्त्ता की पूजा करे । प्रकृति आदि आठ महाचक्रों से भगवान् शंकर परे हैं ।९। प्रकृति से परे वे महेश ही चक्रकर्त्ता हैं, जैसे कि वृक्षों के थामले जल को पीकर उसे वृक्षों में गमन कर देते हैं ।१०। इसी प्रकार प्रकृति आदि को वश में करके शिवजी स्थित हैं । सबको वशीभूत करने के कारण उन्हें 'शिव' कहते हैं । वही सर्वज्ञ, परिपूर्ण तथा निस्पृह हैं ।११। अपनी सर्वज्ञाता के कारण वे तृप्त एवं अनादि बोध हैं तथा स्वतन्त्रता से जागृत शक्ति है । वे अनन्त शक्ति वाले हैं । वेद उनके मन के षड्गुणैश्वर्य का पूर्ण ज्ञाता है ।१२। इसलिये शिवजी के प्रसाद से ही प्रकृति आदि को वश में किया जाता हैं । उनको प्रसन्नता के लिये उनका पूजन करना ही श्रेयस्कर हैं ।१३।

त्रिपुंड्रं सजलं भस्म धृत्वा पूजां करोति यः ।
शिवपूजाफलं सांगं तस्यैव हि सुनिश्चितम् ॥१४
भस्म वै शिवमन्त्रेण धृत्वा ह्यत्याश्रमी भवेत् ।
शिवाश्रमीति सम्प्रोक्तः शिवैकपरमी यतः ॥१५
शिवव्रतैकनिष्ठस्य नाशौचं न च सूतकम् ।

ललाटेऽग्रे सितं भस्म तिलकं धारयेन्मृदा ।।१६
स्वहस्ताद्गुरुहस्ताद्वा शिवभक्तस्य लक्षणम् ।
गुणान्रुंध इति प्रोक्तो गुरुशब्दस्य विग्रहः ।।१७
सविकारान्राजसादीन्गुणान्रुंधे व्यपोहति ।
गुणातीतः परशिवो गुरुरूपं समाश्रितः ।।१८
गुणत्रयं व्योह्यागे शिवं बोधयतीति सः ।
विश्वस्तानां तु शिष्याणां गुरुरित्यभिधीयते ।।१९
तस्मात्गुरुशरीरं तु गुरुलिंगं भवेद्बुधः ।
गुरुलिंगस्य पूजा तु पूजा गुरुशुश्रूषणं भवेत् ।।२०
श्रुतं करोति शुश्रूषा कायेन मनसा गिरा ।
उक्तं यद्गुरुणा पूर्वं शक्यं वाऽशक्यमेव वा ।।२१

जल युक्त भस्म से त्रिपुण्ड धारण कर शिवजी का पूजन करने वाले को निःसन्देह सम्पूर्ण फल मिलता है ।१४। शिवमंत्र से पूरित भस्म को धारण करने वाला श्रेष्ठ आश्रमी होता है और शिव-परायण होने के कारण शिवाश्रमी कहा जाता है ।१५। शिवव्रत में जिसकी निष्ठा है, उसे किसी प्रकार का अशौच या सूतक नहीं लगता । ललाट के अग्रभाग में श्वेतभस्म एवं मृतिका का तिलक लगाना चाहिये ।१६। तिलक अपने हाथ से या गुरु के हाथ से लगवावे, यह शिवभक्त का लक्षण है । शिष्य में अपने गुणों को आरोपित करने वाले को ही गुरु कहा गया है ।१७। अथवा विकार रहित राजस गुणों को दूर करने वाले गुणातीत परत विद्या ही गुरुरूप हैं । क्योंकि गुरु को शिव रूप ही कहा गया है ।२८। अथवा विश्वास पात्र शिष्य के तीनों गुणों को क्षीण करके जो शिवजी का बोध करावे, उसी का नाम गुरु है ।१९। इसलिए विद्वान् गुरु का देह पूज्य लिंग है तथा गुरु लिंग का पूजन ही सच्ची गुरु सेवा है ।२०। मन, वचन और कर्म से गुरु सेवा करने को शास्त्र की प्राप्ति होती है । गुरु, का जो कुछ उपदेश शक्य या अशक्य कैसा भी हो, उसे माने ।२१।

करोत्येव हि पूतात्मा प्राणैरपि धनैरपि ।
तस्माद्वै शासने योग्यः शिष्य इत्यभिधीयते ।।२२

शरीराद्यर्थकं सर्वं गुरोर्गत्वा सुशिष्यकः ।
अग्रपाकं निवेद्याग्रे भुंजीपाद्गुर्वनुज्ञया ॥२३
शिष्यः पुत्र इति प्रोक्तः सदा शिष्यत्वयोगतः ।
जिह्वालिंगान्मन्त्रशुक्रं कर्णयोनौ निषिच्य वै ॥२४
जातः पुत्रो मंत्रपुत्रः पितरं पूजयेद्गुरुम् ।
निमज्जयति पुत्र वै संसारे जनकः पिता ॥२५
संतारयति ससाराद्गुरवै बोधकः पिता ।
उभयोरन्तर ज्ञात्वा पितरं गुरुमर्चयेत् ॥२६
अंगशुश्रूषया चापि धराद्यैः स्वार्जितैर्गुरुम् ।
पादादिकेशपर्यंतं लिंगान्यंगानि यद्गुरोः ॥२७
धनरूपैः पादुकाद्यैः पाद संग्रहणादिभिः ।
स्नानाषेकभिर्नैवेद्यै र्भोजनैश्च प्रपजयेत् ॥२८

प्राण या धन के द्वारा गुरु का आदेश संपादन करने वाला शिष्य आत्मा हो जाता है, इसलिए शासन के योग्य को ही शिष्य कहा गया है ।२२। श्रेष्ठ शिष्य शरीर आदि सब कुछ गुरु के समीप प्रदान करके भोजन की सामग्री प्रथम गुरु को निवेदन करे और फिर उनकी आज्ञा से स्वयं भोजन करे ।२३। शिष्य सदैव शिष्यत्व के योग्य होने से पुत्र ही है । जैसी जिह्वा रूपी इन्द्रिय से मंत्र रूप वीज कर्ण रूप गुहा में प्रविष्ट होने से इसकी उत्पत्ति होती है । इसी कारण इसे मंत्र-पुत्र कहा गया है । इसलिए शिष्य गुरु रूप पिता की सदा पूजा करे । उत्पन्न करने वाला पिता पुत्र को संसार में प्रत्यक्ष करता है ।२४-२५। परन्तु ज्ञान देने वाला संसार से पार लगा देता है । इस प्रकार दोनों का भेद जान कर गुरु रूप पिता का विशेष पूजन करे ।२६। अपने उपार्जित धनों से गुरु सेवा करे । चरण से शिर के केश पर्यन्त गुरु का सम्पूर्ण शरीर शिव लिंग के समान है ।२७। उनकी धन रूप से पादुकादि से, चरण दाबने से, अभिषेक और नैवेद्य से तथा भोजनादि से सत्कार करे ।२८।

गुरुपूजैवं पुजा स्याच्छिवस्य परमात्मनः ।
गुरुशेषं तु यत्सर्वमात्मशुद्धिकरं भवेत् ॥ २९

गुरोः शेष शिवोच्छिष्ठजलमन्नादिनिर्मितम् ।
शिष्याणां शिवभक्तानां ग्राह्यं भोज्य भवेद्द्विजाः ।।३०
गुर्वनुज्ञाविरहितं चोरवत्सकल भवेत् ।
गुरोरपि विशेषज्ञं यत्नाद् गृह्णीत वै गुरुम् ।।३१
अज्ञानमोचनं साध्य विशेषज्ञो हि मोचकः ।
आदौ च विघ्नशमनं कर्तव्यं कर्मपूर्तये ।।३२
निर्विघ्नेन कृतं सांगं कर्म वै सफलं भवेत् ।
तस्मात्सकलर्मादौ विघ्नेश पूजयेद्बुधः ।।३३
सर्वबाधानिवृत्यर्थ सर्वान्देवान्यजेद्बुधः ।
ज्वरादिग्रंथिरोगाश्च बाधा ह्याध्यात्मिकी मता ।।३४
पिशाचजंबुकादीनां वल्मीकाद्युद्भभे तथा ।
अकस्मादेव गोधादिजन्तूनां पतनेऽपि च ।।३५
गृहे कच्छप सर्पस्त्रीदुर्जनाद्दर्शनेऽपि च ।
वृक्षनारीगवादीनां प्रसूतिविषयेऽपि च ।।३६

गुरु के पूजन से ही भगवान् शिव का पूजन हो जाता है। गुरु के पूजन से शेष रहा द्रव्य आत्मा की शुद्धि करने वाला होता है।२९। जल तथा अन्नादि से निर्मित पदार्थ गुरु की पूजा से अवशिष्ट रहने पर शिवजी के उच्छिष्ट के तुल्य है, वह शिष्यों एवं भक्तों का ग्रहण करना चाहिए।३०। तथा गुरु की आज्ञा के बिना जो वस्तु ग्रहण की जाती है, वह चुरायी हुई वस्तु के समान है। गुरु भी विशेष विद्वान हो, उसी को वरण करना उचित है।३१। अज्ञान की दूर करना ही गुरु का कार्य है, और विशेष ज्ञानी गुरु ही अज्ञान को दूर करने में समर्थ है। पहिले कर्म पूर्ति के लिये विघ्नों की शान्ति होनी चाहिये।३२। विघ्न रहित तथा पूर्ण अंग से किया गया कर्म ही सफल होता है इसलिए सब कर्म के आदि में गणेशजी की पूजा करनी उचित है।३३। सब बाधाओं की शान्ति के हेतु ज्ञानी जन को सब देवताओं का यजन करना चाहिए। यह ज्वर, ग्रन्थि आदि सभी रोगों को दूर करने वाला है।३४। पिशाच जम्बुक आदि, वाल्मीकि आदि का उपद्रव तथा अक-

स्मात् गोधादि जन्तुओं का गिरना तथा घर में कच्छप, सर्प, स्त्री अथवा दुर्जनों का दिखाई देना अथवा वृक्ष, नारी और गौ आदि का प्रसव दिखाई देना।३५-३६।

भावि दुखं समायाति तस्मात्ते भौतिका मताः।
ममेध्याशनिपातश्च महामारी तथैव च ।।३७
ज्वरमारी विसूचिश्च गोमारी च मसूरिका।
जन्मर्क्षग्रहसंक्रांतिग्रसयोगाः स्वराशिके ।।३८
एतादृशे समुत्पन्ने भाविदुःखस्य सूचके।
शांतियज्ञं तु मतिमान्कुर्यात्तद्दोषशांतये ।।३९
देवालयेऽथ गोष्ठे वा चैत्ये वापि गृहांगणे।
प्रदेशोन्नतधिष्ण्ये वै द्विहस्ते च स्वलंकृते ।।४०
भारमात्रं व्रीहिधान्यं प्रस्थाप्य परिसृत्य च।
मध्ये विलिख्य कमलं तथा दिक्षु विलिख्य वै ।।४१
तंतुना वेष्टितं कुंभं नवगुग्गुलुधूपितम्।
मध्ये स्थाप्य महाकुंभं तथा दिक्ष्वपि विन्यसेत ।।४२

इनके दिखाई देने से भविष्य में दुःख की संभावना जाती है। इससे यह भौतिक पाप होते हैं। अपवित्र वस्तु, वज्र का गिरना तथा महामारी ज्वरमारी, विषूचिका, गौमारी, वसन्त रोग जन्म नक्षत्र पर ग्रहों का हो जाना, संक्रान्ति अथवा अपनी राशि पर ग्रहयोग का होना भौतिक पाप ही हैं।३७-३८। यह सब अरिष्ट भविष्य में दुःख होने के सूचक है। बुद्धिमान को इस दोष की शान्ति के लिए शान्ति-यज्ञ का अनुष्ठान करना चाहिए।३९। देवालय, गोष्ठ, यज्ञ स्थान, गृह अथवा आंगन में उच्च स्थान पर दो हाथ की वेदी बनाकर उसे अलंकृत करे।४०। आठ सहस्र तोले जो, धान्य स्थापित कर फैलावे और मध्य से कमल लिखकर दिशाओं में भी कमल लिखना चाहिए।४१। सूत से लपेटे हुए नवीन घट को धूप देकर मध्य में इस महाकुम्भ की स्थापना करे तथा दिशाओं के स्थान में भी कुम्भ स्थापित करे।४२।

सनालाम्रककूर्चादीन्कलशांश्च तथाष्टसु ।
पूरयेन्मंत्र पूतेन पंचद्रव्ययुतेन हि ॥४३
प्रक्षिपेन्नव रत्नानि नीलादीन्क्रमशस्तथा ।
कर्मज्ञः च सपत्नीकामाचार्यं वरेद्बुधः ॥४४
सुवर्णप्रतिमां विष्णोरिन्द्रादीनां च निक्षिपेत् ।
सांशरस्के मध्यकुंभे विष्णुमावाह्य पूजयेत् ॥४५
प्रागादिषु यथामन्त्रमिंद्रादीन्क्रमशो यजेत् ।
तत्तन्नाम्ना चतुर्थ्या च नमो-तेन यथाक्रमम् ॥४६
आवाहनादिकं सर्वमाचार्येणैव कारयेत् ।
आचार्य ऋत्विजा सार्धं तन्मन्त्रान्प्रजपेच्छतम् ॥४७
कुंभस्य पश्चिमे भागे जपांते होममाचरेत् ।
कोटि लक्षं सहस्रं वा शतमष्टोत्तरं बुधाः ॥४८
एकाहं वा नवाहं वा तथा मंडलमेव वा ।
यथायोग्यं प्रकुर्वीत कालदेशानुसारतः ॥४९

नाम सहित आम की कूची आदि वस्तुओं को आठ कलशों में पंच द्रव्य अर्थात् लौंग, कंकोल, अगर, जायफल, कपूर सहित डालें तथा मन्त्र पढ़कर उसे जल से भर दें ।४३। क्रम पूर्वक नील आदि नव-रत्नों को उसमें डाल दे तथा कर्म के ज्ञाता आचार्य को भार्या सहित वरण करे। उस घड़े में विष्णु और इन्द्रादि की स्वर्ण प्रतिमा डाल दे तथा पूर्ण पात्र युक्त उस मध्यम कुम्भ में भगवान् विष्णु का आह्वान तथा पूजन करे ।४४-४५। इन्द्राद्रि देवताओं की पूर्वादि दिशाओं में मन्त्र पूर्व के क्रम से पूजा करे तथा उन-उन देवताओं के नाम चतुर्थी विभक्ति युक्त ले और अन्त में नमः लगावें ।४६। आवाहनादि कृत्य आचार्य से करावें। उन विष्णु आदि देवताओं के मन्त्रों को आचार्य भी ऋत्विजों सहित सौ बार जपे ।४४। जप के अन्त में कुम्भ के पश्चिम भाग में आहुति दे। एक करोड़, एक लाख, एक सहस्र या एक सौ आठ आहुतियाँ देनी चाहिये ।४८। एक दिन नौ दिन या चालीस दिन देश काल के विचार पूर्वक यथायोग्य जप और हवन करना उचित है ।४६।

शमीहोमश्च शांत्यर्थे वृत्यर्थे च पलाशकम् ।
समिदन्नाज्यखैद्र व्यैर्नाम्ना मंत्रेण वा हुनेत् ।।५०
प्रारम्भे यत्कृत द्रव्यं तत्क्रितांतं समाचरेत् ।
पुण्याह वाचयित्वा ते दिने सप्रोक्षयेज्जलैः ।।५१
आवित्यादीन्ग्रहानिष्वा सर्वहोमांत एव हि ।
ऋत्विग्भ्यो दक्षिणां दद्यान्नवरत्नं यथाक्रमम् ।।५२
एवं कृतेन यज्ञेन दोषशांतियवाप्नुयात् ।
शांतियज्ञमिमं कुर्याद्विष वर्ष तु फाल्गुने ।।५३
शिवप्रदक्षिणात्सर्वं पातक नश्यति क्षणात् ।
दुःखस्य मूलं व्याधिर्हि व्याधेर्मूल हि पातकम् ।।५४
धर्मेणैव हि पापनामपनोदनमीरितम् ।
शिवोद्देशकृतो धर्मः क्षमः पापविनोदने ।।५५
अध्यक्षं शिवधर्मेषु प्रदक्षिणमितीरितम् ।
क्रियया जपरूपं हि प्रणवं तु प्रदक्षिणम् ।।५६

शान्ति के लिए शमी का हवन, वृद्धि के लिए पलाश का हवन तथा समिध अन्न धृत के पदार्थ और नाम मन्त्र उच्चारण पूर्वक हवन करना चाहिए ।५०। प्रारम्भ में जो द्रव्य किया जाता है, वही क्रिया के अन्त तक करना चाहिए । पुण्याहवाचन कराने के पश्चात् अन्त में कलशों के जल से प्रोक्षण करे ।५१। होम के अन्त में आदित्य आदि सब देवताओं का पूजन करें । तथा ऋत्विजों को भी यथाक्रम नवरत्न आदि को दक्षिणा प्रदान करे ।५२। इस प्रकार यज्ञ करने से दोषों की शान्ति हो जाती है । यह शान्ति यज्ञ प्रति वर्ष फाल्गुन मास में किया जाना उचित कहा है ।५३। शिवजी की प्रदक्षिणा करने से क्षण भर में सभी पापों का नाश होता है । दुःख का मूल व्याधि और व्याधि का मूल पाप कहा गया है ।५४। धर्म से ही पाप नष्ट होते हैं, शास्त्र का ऐसा ही मत है । शिवजी के निमित्त जो धर्म किया जाता है, वही पाप को नष्ट करने में समर्थ है ।५५। शिव धर्मों में प्रदक्षिणा का सर्वाधिक महत्व है तथा क्रियायुक्त जप स्वरूप ओंकार को ही प्रदक्षिणा माना गया है ।५६।

जननं मरणं द्वन्द्व मायाचक्रमितीरितम् ।
शिवस्य मायाचक्रे हि बलिपीठं तदुच्यते ।।५७
बलिपीठ समारभ्य प्रादक्षिण्यक्रमेण वै ।
पदे पदांतरं गत्वा बलिपीठं समाविशेत् ।।५८
नमस्कारं ततः कुर्यात्प्रदक्षिणमितीरितम् ।
निर्गमाज्जननं प्राप्तनवस्त्वात्मसमर्पणम् ।।५९

जन्म और मरण को माया-चक्र कहते हैं तथा शिवजी का माया-चक्र बलि पीठ कहा जाता है ।५७। बलि पीठ से प्रारम्भ करके प्रदक्षिणा के क्रम से दो चरण चलकर बलि पीठ के समीप पहुँचे ।५८। नमस्कार करने को प्रदक्षिणा कहते हैं । प्रदक्षिणा फिरने को जन्म तथा नमस्कार करने को आत्म-समर्पण कहा है ।५९।

### ।। वैदिक पार्थिव पूजन ।।

अथ वैदिकभक्तानां पार्थिवार्चा निगद्यत ।
वैदिकेनैव मार्गेण भुक्तिमुक्ति प्रदायिनी ।।१
सूत्रोक्तविधिना स्नात्वा सन्ध्यां कृत्वा यथाविधि ।
ब्रह्मयज्ञं विधायादौ ततस्तर्पणमाचरेत् ।।२
नैत्यिकं सकलं कामं विधायानंतरं पुमान् ।
शिवस्मरणपूर्वं हि भस्मरुद्राक्षधारकः ।।३
वेदोक्तविधिना सम्यक्संपूर्णफलसिद्धये ।
पूजयेत्परया भक्त्या पार्थिवं लिंगमुत्तमम् ।।४
नदीतीरे तडागे च पर्वते काननेऽपि च ।
शिवालये शुचौ देशे पार्थिवार्चा विधीयते ।।५
शुद्धप्रदेशसंभूतां मृदमाहृत्य यत्नतः ।
शिवलिङ्गं प्रकल्पेत सावधानतया द्विजाः ।।६
विप्रे गौरा स्मृता शोणा बाहुगे पीतवर्णका ।
वैश्ये कृष्णा पादजाते ह्यथवा यत्र या भवेत् ।।७

सूतजी ने कहा - वेद ज्ञाता भक्तों को पार्थिक पूजा कहा है । वैदिक मार्ग वाली पूजा भुक्ति-मुक्ति की दाता है ।१। अपने सूत के

विधान से स्नान करके विधिवत् संध्या करे, फिर ब्रह्म-यज्ञ करके तपण करना चाहिये।२। फिर इस पुरुष को सम्पूर्ण नित्य कर्म करना चाहिए। पश्चात् शिवजी का स्मरण करके भस्म और रुद्राक्ष को धारण करे।३। फिर वेदोक्त विधि के द्वारा सम्पूर्ण जल की सिद्धि के लिए परम भक्तिपूर्वक पार्थिव लिंग का पूजन करना चाहिए।४। नदी के किनारे, सरोवर के किनारे, पर्वत के ऊपर वन में, शिवालय में अथवा पवित्र देश में पार्थिव पूजा करने का विधान है।५। विप्रो ! पवित्र प्रदेश की मृतिका प्रयत्नपूर्वक लावे तथा सावधान होकर शिवलिंग का पूजन करे।६। ब्राह्मण में गौर, क्षत्रिय में रक्त, वैश्य में पीत तथा शूद्र में कृष्ण रंग को अथवा जैसी उपलब्ध हो सके वैसी मृतिका ले।८।

संगृह्य मृतिकां लिंगनिर्माणार्थं प्रयत्नतः।
अतीव शुभदेशे च स्थापयेत्तां मृदं शुभाम् ॥८
संशोध्य च जलेनापि पिंडीकृत्य शनैः शनैः।
विधीयेत शुभं लिंग पार्थिव वेदमार्गतः ॥६
ततः संपूजयद्भक्त्या भुक्तिमुक्तिफलाप्तये।
तत्प्रकारमहं वच्मि शृणुध्व सविधानतः ॥१०
नमः शिवायः मन्त्रेणार्चनद्रव्य च प्रोक्षपेत्।
भूरसीति च मंत्रेण क्षेत्रसिद्धि प्रकारयेत् ॥११
आपोऽस्मानिति मत्रेण जलसंस्कारमाचरेत्।
नमस्ते रुदमंत्रेण फाटिकाबधमुच्यते ॥१२
शंभवायेति मत्रेण क्षेत्रमुद्धि प्रकार तु।
नम पूर्वेण कुर्यात्पंचामृतस्यापि प्रोक्षणम् ॥१३
नीलग्रीवाय मंत्रेण नम पूर्वेण भक्तिमान्।
धरेच्छंकरलिंगस्य प्रतिष्ठापनमुत्तमम् ॥१४

उस मृतिका से यत्नपूर्वक लिंग का निर्माण करे और उसे मृतिका के ही अत्यन्त पवित्र स्थल में स्थापित करे।८। उनको जल योग से स्वच्छ कर धीरे-धीरे पिण्डाकार कर वेद विधि के द्वारा सुन्दर शिवलिंग का निर्माण करे।६। फिर भुक्ति-मुक्ति प्राप्त करने के निमित्त उस लिंग

का यथाविधि पूजन करे, अब तुम्हारे प्रति मैं उस पूजन का विधान कहता हूँ, तुम ध्यानपूर्वक श्रवण करो ।१०। 'नमः शिवाय' मन्त्र के द्वारा पूजन-सामग्री का प्रोक्षण करे और 'भूरसि' मन्त्र के द्वारा क्षेत्र की सिद्धि करनी चाहिए ।११। 'आपोस्मान्' मन्त्र द्वारा जल का संस्कार करना चाहिए तथा 'नमस्ते रुद्र' इस मन्त्र के द्वारा स्फाटिक बन्ध करना उचित है ।१२। 'नमः शंमवाय' मन्त्र से क्षेत्र शुद्धि करनी चाहिए तथा 'नमः' पूर्वक पंचामृत का प्रोक्षण करना चाहिए ।१३। भक्तिमान पुरुष को 'नमो नीलग्रीवाय' मन्त्र के द्वारा शिवलिंग की प्रतिष्ठा करनी चाहिए ।१४।

भक्तिस्तत एतत्ते रुद्रायेति च मंत्रतः ।
आसनं रमणीयं वै दद्याद्वैदिकमार्गकृत् ॥१५
मानो महान्तमिति च मंत्रेणावाहनं चरेत् ।
याते रुद्रेण संत्रेण सचरेदुपवेशनम् ॥१६
मंत्रेण यामिषुमिति न्यासं कुर्य्याच्छिवस्य च ।
अध्येवोचदिति प्रेम्णाधिवास मनुनाचरेत् ॥१७
मनुनासौ जीव इति देवतान्यासमाचरेत् ।
असौ योऽवसर्पतीति चाचरेदुपसर्पणम् ॥१८
नमोऽस्तु नीलग्रीवायेति पाद्यं मनुनाहरेत् ।
अर्घ्यं च रुद्रगायत्र्याऽऽचमनं त्र्यबकेणच ॥१९
पथः पृथिव्यामिति च पयसा स्नानमाचरेत् ।
दधिक्राब्णेति मंत्रेण दधिस्नानं च कारयेत् ॥२०
घृते स्नानं खलु घृतं घृतयावेति मन्त्रतः ।
मधुवाता मधुनक्तं मधुमान्न इति त्र्यृचा ॥२१
मधुखण्डस्नपनं प्रोक्तमिति पंचामृत स्मृतम् ।
अथवा पाशमन्त्रेण स्नान पंचामृतेन च ॥२२

'एतत्ते' मन्त्र के द्वारा भक्तिभाव पूर्वक तथा वेद विधि से सुन्दर एवं रमणीय आसन प्रदान करना चाहिए ।१५। 'मनो महान्त' इस मन्त्र के द्वारा आह्वान करे और 'याते रुद्र' मन्त्र के द्वारा उपवेश करना

चाहिए ।१६। 'यामिपुम्' इस मन्त्र से शिवजी का न्यास करके 'अवो-चदिति' मन्त्र के द्वारा प्रेम-पूर्वक अधिवासन करना चाहिए ।१७। 'असौ जीव' इस मन्त्र के द्वारा देव न्यास करना तथा 'असौयोऽवसर्पतीति' मन्त्र से उपसर्पण करना चाहिए ।१८। 'नमोस्तु नीलग्रीवाय' मन्त्र से पाद्य स्नान करके रुद्र गायत्री से अर्घ्य देना और 'त्र्यम्बक्, मंत्र से आचमन कराना चाहिए ।१९। 'दधिक्राव्ण' मन्त्र से दधि स्नान करावे तथा 'घृतंयाव' मन्त्र से घृत-स्थान और 'पय पृथिव्याम् से दुग्ध स्नान कराना चाहिए ।२०। 'मधुवाता' मधुनक्तं, मधुमान्' इन मन्त्रों के द्वारा मधु और खांड से स्नान करावे। यह पंचामृत है अथवा पाद्य मन्त्रों के द्वारा पंचामृत से स्नान कराना चाहिए ।२१-२२।

मानस्तोके इति प्रेम्णा मन्त्रेण कटिबंधनम् ।
नमो धृष्णवे इति वा उत्तरीयं च धापयेत् ॥२३
याते हेतिरिति प्रेम्णा ऋक्चतुष्केण वैदिकः ।
शिवाय विधिना भक्तश्चेद्वस्त्रसमर्पणम् ॥२४
नमः श्वभ्य इति प्रेम्णा गध दद्यादृता सुधीः ।
नमस्तक्षभ्य इति चाक्षतान्मन्त्रेण चार्पयेत् ॥२५
नमः पार्याय इति वा पुष्पं मन्त्रेण चार्पयेत् ।
नमः पर्ण्णाय इति वा विश्वपत्रसमर्पणम् ॥२६
नमः कपर्दिने चेति धूपं दद्याद्यथाविधि ।
दीपं दद्याद्यथोक्तं तु नम आशव इत्यृचा ॥२७
नमो ज्येष्ठाय मन्त्रेण दद्यान्नैवेद्यमुत्तमम् ।
मनुना त्र्यम्बकमिति पुनराचमनं स्मृतम् ॥२८

'मानस्तोके' मन्त्र से कटि बन्धन करे तथा 'नमो घृष्णवे' इससे उत्तरीय धारण करावे 'याते हेति इन चार मन्त्रों से प्रेमपूर्वक वस्त्र समर्पित करे ।२३-२४। 'नमः श्वभ्यः' मन्त्र से प्रेमपूर्वक गन्ध समर्पित करे और 'नमस्तक्षभ्यः' मन्त्र से अक्षत चढ़ावे ।२५। 'नमः पार्याय' मन्त्र से पुष्प भेंट करे तथा 'नम पर्ण्णाय' मन्त्र से बिल्वपत्र का समपर्ण करना चाहिए ।२६। 'नमः कपर्दिने' इस मन्त्र से धूप-दान करे तथा

'नमः आशवे' मन्त्र से दीप दिखावे।२७। 'नमो ज्येष्ठाय' मन्त्र से नैवेद्य देकर 'त्र्यम्बकम्' मन्त्र के द्वारा आचमन कराना चाहिए।२८।

इमा रुद्रायेति ऋचा कुर्यात्फलसमर्पणम्।
नमो व्रज्यायेतिऋचा सकलं शंभवेऽर्पयेत् ॥२९
मानो महांतमिति च मानस्तोके इति ततः।
मन्त्रद्वयेनैकादशाक्षतै रुद्रान्प्रपूजयेत् ॥३
हिरण्यगर्भ इति त्र्यृचा दक्षिणां हि समर्पयेत्।
देवस्यत्वेति मन्त्रेण ह्यभिषेकं चरेद्बुध ॥३१
दीपमन्त्रेण वा शंभोर्नीराजनविधिं चरेत्।
पुष्पांजलिं चरेद्भक्त्या इमा रुद्राय च त्र्यृचा ॥३२
मानोमहान्तमिति च चरेत्प्राज्ञ प्रदक्षिणाम्।
मानस्तोकेति मन्त्रेण साष्टांग प्रणमेत्सुधी ॥३३
एषते इति मन्त्रेण शिवमुद्रां प्रदर्शयेत्।
यतोयत इत्यभयां ज्ञानाख्यां त्र्यबकेण च ॥३४
नमःसेनेति मन्त्रेण महामुद्रां प्रदर्शयेत्।
दर्शयेद्धेनुमुद्रां च नमो गोभ्य ऋचाऽनया ॥३५
पंच मुद्राः प्रदर्श्याथ शिवमन्त्रजपं चरेत्।
शतरुद्रियमन्त्रेण जपेद्वेदविचक्षणा ॥३६
ततः पंचांगपाठं च कुर्य्याद्वेदविचक्षणः।
देवागात्विति मन्त्रेण कुर्याच्छंभोर्विसर्जनम् ॥३७

'इमा रुद्राय' मन्त्र से फल समर्पित करे और 'नमो व्रज्याय' मन्त्र से कलश अर्पित करे।२९। 'मानो महान्त' और 'मानस्तोके इन मन्त्रों से रुद्रों को अक्षत भेंट करे।३०। 'हिरण्य गभ' मन्त्र से दक्षिणा दे तथा 'देवस्यत्वो' मन्त्र से अभिषेक करे।३१। दीपमन्त्र से शिवजी का नीराजन करके 'इमारुद्राय' मन्त्र से पुष्पांजलि समर्पित करे।३२। 'मानो महान्त' मन्त्र से प्रदक्षिणा करे और 'मानस्तोके' मन्त्र से साष्टांग प्रणाम करना चाहिए।३३। 'ऐषते' मन्त्र से शिवजी को मुद्रा दर्शन करावे, 'यतोयत्' मन्त्र से तथा, त्र्यंबकं मन्त्र से, 'नमः सेनान्ये' मन्त्र

से महामुद्रा दिखावे एवं 'नमोगोभ्यः' मन्त्र से धेनु मुद्रा का दर्शन करावे ।३४-३५। फिर पांच मुद्रा को दिखाकर शिव मन्त्र का जप करे, वेद ज्ञाता को शत रुद्रिय मन्त्र का जप करना चाहिए ।३६। फिर वेदविज्ञ को पंचांग का पाठ करना चाहिए तथा 'देवागातु' मन्त्र से शिवजी का विसर्जन करना श्रेयस्कर है ।३७।

।। शिवनैवेद्यभक्षणनिर्णय और बिल्वमाहात्म्य ।।

अगाह्यं शिवनैवेद्यनिति पूर्वं श्रुतं वचः ।
ब्रूसि तन्निर्णयं विल्वमाहात्म्यमपि सन्मुने ।।१
शृणुध्वं मुनयः सर्वं सावधानतयाऽधुना ।
सर्वं वदामि सप्रीत्या धन्या यूय शिवव्रताः ।।२
शिवभक्त शुचिः शुद्धः सद्व्रती दृढ़निश्चयः ।
भक्षयेच्छिवनैवेद्यं त्यजेदग्राह्यभावनाम् ।।३
दृष्ट्वापि शिवनैवेद्ये यांति पापानि दूरतः ।
भक्ते तु शिवनैवेद्ये पुण्याग्यायांति कोटिशः ।।४
अल यागसहस्रेणाप्यल यागादुर्दैरपि ।
भक्षिते शिवनैवेद्ये शिवसायुज्यमाप्नुयात् ।।५
यद्गृहे शिवनैद्यप्रचारोऽपि प्रजायते ।
तद्गृह पावनं सर्वमन्यपावनकारणम् ।।६
आगत शिवनैवेद्यं गृहत्वा शिरसा मुदा ।
भक्षणीय प्रयत्नेन शिवस्मरणपूर्वकम् ।।७

ऋषियों ने कहा—शिवजी का नैवेद्य अग्राह्य सुना जाता है इसलिए आप उसके विषय में कहें और बिल्व का माहात्म्य भी सुनावें ।१। सूतजी बोले मुनिवरो ! तुम शिवजी के भक्त होने से धन्य हो । मैं सब वार्ता प्रीतिपूर्वक कहता हूं, ध्यान से श्रवण करो ।२। शिवजी का भक्त पवित्र शुद्ध, सद्व्रती दृढ़ निश्चयी होता है । वह शिवजी का नैवेद्य भक्षण करले तथा अग्राह्य भावना का त्याग कर दे ।३। शिवजी के नैवेद्य को दूर से देखकर भी पाप पालयमान कर जाते हैं

हैं तथा उसके भक्षण करने से अनेक पुण्यों की प्राप्ति होती है ।४। सहस्र और अरब यज्ञ करने से उतना क्या पुण्य है ? शिवजी का नैवेद्य भक्षण करने से उनके सायुज्य पद की प्राप्ति होती है ।५। जिस गृह में शिवजी के नैवेद्य का प्रचलन है वह गृह अत्यन्त पवित्र है तथा निकट के अन्य गृहों को भी पवित्र कर देता है ।६। शिवजी का नैवेद्य आता हुआ देखकर उसे शिर से ग्रहण और शिवजी का स्मरण करते हुए प्रयत्नपूर्वक भक्षण करे ।७।

आगतं शिवनैवेद्यमन्यदा ग्राह्यमित्यपि ।
विलंबे पापसंबन्धो भवत्येव हि मानवः ।।८
न यस्य शिवनैवेद्यग्रहणेच्छा प्रजायते ।
स पापिष्ठगरिष्ठः स्यान्नरकं यात्यापि ध्रुवम् ।।९
स्नापयित्वा विधानेन यो लिंगस्नपनोदकम् ।
त्रिः पिबेत्त्रिविधं पापं तस्येहाशु विनश्यति ।।१०
अग्राह्यं शिवनैवेद्यं पत्रं पुष्पं फलं जलम् ।
शालग्रामशिलासंगात्सर्वं याति पवित्राम् ।।११
लिंगोपरि च यद्द्रव्यं तदग्राह्यं मुनीश्वराः ।
सुपवित्रं च तज्ज्ञेयं यल्लिंगस्पर्शबाह्यय: ।।१२
बिल्वमूले महादेवं लिंगरूपि मव्ययम् ।
यः पूजयाति पुण्यात्मा स शिवं प्राप्नुयाद्ध्रुवम् ।।१३
बिल्वमूले जलैर्यस्तु मूर्धानमभिषिंचति ।
स सर्वतीर्थस्नातः स्यात्स एव भुवि पावनः ।।१४

जो शिव के आये हुए नैवेद्य को अग्राह्य मानकर उसके भक्षण में विलम्ब करता है ।८। शिव का नैवेद्य ग्रहण करने की जिसे इच्छा नहीं होती, वह महापापी है, उसे नरक मिलता है ।९। विधि सहित स्नान कराये हुये लिंग के जल को तीन बार पीने से तीनों पाप नष्ट होते है ।१०। शिव का अग्राह्य नैवेद्य, पत्र, पुष्प, जल सब कुछ शालिग्राम शिला के स्पर्श से पवित्र हो जाता है ।११। हे मुनियों ! शिवलिंग के ऊपर का द्रव्य अग्राह्य है, परन्तु जो पदार्थ लिंग स्पर्श से

पृथक् हैं, उसे पवित्र समझो ।१२। लिंग-मूल में लिंग रूपी अविनाशी महादेव का पूजन जो पुण्यात्मा पुरुष करता है उसे ध्रुव कल्याण की प्राप्ति होती है ।१३। जो शिवजी पर बिल्वमूल में जल चढ़ाता है, उसे सब तीर्थों में स्नान का फल एवं पवित्ररूपता मिलती है ।१४।

एतस्य बिल्वमूलस्याथाल वालमनुत्तमम् ।
जलाकुलं महादेवी दृष्ट्वा तुष्टो भवत्यलम् ।।१५
पूजयेद्बिल्वमूलं यो गन्धपुष्पादिभिनरः ।
शिवलोकमवाप्नोति संततिर्वर्धते सुखम् ।।१६
बिल्वमूले दीपमालां यः कल्पयति सादरम् :
स तत्त्वज्ञानसंपन्नो महेशांगर्ततो भवेत् ।।१७
बिल्वशाखां समादाय हस्तेन नवपल्लवम् ।
गृहीत्वा पूजयेद्बिल्वं च पापैः प्रमुच्यते ।।१८
बिल्वमूले शिवरतं भोजयेद्यस्तु भक्तितः ।
एक वा कोटिगुणतं तस्य पुण्य प्रजायते ।।१९

इस बिल्वमूल के सब ओर जल से परिपूर्ण आलवाल को देखकर भगवान् शङ्कर प्रसन्न हो जाते हैं ।१५। जो भक्त बिल्वमूल में गन्ध पुष्पादि के द्वारा पूजन करता है, उसे शिवलोक की प्राप्ति होती तथा सन्तान और सुख बढ़ता है ।१६। जो मनुष्य बिल्वमूल में आदरपूर्वक दीपमाला की कल्पना करता है वह तत्वज्ञान से परिपूर्ण हो शिवजी के अन्तर्गत होता है ।१७। बिल्व की शाखा को लेकर उससे नवीन पत्र ग्रहण कर पूजन करता है, वह सभी प्रकार के पातकों से मुक्त हो जाता है ।१८। जो शिव भक्त को बिल्वमूल में भक्तिपूर्वक भोजन कराता है, उसे एक व्यक्ति को भोजन कराने में ही करोड़ को भोजन कराने का फल मिलता है ।१९।

### ।। शिवनाम महात्म्य ।।

सूत सूत महाभाग व्यासशिष्य नमोऽस्तु ते ।
तदेव व्यासतो ब्रूहि भस्ममाहात्म्यमुत्तमम् ।।१

तथा रुद्राक्षमाहात्म्यं नाममाहात्म्यमुत्तम् ।
त्रितयं ब्रूहि सुप्रीत्या ममानन्दय मानसम् ॥२
साधु पृष्टं भवद्भिश्च लोकानां हितकारकम् ।
भवन्तो वै महाधन्याः पवित्राः कुलभूषणाः ॥३
येषां चैव शिवः साक्षाद्दैवतं परमं शुभम् ।
सदाशिवकथा लोके वल्लभा भवतां सदा ॥४
ते धन्याश्च कृतार्थाश्च सफलं देहधारणम् ।
उद्धृतं च कुलं तेषां ये शिवं समुपासते ॥५
शिवनाम मुखे यस्य सदाशिवशिवेति च ।
पापानि न स्पृशत्येव खदिरांगारक यथा ॥६
श्रीशिवाय नमस्तुभ्यं मुख व्याहरते यदा ।
तन्मुखं पावनं तीर्थं सर्वपापविनाशनम् ॥७

ऋषियों ने कहा—हे व्यास—शिष्य सूतजी ! आपको नमस्कार है । आप हमारे प्रति भस्म का माहात्म्य की कहिये ।१। रुद्राक्ष महात्म्य भी कहिये । यह तीनों वार्ताएँ हमारे मन की प्रसन्नता हेतु करने की कृपा किजिये । आप धन्य हैं तथा पवित्र कुल के भूषण हैं । । जिनके लिये विश्व में शिवजी ही परमदेव हैं, उनको सदैव हीं शिव-कथा अत्यन्त प्रिय लगती है ।४। वे भक्त धन्य एवं कृतार्थ हैं, उनका देह धारण करना फलयुक्त है, जिन्होंने शिवजी की उपासना की, जिन्होंने अपने कुल का उद्धार कर दिया ।५। जिसके मुख में सदैव 'शिव' नाम रहता है उसे पाप उसी प्रकार स्पर्श नहीं करते जिस प्रकार खैर अङ्गार को स्पर्श नहीं कर सकता ।६। भगवान् शङ्कर को नमस्कार है' जो मनुष्य इस प्रकार कहता है, उसका मुख सब पापों के नष्ट करने वाला है ।७।

तन्मुखं च तथा यो वै पश्यति प्रीतिमान्नरः ।
तीर्थजन्यं फलं तस्य भवतीति सुनिश्चितम् ॥८
यत्र त्रयं सदा तिष्ठेदेतच्छुभतरं द्विजाः ।
तस्य स्पर्शनमात्रेण वेणीस्नानफलं लभेत् ॥९

शिवनामविभूतिश्च तथा रुद्राक्ष एव च ।
एतत्त्रय महापुण्यं त्रिवेणीसदृशं स्मृतम् ।।१०
एतत्त्रय शरीरे च यस्य तिष्ठति नित्यशः ।
तस्यैव दर्शनं लोके दुर्लभं पापहारकम् ।।११
तद्दर्शनं तथा वेणो नोभयोरंतर मनाक ।
एव यो न विजानाति स पापिष्ठो न संशयः ।।१२
विभूतिर्यस्य नो भाले नांगे रुद्राक्षधारणम् ।
नास्ते शिवमयी वाणी त त्यजेदधमं यथा ।।१३
शैव नाम यथा गङ्गा विभूतिर्यमुना मता ।
रुद्राक्ष विधिना प्रोक्ता सर्वपापविनाशिनी ।।१४

जो प्रीतियुक्त मनुष्य उसके मुख का दर्शन करे उसको तीर्थ के फल की प्राप्ति होती है ।८। विप्रो ! यह मङ्गलमय प्राणी जहाँ-जहाँ स्थित होता है, उस-उस स्थान के दर्शन मात्र से ही वेणी के स्नान का फल उपलब्ध होता है ।९। भगवान् शिव का नाम स्मरण, विभूति लगाना एवं रुद्राक्ष धारण करना, अत्यन्त पावन वेणी फल के समान है ।१०। इन तीनों को नित्य ही देह में स्थित देखने वाले उस पाप-नाशक महात्मा का दर्शन लोक में दुर्लभ है ।११। उसका दर्शन वेणी के समान है । इस प्रकार न मानने वाला व्यक्ति पापाचारी समझना चाहिये ।१२। जिस मनुष्य के मस्तक पर विभूति नहीं, शरीर में रुद्राक्ष नहीं तथा मुख में भगवान् शिव से युक्त वाणी नहीं उसे अधम के समान त्याग देना चाहिये ।१३। शिवजी का नाम गङ्गा, यमुना, विभूत्ति और रुद्राक्ष यह सब पाप का नाश करने वाली सरस्वती कही गयी है ।१४।

शरीरे च त्रयं यस्य तत्फल चौकतः स्थितम् ।
एकतो वेणिकायाश्च स्नाजंतु फलं बुधैः ।।१५
तदेवं तुलित पूर्वं ब्रह्मणा हितकारिणा ।
समानं चैव तज्जातं तस्माद्धार्यं सदा बुधैः ।।१६
तद्दिनं हि समारभ्य ब्रह्मविष्ण्वादिभिःसुरैः ।
धार्यते त्रितयं तच्च दर्शनात्पापहारकम् ।।१७

ईदृशं हि फलं प्रोक्तं नामादित्रतयोद्भवम् ।
तन्माहात्म्यं विशेषेण वक्तुमर्हसि सुव्रत ॥१८
ऋषयो हि महाप्रज्ञाः सच्छ्रैवा ज्ञानिनां वराः ।
तन्माहात्म्यं हि सद्भक्त्या श्रृणुतादरतो द्विजाः ॥१९
स गूढमपि शास्त्रेषु पुराणेषु श्रुतिष्वपि ।
भवत्स्नेहान्मया विप्राः प्रकाशः क्रियतेऽधुना ॥२०
कस्तत्त्रितयमाहात्म्यं सजानाति द्विजोत्तमाः ।
महेश्वरं विना सर्वं ब्रह्माण्डे सदसत्परम् ॥२१

जिस मनुष्य के देह में तीनों स्थित हैं, उसका फल भी इसमें स्थित है। वेणी के स्नान के समान ज्ञानियों ने इसका फल बताया है ।१५। संसार के हितार्थ ब्रह्माजी ने इसे तोला था, उस समय यह बराबर हीं बैठा। इसलिये विद्वानों को सदा ही विभूति धारण करनी चाहिये ।१६। उसी दिन से ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं ने इन तीनों को धारण करने का नियम बनाया है, यह दर्शन मात्र से ही पापनाशिनी है ।१८। ऋषियों ने पूछा कि जब तीनों के नाम का ऐसा फल कहा गया है तो आप कृपा करके उनका माहात्म्य हमारे प्रति विशेष रूप से कहें ।१८। सूतजी ने कहा - हे ऋषियों ! तुम ज्ञानियों में श्रेष्ठ महा-पंडित एवं शिवजी के भक्त हो, अतः आदर सहित इनका माहात्म्य सुनो ।१९। यह शास्त्र पुराण और श्रुतियों में भी गूढ़ हैं, हे ऋषियों तुम्हारे स्नेह के कारण उसे मैं अब प्रकट कर रहा हूँ ।२०। हे विप्रो ! इन तीनों का माहात्म्य पूर्ण रूप से कौन जान सकता है ? उसे इस ब्रह्माण्ड में सत् और असत् से परे शिवजी ही जानते हैं ।२१।

वच्म्यहं नाममाहात्म्यं यथाभक्ति समासतः ।
श्रृणुत प्रीतियो विप्राः सर्वपापहरं परम् ॥२२
शिवेति नामदावाग्नेर्महापातकपर्वताः ।
भस्मीभवन्त्यनायासात्यसत्यं न संशयः ॥२३
पापमूलानि दुःखानि विविधान्यपि शौनक ।
शिवनामैकनश्यानि नान्यनश्यानि सर्वथा ॥२४

स वैदिकः स पुण्यात्मा स धन्या स बुधो मतः ।
शिवनामजपासक्तो यो नित्य भुवि मानवः ।।२५
भवति विविधा धर्मास्तेषां सद्यः फलोन्मुखाः ।
येषां भवति विश्वासः शिवनामजपे मुने ।।२६
पातकानि विनश्यंति यावन्ति शिवनामतः ।
भुवि तावन्ति पापानि क्रियंते व नरैर्मुने ।।२७
ब्रह्महत्यादि पापानां राशीनप्रमितान्मुने ।
शिवनाम द्रुतं प्रोक्तं नाशयत्यखिलान्नरैः ।।२८

मैं संक्षेप से नाम माहात्म्य यथाशक्ति कहता हूँ । हे विप्रो ! उस सम्पूर्ण पाप का नाश करने वाले नाम की महिमा प्रीति सहित सुनो । ।२२। शिव' नाम ही पाप स्वरूप महा पर्वतों को भस्म करने वाला दावाग्नि है । इसके उच्चारण से ही पाप भस्म हो जाते हैं, इससे संशय नहीं है ।२३। हे शौनक ! पाप से उत्पन्न होने वाले अनेक प्रकार के दुःख हैं, वे सब केवल एक 'शिव' नामोच्चारण से ही नष्ट हो जाते हैं, इसमें संशय नहीं है ।२४। जो मनुष्य इस पृथिवी पर शिव नाम का जाप करता है, वही वैदिक, पुण्यात्मा एवं पण्डित है वही धन्य है ।२५। जिस मनुष्य को 'शिव' नाम में विश्वास होता है, उसे शीघ्र फल प्रदान करने वाले अनेक धर्म प्रकट हो जाते हैं ।२६। 'शिव' नाम से मनुष्य पवित्र होता है, और पाप भी नष्ट हो जाते हैं । पृथिवी पर इतने तो पाप भी नहीं हैं, न मनुष्य करते हैं, जितने 'शिव' के नाम से नष्ट हो जाते हैं ।२७। हे विप्रो ! 'शिव' नाम के उच्चारण करते ही ब्रह्महत्या आदि पापों के बड़े ढेर भी समूल नष्ट हो जाते हैं ।२८।

शिवनामतरीं प्राप्य संसाराब्धि तरन्ति ये ।
संसारमूलपापानि तानि नश्यन्त्यसंशयम् ।।२९
संसारमूलभूतानां पातकानां महामुने ।
शिवनामकुठारेण विनाशो जायते ध्रुवम् ।।३०
शिवनामामृतं पेयं पापदावानलार्दितैः ।
पापादवाग्नितप्तानां शांतिस्तेन विना न हि ।।३१

शिवेति नामपीयूषवर्षधारापरिप्लुताः ।
संसारदवध्येऽपि न शोचंति कदाचनः ॥३२
शिवनाम्नि महद्भक्तिजाता येषां महात्मनाम् ।
तद्विधानां तु सहसा मुक्तिर्भवति सर्वथा ॥३३
अनेकजन्मभिर्येन तपस्तप्त मुनीश्वर ।
शिवनाम्नि भवेद्भक्तिः सर्वपापापहारिणी ॥३४
यस्यासाधारणी शम्भुनाम्नि भक्तिरखंडिता ।
तस्येव मोक्षः सुलभो नान्यस्येति मतिर्मम ॥३५

जो मनुष्य 'शिव नाम की नौका को पाकर इस संसार-सागर से पार ही जाते हैं, उनके सभी सांसारिक पाप नष्ट होते हैं, इसमें संशय नहीं ।२६। हे महामुने ! संसार के मूल रूप समस्त पापों का शिव' नाम रूपी कुठार से समूल नाश हो जाता है ।३०। पाप स्वरूप दावाग्नि से दग्ध हुए मनुष्यों को शिव नाम रूप अमृत पीना चाहिये, उसके बिना उन मनुष्यों को शान्ति लाभ नहीं होता ।३१। जो मनुष्य शिव नाम रूप अमृत की धारा से प्लुत हो चुके हैं, वे संसार रूप अग्नि में स्थित होकर भी कभी सोच नहीं करते ।३२। जिन महात्माओं को शिव नाम की महाशक्ति प्राप्त हो चुकी है, उनकी मुक्ति तत्काल ही हो जाती है ।३३। हे मुनिवरो ! अनेक जन्म तक तप करने वालों के सम्पूर्ण पापों को हरण करने वाली भी शिव शक्ति ही है ।३४। जिसको शिवजी के साधारण नाम की भी अखण्ड भक्ति प्राप्त है, उसको मोक्ष नितान्त सुलभ है, अन्य को नहीं यह मेरा मत है ।३५।

कृत्वाप्यनेकपापानि शिवनाजपादरः ।
सर्वपापविनिर्मुक्ता भवत्येव न संशयः ॥३६
भवन्ति भस्मसाद्वृक्षा दवदग्धा यथा वने ।
तथा तावन्ति दग्धानि पापानि शिवनामतः ॥३७
यो नित्यं भस्मपूतांगः शिवनामजपादरः ।
स तरत्येव संसारमघोरमपि शौनक ॥३८
ब्रह्मस्वपरणं कृत्वा हत्वापि ब्रह्मणान्बहून् ।

न लिप्यते नरः पापैः शिवनामजपादरः ॥३९
विलोक्य वेदानखिलाच्छिवनामजपः परः।
संसारतरणोपाय इति पूर्वैविनिश्चतम् ॥४०
किं वहूक्त्या मुनिश्रेष्ठाः श्लोकेनैकेन वच्म्यहम्।
शिवनाम्नो महिमानं सर्वपापापहारणम् ॥४१
पापानां हरणं शम्भोर्नाम्नः शक्तिर्हि पावनी।
शक्नोति पातकं तावत्कर्तुं नापि नरः क्वचित् ॥४२

अनेक पाप कर लेने पर भी जो मनुष्य शिव नाम का जप आदर-पूर्वक करता है, वह सब पापों से मुक्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं है।३६। जैसे बन में प्रकट दावानल से वृक्ष भस्म हो जाते हैं, वैसे ही शिव नाम के प्रभाव से सम्पूर्ण पाप नष्ट हो जाते हैं।३७। जो मनुष्य अपने देह में नित्यप्रति भस्म लगाता और आदर सहित शिव नाम को जपता है, वह इस घोर संसार से पार हो जाता है।३८। ब्राह्मणों का द्रव्य हरने वाला या ब्राह्मणों का बध करने वाला भी भक्ति पूर्वक शिव नाम का जाप करने से पाप लिप्त नहीं होता है।३९। शिव नाम ही परम जप है तथा यही संसार-सागर से तरने का उपाय है, पूर्वजों ने ऐसा निष्कर्ष सम्पूर्ण वेदों को देखकर किया था।४०। हे मुनियों! अधिक क्या कहूँ, मैं एक श्लोक में ही यह बताये देता हूँ कि शिव नाम की महिमा सम्पूर्ण पापों को नष्ट करती है।४१। पापों का हरण करने में शिवजी की शक्ति महापावनी कही है। जितना इसका प्रभाव है, उतना तो पाप भी मनुष्य नहीं कर सकता।४२।

शिवनामप्रभावेण लेभे सद्गतिमुत्तमाम्।
इन्द्रद्युम्ननृपः पूर्वं महापापयुतो मुने बहुपापिनी।
तथा काचिद्द्विजा योषाऽसौमनु बहुपापिना।
शिवनाम प्रभावेण लेभे सद्गतिमुत्तमाम् ॥४४
इत्युक्तं वो द्विजश्रेष्ठा नाममाहात्म्यमुत्तमम्।
शृणुध्वं भस्ममाहात्म्य सर्वपावनपावनम् ॥४५

प्राचीन काल में इन्द्रद्युम्न नाम का एक अत्यन्त पापी राजा हुआ था ।४३। तथा एक ब्राह्मण की महापापिनी स्त्री थी, शिव नाम के प्रताप से उनको भी पवित्र गति की प्राप्ति हो गई थी ।४४। हे ब्राह्मणो ! इस प्रकार तुम्हारे प्रति नाम का श्रेष्ठ माहात्म्य कहा है । अब सम्पूर्ण पापों को नष्ट करने वाला, भस्म-माहात्म्य श्रवण करो ।४५।

॥ भस्म का माहात्म्य ॥

द्विविधं भस्म संप्रोक्तं सर्वमङ्गलदं परम ।
तत्प्रकारमहं वक्ष्ये सावधानतया शृणु ॥१
एकं ज्ञेय महाभस्म द्वितीयं स्वल्पसंज्ञकम् ।
महाभस्म इति प्रोक्तं भस्म नानाविधं परम् ॥२
तद्भस्म त्रिविधं प्रोक्तं श्रौतं स्मार्तं च लौकिकम् ।
भस्मैव स्वल्पसं हि वहुधा परिकीर्यितम् ॥३
श्रौतं भस्म तथा स्मार्तं द्विजानामेव कीर्तितम् ।
अन्येषामपि सर्वेषामपरं भस्म लौककम् ॥४
धारणं मन्त्रतः प्रोक्तं द्विजानां मुनिपुङ्गवे. ।
केवलं धारणं ज्ञेयमन्येषां मंत्रवर्जितम् ॥५
आग्नेयमुच्यते भस्म दग्धगोमयसंवभम् ।
तदपि द्रव्यमित्युक्तं त्रिपुंड्रस्य महामुने ॥६
अग्निहोत्रोत्थितं भस्म संग्राह्यं वा मनीषीभिः ।
अन्ययज्ञोत्थितं वापि त्रिपुंड्रस्य च धारणे ॥७

सूतजी ने कहा—सम्पूर्ण मंगलों को प्रदान करने वाली भस्म के दो प्रकार कहे गये हैं, उनका वर्णन करता हूँ । सावधानी से सुनो ।१। एक प्रकार की महाभस्म कही गई है, दूसरी स्वल्प बतायी गई है । महाभस्म के अनेक प्रकार बताये गये हैं ।२। उसके तीन प्रकार कहे हैं—श्रौत, स्मार्त और लौकिक तथा स्वल्प संज्ञक भस्म अनेक प्रकार की कही गयी है ।३। ब्राह्मणों के लिये श्रौत और स्मार्त भस्म का विधान है तथा अन्य व्यक्तियों के निमित्त लौकिक भस्म कही गयी हैं ।४। ब्राह्मणों को भस्म

धारण करना मन्त्रों से कहा गया है, परन्तु अन्यों के लिये भस्म धारण में मन्त्र वर्जित बताये गये हैं।५। हे महामुने! गोबर से निर्मित भस्म आग्नेय कही गयी है। त्रिपुण्ड्र का द्रव्य यही माना गया है।।। अथवा विद्वानों के लिये अग्निहोत्र की भस्म धारण करना कहा है तथा अन्य यज्ञ से उपलब्ध भस्म त्रिपुण्ड्र धारण में उचित है।७।

अग्निरित्यादिभिमन्त्रैर्जाबालोपनिषद्गतः।
सप्तभिर्धूलनं कार्यं भस्मना सजलेन च ॥८
वर्णानामाश्रमाणां च मंत्रतोऽमन्त्रतोऽपि च।
त्रिपुंड्रोद्धूलनं प्रोक्तं जाबालैरादरेण च ॥९
भस्मनोद्धूलनं चैव यथा तिर्यक्त्रिपुण्ड्रकम्।
प्रमादादपि मोक्षार्थी न त्यजेदिति विश्रुतिः ॥१०
शिवेन विष्णुनाचैव तथा तिर्यत्रिपुण्ड्रकम्।
उमा देवी च लक्ष्मीश्च वाचान्याभिश्च नित्यशः ॥११
ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्य-मूद्रैरपि च संकरैः।
अपभ्रंशैर्धतं भस्म त्रिपुण्ड्रोद्धूलनात्मना ॥१२
उद्धूलनं त्रिपुण्ड्रं च श्रद्धया ताचरन्ति ये।
तेषाँ नास्ति समाचारो वर्णाश्रमसमन्वितः ॥१३
उद्धूलनं त्रिपुंड्रं च श्रद्धया नाचरन्ति ये।
तेषां नास्ति विनिर्मुक्तिः संसाराज्जन्मकोटिभिः ॥१४

अग्निरित्यादि मन्त्रों से भस्म को जल—जाबाल उपनिषद् में कहे हुए योग से सात बार शरीर में धारण करे।१८। जाबाल ने वर्णों तथा आश्रमों को आदर सहित मन्त्रों से त्रिपुण्ड्र का धारण करना कहा है।६। श्रुति के अनुसार शरीर में भस्म धारण करना और तिरछा त्रिपुण्ड्र लगाना इस कार्य का कभी त्याग न करे।१०। शिव विष्णु से तिरछा त्रिपुण्ड्र धारण किया जाने पर भगवती उमा और लक्ष्मीजी से नित्य प्रशंसा को प्राप्त होता है।११। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, वर्णसंकर तथा अपभ्रंशों वाली जातियों द्वारा भी त्रितुण्ड्र और भस्म को धारण किया गया है।१२। जो वर्णाश्रमी श्रद्धापूर्वक भस्मलेप और त्रिपुण्ड्र

धारण नहीं करते, उनका वर्णाश्रम युक्त सदाचार नहीं माना जाता ।१३।
जो मनुष्य श्रद्धापूर्वक त्रिपुण्ड्र और शरीर पर भस्म धारण नहीं करते
वह करोड़ जन्मों में भी ससार से मुक्त नहीं हो पाते ।१४।

जद्धूलनं त्रिपुण्ड्रं च श्रद्धया नाचरन्ति ये ।
तेषां नास्ति शिवज्ञानं कल्पकोटिशतैरपि ॥१५
इद्धूलनं त्रिपुण्ड्रं च श्रद्धया नाचरन्ति ये ।
ते महापातकैर्युक्ता इति शास्त्रीयनिर्णय. ॥१६
उद्धूलनं त्रिपुण्ड्रं च श्रद्धया नाचरन्ति ये ।
तेषामाचरितं सर्वं विपरीतफलाय हि ॥२७
महापातकयुक्तानां जन्तूनां सर्वविद्विषाम् ।
त्रिपुण्ड्रोद्धूलनं द्वेषो जायते सुदृढं मुने ॥१८
शिवाग्निकार्यं यः कृत्वा कुर्यात्त्रियायुषात्तवित् ।
मुच्यते सर्वपापैस्तु स्पृष्टेन भस्मना नरः ॥१९
सितेन भस्मना कुर्यात्त्रिसन्ध्य यस्त्रिपुण्ड्रकम् ।
सर्वपापविनिर्मुक्तः शिवेन सह मोदते ॥२०
सितेन भस्मना कुर्याल्ललाटे तु त्रिपुण्ड्रकम् ।
योऽसावनादिभूताह्नि लोकानाप्तो मृतो भवेत् ॥२१

श्रद्धापूर्वक शरीर पर भस्म लेपन और त्रिपुण्ड्र धारण न करने वाले मनुष्यों को सौ करोड़ कल्प में भी शिव ज्ञान की प्राप्ति नहीं होती ।१५। शास्त्र का निर्णय है कि श्रद्धा सहित शरीर पर भस्म लेपन और त्रिपुण्ड्र धारण जो मनुष्य नहीं करते वे अत्यन्त पापी हैं ।१६। श्रद्धापूर्वक भस्म लेपन और त्रिपुण्ड्र धारण न करने वाले मनुष्यों के सभी आचरण विपरीत फल को उत्पन्न करने वाले होते हैं ।१७। हे मुने ! त्रिपुण्ड्र और भस्म से द्वेष उन्हीं का है, जो प्राणी सब जीवों से द्वेष करने वाले तथा महा पापों से युक्त है ।१८। जो ज्ञानी पुरुष 'शिवाग्नि' से 'त्र्यायुषेति' मन्त्र से भस्म धारण करता है, वह भस्म का स्पर्श होते ही सम्पूर्ण पापों से मुक्त हो जाता है ।१९। जो मनुष्य तीनों सन्ध्याओं में श्वेत भस्म से त्रिपुण्ड्र धारण करता है, वह सम्पूर्ण पापों से छूट कर शिवसङ्ग प्राप्तकर

प्रसन्न होता है ।२०। जो मनुष्य श्वेत भस्म से ललाट में त्रिपुण्ड धारण करता है, वह अनादि भूतलोकों में अमृत हो जाता है ।२१।

अकृत्वा भस्मना स्नानं न जपेद्वै षडक्षरम् ।
त्रिपुंड्रं च रचित्वा तु विधिना भस्मना जपेत् ॥२२
अदयो वाधमो वापि सर्वपापान्वितोऽपि वा ।
उषापापान्वितो वापि मूर्खो वा पतितोऽपि वा ॥२३
यस्मिन्देशे वसेन्नित्य भूतिशासनसंयुतः ।
सर्वतीर्थैश्च क्रतुभिः सान्निध्यं क्रियते सदा ॥२४
त्रिपुण्ड्रसहितो जीवः पूज्यः सर्वैः सुरासुरैः ।
पापान्वित्तोऽपि शुद्धात्मा किं पुनः श्रद्धया युतः ॥२५
यस्मिन्देशे शिवज्ञानी भूतिशासनसंयुतः ।
गतो यदृच्छयाधापि तस्मिस्तीर्था समागतः ॥२६
वहूनात्र किमुक्तेन धार्यं भस्म सदाबुधैः ।
लिंगार्चन सदाकार्यं जप्यो मन्त्रः षडक्षरः ॥२७
ब्रह्मणा विष्णुना वापि रुद्रेण मुनिभिः सुरैः ।
भस्मधारणमाहात्म्यं न शक्यं परिभाषितुम् ॥२८

भस्म से स्नान किये बिना षडक्षर का जप नहीं करना चाहिये । भस्म का त्रिपुण्ड लगाकर ही विधि पूर्वक जप करना उचित है ।२२। दया से रहित अधम सम्पूर्ण पापों से युक्त हत्या के पाप वाला, अथवा मूर्ख या पतित कैसा भी मनुष्य क्यों न हो ।२३। जिस देश में भस्म धारण पूर्वक निवास करता है, वहीं सम्पूर्ण तीथा और यज्ञों का निवास समझना चाहिये ।२४। त्रिपुण्ड्रयुक्त मनुष्य देवता और दैत्यों से भी पूजित होता है । यदि वह पापी भी है तो शुद्धात्मा हो जाता है, फिर अन्य की तो बात ही क्या है ।२५। शिवज्ञानी पुरुष जिस देश में भूति-शासन से युक्त निवास करता है, वह सभी तीर्थों का स्थल रूप समझना चाहिये ।२६। अधिक कथन से क्या ? विद्वानों को सदा ही भस्म धारण लिंग पूजन और षडक्षर मन्त्र का जप करना श्रेयस्कर है ।२७। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, मुनि तथा देवता भी भस्म धारण करने के माहात्म्य को

कहने में समर्थ नहीं हैं ।२८।

इति वर्णाश्रमाचारो लुप्तावर्णक्रियोऽपि च ।
पापात्सकृत्त्रिपुण्ड्रस्य धाराणात्सोपि मुच्यते ॥२९
ये भस्माधारिणं त्यक्त्व कर्म कुर्वन्तिमानवाः ।
तेषां नास्ति विनिर्मोक्षः संसाराज्जन्मकोटिभिः ॥३०
तेनाधीतं गुरोः सर्वं तेन सवनुष्ठितम् ।
येन विप्रेन शिरसि त्रिपुड्रं भस्मना कृतम् ॥३१
ये भस्मधारिणं दृष्ट्वा नराः कुर्वंति ताडनम् ।
तेषां चंडालतो जन्म ब्रह्मन्नेह्यं विपश्चिता ॥३२
मनस्तोकेन मंत्रेण मंत्रितः भस्म धारयेत् ।
ब्राह्मणः क्षत्रियश्चैव प्रोक्तेष्वंगेषु भक्तिमान् ॥३३
वैश्यस्त्रियंबकेनव शूद्रः पञ्चाक्षरेण तु ।
अन्यासां विधवास्त्रीणां विधिः प्रोक्तश्च शूद्रवत्ः ॥३४
पंचब्रह्मादिमनुभिर्गृहस्थस्य विधीयते ।
त्रियम्बकेन मनुना विधिर्वैब्रह्मचारिणः ॥३५

इस प्रकार जिसने वर्णाचार और वर्ण की क्रिया को लुप्त कर दिया है, वह एक बार त्रिपुण्ड धारण करने से ही पाप-मुक्त हो जाता है। भस्म धारण करने वाले का त्याग जो मनुष्य करते हैं उनकी करोड़ जन्म धारण करने पर भी संसार से मोक्ष नहीं होती। जिस ब्राह्मण ने त्रिपुण्ड धारण किया उसने गुरु के समीप सब कुछ पढ़ लिया और अनुष्ठान कर लिया समझो। जो मनुष्य भस्मधारी को देखकर उसे फटकार देते हैं, उन मनुष्यों को चांडाल योनि से उत्पन्न समझना चाहिये ।२९-३२। 'मानस्तोके मन्त्र से अभिमन्त्रित भस्म का धारण करे और ब्राह्मण, क्षत्रिय इसे भक्तिपूर्वक देह पर लगावें वैश्य को 'त्र्यम्बक' मन्त्र से अभिमन्त्रित भस्म धारण करनी चाहिये तथा शूद्र और विधवा स्त्री को पंचाक्षर मत्र से भस्म लगानी चाहिये। मनु ने गृहस्थ के लिये पंचब्रह्म के मन्त्र कहे हैं और ब्रह्मचारी के लिये 'त्र्यंबकम' मन्त्र से लेप करना कहा है ।३३-३५।

अघोरेणाथ मनुना विपिनस्थाविधिस्मृतः ।

यतिस्तु प्रणवेनैव त्रिपुण्ड्रादीनि कारयेत् ॥३६
अतिवर्णाश्रमी नित्यं शिवोऽहंभावनात्परात्
शिवयोगी च नियतमीशानेनापि धारयेत् ॥३७
न त्याज्यं सर्ववर्णैश्च भस्मधारणमुत्तमम् ।
अन्यैरपि यथा जीवैः सदेति शिवशासनम् ॥३८
भस्मस्नानेन यावंतः कणाः स्वांगे प्रतिष्ठिताः ।
तावन्ति शिवलिंगानि तनौ धत्ते हि धारकः ॥३९
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चापि च संकराः ।
स्त्रियोऽथ विधवा बालाः प्राप्तः पाखंडिकास्तथा ॥४०
ब्रह्मचारी गृही वन्यः संन्यासी वा व्रती तथा ।
नार्यो भस्म त्रिपुंड्रांका मुक्ता एव न संशयः ॥४१
ज्ञानाज्ञानधृतो वापि वह्निदाहसमो यथा ।
ज्ञानाज्ञाधृतं भस्म पावमेत्सक्ल नरम् ॥४२

वन मे रहने वालों को अघोर मन्त्र की विधि कही है तथा यति के लिये प्रणव से ही त्रिपुण्ड लगाना कहा है ।३६। अतिवर्णाश्रमी को 'शिवोह' की भावना करके धारण करना और शिवयोगी को ईशान मन्त्र से धारण करने की विधि कही है ।३७। किसी भी वर्ण को भस्म धारण के त्याग का निर्देश नहीं है तथा अन्य जीव भी इसको धारण करे, ऐसी शिवजी की आज्ञा है ।३८। अपने शरीर में जितने कण भस्म-स्नान के द्वारा प्रविष्ट होते हैं, उतने ही शिवलिंग वे अपने देह में धारण करते हैं । ०। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र वर्णसंकर स्त्री, विधवा बालक अथवा पाखण्डी आदि कोई भी क्यों न हो ।४०। ब्रह्मचारी, गृहस्थी, वनवासी, सन्यासी, व्रती तथा स्त्री यह सभी भस्म धारण करने से मुक्त हो जाते हैं, इसमें संशय नहीं है ।४१। ज्ञान या अज्ञान से धारण की हुई अग्नि दोह के तुल्य है, वैसे ही ज्ञान या अज्ञान से धारण की हुई भस्म मनुष्य को सदा पवित्र कर देती है ।४२।

नाश्नीयाज्जलमन्नमल्पमपि वा भस्माक्षधृत्या विना ।
भुक्त्वा वाथ गृही वनीपतियतिर्वर्णी तथा संकरः ॥४३

एनोभुङ् नरक प्रयाति स तदा गायत्रिजापेन ।-
द्वर्णानां तु यतेस्तु मुख्यप्रणवाजापेन मुक्तिर्भवेत् ।।४३
त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दति निन्दन्ति शिवमेव ते ।
धारयन्ति च ये भक्त्या धारयन्ति तमेव ते ।।४४
धिग्भस्मरहितं भालं धिग्ग्राममशिवालयम् ।
धिगनीशार्चनं जन्म धिग्विद्यामशिवाश्रयाम् ।।४५
ये निंदति महेश्वरं त्रिजगतामाधारभूत हर,
ये निंदंति त्रिपुण्ड्रधारणकरं दोषस्तु तद्दर्शने ।
ते वै सकरसूकरासुखरश्वक्रोष्टुकीटोपमा जाता
एव भवन्ति पापपरमास्ते नारकाः केवलम् ।।४६
ते दृष्ट्वा शशिभास्करौ निशि देने स्वप्नेऽपि नो केवल ।
पश्यतु श्रुतिरुद्रसूक्तजपतो मुच्येत तेनादृताः ।।
तत्संभाषणतो भवेद्धि नरक निस्तारवानास्थित ।
ये भस्मादिविधारण हि पुरुष निदन्ति मदा हि ते ।।७
तत्रते बहवो लोका बृहज्जाबालचोदिताः ।।४८
ते विचार्याः प्रयत्नेन ततो भस्मरतो भवेत् ।।४९

जो मनुष्य भस्म और रुद्राक्ष धारण नहीं करते उनका अन्न-जल किंचित् भी ग्रहण न करे । गृहस्थी, वनवासी, यती, वर्णी या सकर जाति के यहाँ भोजन, पाप भक्षण समझे, प्रायश्चित में तीन वर्ण गायत्री का जप करे । संन्यासी केवल प्रणव का जप करने से ही पवित्र हो जाता है ।४३। जो लोग त्रिपुण्ड्र की निन्दा करते हैं और जो त्रिपुण्ड्र धारण करते हैं, वह शिव को ही धारण करते हैं ।४४। भस्महीन मस्तक, शिवालयहीन ग्राम, ईश्वर-पूजा रहित जन्म तथा शिवाश्रय हीन विद्या, इन सभी को धिक्कार है ।४५। त्रैलोक्याधार शिव के निन्दक और त्रिपुण्ड के निन्दक के दर्शन में दोष है । वे वर्ण संकर, शूकर, असुर, खर, कुत्ता, गीदड़ या कीड़े के समान हैं वे पाप स्वरूप केवल नरक में जाने के लिये ही उत्पन्न हुए हैं ।४६। वे सूर्य चन्द्र को भी नहीं देख पाते परन्तु आदर सहित रुद्र सूक्त जपने से मुक्त हो सकते हैं । भस्मधारी पुरुष को

निन्दा करने वाले भी महामूढ़ हैं ।४७-४८। वृहज्जावाल द्वारा प्रेरित अनेक लोक हैं उनको विचार करता हुआ प्रयत्नपूर्वक भस्म धारण करे ।४६।

यच्चंदनैश्चन्दनकेऽपि मिश्रं धार्यं हि भस्मैव त्रिपुण्ड्रभस्मना।
विभूतिभालोपरि किंचनापि धार्यं सदा नो यदि सति बुद्धयः।।
स्त्रीभिस्त्रिपुण्ड्रमलकावधि धारणीयं भस्म
द्विजादिभिरथी विधवाभिरेवम् ।
तद्वत्सदाश्रमवतां विशदा विभूति
र्धार्यापवर्गफलदा सकलाघहन्त्री ।।५१
त्रिपुण्ड्रं कुरुते यस्तु भस्मना विधिपूर्वकम् ।
महापातकसंघातैर्मुच्यते चोपपातकैः ।।५२
ब्रह्मचारी गृहस्थोवा वानप्रस्थोऽथवा यतिः ।
ब्रह्मक्षत्राश्च विट्शूद्रास्तथान्ये पतिताधमाः ।।५३
उद्धूलनं त्रिपुण्ड्रं च धृत्वा शुद्धा भवति च ।
भस्मनो विधिनो सम्यक्पापराशि विहाय च ।।५४
श्राद्धे यज्ञे जपे होमे वैश्वदेवे सुरार्चने ।
धृत त्रिपुण्ड्रः पूतात्मा मृत्युं जयति मानवः ।।५५
जलस्नानं मलत्यागे भस्मस्नानं सदा शुचि ।
मंत्रस्नान हरेत्पाप ज्ञानस्नाने परं पदम् ।।५६

चन्दन में मिलाकर विभूति धारण करने वालों की विधि भी ठीक है किसी प्रकार सही—मस्तक पर विभूति अवश्य धारण करे ।५०। स्त्री, विधवा तथा ब्राह्मणों को त्रिपुण्ड धारण करना चाहिये, यह सभी आश्रमों को मोक्ष दायक हैं । इस पाप नाशिनी विभूति को अवश्य धारण करे ।५१। जो मनुष्य विधिपूर्वक भस्म से त्रिपुण्ड लगाता है वह महापापों तथा उप-पातकों से भी मुक्त हो जाता है ।२५। ब्रह्मचारी, गृहस्थी यती, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र तथा अन्य पतित एवं अधम मनुष्य भी इस भस्म और त्रिपुण्ड के धारण से पवित्र हो जाते हैं । उसका पापों के ढेर से छुटकारा हो जाता है ।५३-५४। श्राद्ध, यज्ञ जप, हवन, वैश्वदेव तथा देवार्चन में त्रिपुण्ड़ को जो धारण करता है, वह मृत्यु पर भी विजय

प्राप्त कर लेता है ।५५। मल त्याग में जल-स्नान पुनीत है, भस्म स्नान सदा पवित्र है, मन्त्र-स्नान पाप का हरण करने वाला है । तथा ज्ञान-स्नान से परमपद प्राप्त होता है ।५६।

सर्वतीर्थेषु यत्पुण्यं सर्वतीर्थेषु यत्फलम् ।
तत्फलं समवाप्नोति भस्मस्नानकरो नरः ॥५७
भस्मस्नानं परं तीर्थं गङ्गास्नानं दिने दिने
भस्मरूपो शिवः साक्षाद्भस्म त्रैलोक्यपावनम् ॥५८
न तद्दनं न तद्दानं जपो न सः ।
त्रिपुण्ड्रेण विना येन विप्रेण यदनुष्ठितम् ॥५९
वानप्रस्थस्य कन्यानां दीक्षाहीननृणां तथा ।
मध्याह्नात्प्राग्जलैर्युक्त परतो जलवर्जितम् । ६०
एव त्रिपुण्ड्रं यः कुर्यान्नित्य नियतमानसः ।
शिवभक्तः स विज्ञेयो भुक्ति मुक्ति च विंदति ॥६१
यस्यांगे नव रुद्राक्ष एकोऽपि बहुकुण्यदः ।
तस्य जन्म निरर्थं स्यात्त्रिपुण्ड्ररहितो यदि ॥६२
त्रिस्रो रेखा भवत्येव स्थानेषु मुनिषु मुनिपुङ्गवाः ।
ललाटादिषु सर्वेषु यथोक्तेषुबुधैर्मुने ॥६३

जो पुण्य फल सब तीर्थों में स्नान का कहा गया है, वह फल भस्म से स्नान करने वाले शिव भक्त को अनायास ही प्राप्त हो जाता है ।५७। भस्म स्नान को परम तीर्थ समझो भस्म रूप में साक्षात् शिव ही हैं । भस्म द्वारा तीनों लोक पवित्र हो जाते हैं ।५८। जो ब्राह्मण त्रिपुण्ड धारण किये बिना अनुष्ठान करता है. उसका स्नान, दान, ध्यान, जप सभी कर्म निष्फल समझो ।५९। वानप्रस्थ कन्या तथा दीक्षाहीन मनुष्यों को मध्याह्न से पहिले ही स्नान कर लेना चाहिये, इसके पश्चात् इनके लिये जल-स्नान वर्जित है ।६०। जो मनुष्य नित्य प्रति नियमित रूप से त्रिपुण्ड धारण करता है, वह शिव भक्त है तथा भुक्ति और मुक्ति दोनों ही उसके लिये सुलभ हैं ।५१। अनेक पुण्यों के देने वाला एक भी रुद्राक्ष जिसके शरीर में नहीं है तथा जिसने त्रिपुण्ड भी नहीं धारण किया है,

उसका जन्म निष्फल ही है ।६२। हे मुने ! पंडित जन कहते हैं कि ललाट आदि में त्रिपुण्ड की तीन रेखाएँ होती हैं । ६६।

भ्रुवोर्मध्यं समारभ्य यावदंतो भवेद्भ्रुवोः ।
तावत्प्रमाणं सधार्यं ललाटे च त्रिपुण्ड्रकम् ।।६४
मध्यमानामिकांगुल्या मध्ये त प्रतिलोमतः ।
अंगुष्ठेन कृता रेखा त्रिपुण्ड्राख्याभिधीयते ।।६५
मध्येंऽगुलिभिरादाय तिसृभिर्भस्म यत्नतः ।
त्रिपुण्ड्रं धारयेद्भक्त्या भुक्तिमुक्तिप्रदं परम् ।।६६
तिसृणामपि रेखानां प्रत्येक नवदेवताः ।
सर्वत्रागेषु ता वक्ष्ये सावधानतया शृणु ।।६७
अकारो गार्हपत्याग्निर्भूर्धर्मश्च रजोगुणः ।
ऋग्वेदश्च क्रियाशक्तिः प्रातः सवनमेव च ।।६८
महादेवश्च रेखायाः प्रथमायाश्च देवताः ।
विज्ञेया मुनिशार्दूलाः शिवदीक्षापरायणैः ।।६९
उकारो दक्षिणाग्निश्च नभस्तत्व यजुस्तथा ।
मध्यदिन च सवनमिच्छाशक्त्यरात्मको ।।७०

भौं के मध्य से भौं के अन्त तक प्रमाण का त्रिपुण्ड मस्तक में लगावे । ६४ । मध्यमा और अनामिका से मध्य में प्रतिलोम से अँगूठे द्वारा की हुई रेखा त्रिपुण्ड है । ६५ । तीन अँगुलियों के मध्य से भस्म को ग्रहण कर भक्ति पूर्वक त्रिपुण्ड का धरण करे । यह भोग एव मोक्ष का देने वाला है । ६६ । तीनों रेखाओं के क्रम से नौ देवता सब शरीर में हैं, उसे कहता हूँ । ६७ । आकार ग्राहंपत्य अग्नि है, भूर रजोगुण है, क्रिया शक्ति ऋग्वेद है और प्रातः सेवन है । ६८ । प्रथम रेखा के देवता महादेव है । हे मुने ! शिव दीक्षा पारायण पुरुषों को यह बात अवश्य जाननी चाहिये । ६९ । उकार दक्षिणाग्नि है, आकाश शत्वगुण, यजुर्वेद मध्यदिन का सेवन, इच्छा शक्ति अन्तरात्मा है । ७० ।

महेश्वरश्च रेखायाः द्वितीयाश्च देवता ।
विज्ञेया मुनिशार्दूल शिवदीक्षापरायणैः ।।१

मकाराहवनीयो च परमात्मा तमोदिवौ ।
ज्ञानशक्तिः सामवेदस्तृतीयं सवनं तथा ।।७२
शिवश्चैव च रेखायास्तृतीयाताश्च देवता ।
विज्ञेवा मुनिशार्दूल शिवदीक्षापरायणैः ।।७३
एवं नित्यं नमस्कृत्य सद्‌भक्त्या स्थानदेवताः ।
त्रिपुण्ड्रं धारयेच्छुद्धो भुक्ति मुक्ति च विंदति ।।७४
एतेषां नाममात्रेण त्रिपुण्ड्रं धारयेद्‌वुधः ।
कुर्याद्वा षोडशस्थाने त्रिपुण्ड्रं तु समाहितः ।।७५
शीर्षके च ललाटे च कंठे चांसद्वये भुजे ।
कूर्परे मणिबधे च हृदये नाभिपाश्वके ।।७६
पृष्ठे चैवं प्रतिष्ठाय जेत्तत्राश्विदैवते ।
शिवं शक्ति तथारुद्रमीशं नारदमेव च ।।७७

दूसरी रेखा के देवता महेश्वर है। दीक्षा वाले पुरुषों को इसका जानना आवश्यक है।७१। मकार अवाहनीय परमात्मा स्वरूप, तमोगुण स्वर्ग रूप, ज्ञानऽशक्ति सामदेव तृतीय भवन है।७२। तृतीय रेखा के देवता शिव हैं। हे मुनिवरों! शिव दीक्षा परायण मनुष्यों को इनका ज्ञान आवश्यक है।७३। इस प्रकार सद्‌भक्ति पूर्वक स्थान के देवताओं को नमस्कार करे तथा शुद्ध होकर त्रिपुण्ड धारण करे तो मुक्ति-मुक्ति की प्राप्ति होती है। ७४। शिव के केवल नाम से पण्डितों को त्रिपुण्ड धारण करना चाहिए अथवा सोलह स्थानों में त्रिपुण्ड धारण करें।७५। शिर, ललाट, कण्ठ, कन्धे, भुजायें, कूर्पर, मणिबन्ध, हृदय, नाभि, दोनों पार्श्व।७६। एवं पीट में स्थापित कर अश्विनीकुमार का यजन करे तथा शिवभक्ति, रुद्र, ईश, नारद।७७।

वामादिनवशक्तीश्च एताः शोडश देवताः ।
नासत्यौ दस्रकश्चैव अश्विनौ द्वौ प्रकीर्तितौ ।।७८
अथवा मूर्ध्नि केशे च कर्णयोर्वदने तथा ।
बाहुद्वये च हृदये नाभ्यामूरुयुगे तथा ।।७९
जानुद्वये च पदयोः पृष्ठभागे च षोडश ।

शिवश्चन्द्रश्च रुद्र. को विघ्नेशो विष्णुरेव वा ॥८०
श्रीश्चैव्र हृदये शम्भुस्तथा नाभौ प्रजापतिः ।
नागश्च नागकन्याश्च उभयोर्ऋषिकन्यका: ॥८१
पादयोश्च समुद्राश्च तीर्थाः पृष्ठे विशालतः ।
इत्येवं षोडशस्थानमष्टस्थानथोच्यते ॥८२
गुह्यस्थानं ललाटश्च कर्णद्वयमनुष्टकम् ।
अंसयुग्मं च हृदयं नाभिरित्येवमष्टकम् ॥८३
ब्रह्मा ऋषयः सप्त देवताश्च प्रकीर्तिताः ॥८४

वामादि नव शक्ति यह षोडश देवता तथा नासत्य एवं दस्र यह दो अश्विनीकुमार, शिवा, केश, कान, मुख, बाहु, हृदय, नाभि और दोनों उरु, दोनों जानु, दोनों चरण पृष्ठ भाग इन षोडश स्थानों में धारण करे, शिव चन्द्र, ब्रह्मा, विघ्नेश और विष्णु, हृदय में श्री, नाभि थे शिव तथा प्रजापति. नाग, नागकन्या, दोनो ऋषि कन्या चरणों में अमुद्र, पृष्ट में तीर्थ यह षोडश स्थान है। अब आठ स्थान कहते हैं- गुह्य स्थान, ललाट, कर्ण द्वय, स्कन्ध द्वय हृदम और नाभि आठ स्थान हैं, ब्रह्मा और सप्तषि इनके देवता हैं ॥७८—८४॥

अथवा मस्तकं बाहू हृदयं नाभिरेव च ।
पञ्चस्थानान्यभूत्याहुर्धारणे भस्मविज्जनाः ॥८५
त्रनेत्रं त्रिगुणाधारं त्रिवेदजनकं शिवम् ।
स्मरन्नमः शिवायेति ललाटे तु त्रिपुण्ड्रकम् ॥८६
ईशाम्यां नम इत्युक्त्वा पार्श्वयौश्च त्रिपुण्ड्रकम् ।
बीजाभ्यां नम इत्युक्त्वा धारयेत्तु प्रकोष्ठयोः ॥८७
कुर्य्यादधः पितृभ्यां च उमेशाभ्यां तथोपरि ।
भीमायेति ततः पृष्ठ शिरसा पश्चिमे तथा ॥८८

अथवा मस्तक, हृदय, भुजायें, नाभि इन ५ स्थानों में भस्म धारण करे। तीन क्षेत्र, तीन गुणों के आधार, तीनों वेदों को प्रकट करने वाले जी के स्मरण पूर्वक 'नमः शिवाय' मन्त्र से त्रिपुण्ड धारण करे।

'ईशाभ्यां नमः' कहकर दोनों पार्श्वों में त्रिपुण्ड धारण करे। बीजाभ्यां नम' मन्त्र कहकर प्रकोष्ठ में धारण करे, 'कूर्पराय नमः कहकर इससे नीचे और पितृभ्यां, नमः कहकर दोनों ओर ईशाभ्यां नमः' कहकर इससे ऊपर तथा 'भीमाय नमः' कहकर पीठ और शिर के पश्चिम भाग में धारण करे। ८५—८८।

## रुद्राक्ष माहात्म्य वर्णन ॥

शौनकर्षे महाप्राज्ञ शिवरूप महामते।
शृणु रुद्राक्षमाहात्म्यं समासात्कथयाम्यहम् ॥१
शिवप्रियतमो ज्ञं यो रुद्राक्षः परपावनः।
दर्शनात्स्पर्शनाज्जाप्यात्सर्वमपहारः स्मृतः ॥२
पुरा रुद्राक्षमहिमा देव्यग्रे कथितो मुने।
लोकोपकरणार्थाय शिवेय परमात्मना ॥३
श्रुयतां तु महेशानि रुद्राक्षमहिमा शिवे।
कथयामि तव प्रीत्या भक्तानां हितकाम्यया ॥४
श्वेतरक्ताः पीतकृष्णा वर्णाज्ञेयाः क्रमाद्बुधैः।
स्वजातीयं नृभिर्धार्य रुद्राक्षं वर्णतः क्रमात् ॥५
वर्णैस्तु तत्फलं धार्यं भुक्तिमुक्तिफलेप्सुभिः ॥
शिवभक्तैर्विशेषेण शिवयोः प्रीतये सदा ॥६
धात्रीफलप्रमाणं यच्छ्रेष्ठमेतदुदाहृतम्।
बदरीफलमात्रं तु मध्यमं संप्रकीर्तितम् ॥७

सूतजी ने कहा—हे शौनक ! अब साक्षात् शिव स्वरूप रुद्राक्ष का महात्म्य कहता हूँ, तुम ध्यान से सुनो। १। अत्यन्त पवित्र, रुद्राक्ष, शिवजी का अत्यन्त प्रिय है, दर्शन, स्पर्श तथा जप से सम्पूर्ण पापों का नाशक है ॥२॥ प्रथम भगवान् शिव ने लोकोपकार के लिए भगवती से समक्ष रुद्राक्ष की महिमा वर्णन की थी। ३। शिवजी ने कहा था—हे महेशानि ! रुद्राक्ष की महिमा श्रवण करो। तुम्हारी प्रीति के

कारण तथा भक्तों के हित की रक्षा से कहता हूँ ॥४॥ विद्वानों को इनके क्रमश: श्वेत, रक्त, पीत, कृष्ण भेदों का ज्ञान आवश्यक है। अपनी जाति के अनुसार वर्णों के ही रुद्राक्ष धारण करे। ५। मुक्ति-मुक्ति का इच्छुक पुरुष उसके फल को अवश्य धारण करे, शिव-भक्तों को तो शिवा और शिव की प्रीति के लिये इसका धारण करना अनिवार्य है श्रेष्ठ रुद्राक्ष आँवले के फल के समान है, बदरीफल के समान मध्यम है। ७।

अधमं चणमात्र स्यात्प्रक्रियैषा परोच्यये।
शृणु पार्वति सुप्रीत्या भक्तानां हितकाम्यया ॥८
वदरीफलमात्रं च यत्स्यात्किल महेश्वरि।
तथापि भलदं लोके सुखभौभाग्यवर्द्धनम् ॥६
धात्रीफलसमं यत्स्यात्सर्वारिष्टविनाशनम्।
गुंजया सदृशं यत्स्यात्सर्वार्थफलसाधनम् ॥१०
यथा यथा लघु: स्याद्वै तथाधिकफलप्रद:।
एकैकत: फलं प्रोक्तं दशांशैरधिकं बुधै: ॥११
रुद्राक्षधारणं प्रोक्तं पापनाशनहेतवे ॥
तस्माच्च धारणीयो वै सर्वार्थसाधनो ध्रुवम् ॥१२
यथा च दृश्यते लोके रुद्राक्ष: फलद: शुभ:।
न तथा दृश्यतेऽन्या च मालिका परमेश्वरि ॥१३
समा: स्निग्धा दृढ़ा: स्थूला: कंटकै: संयुता: शुभा:।
रुद्राक्षा: कामदा देवि भुक्तिमुक्तिप्रदा: सदा ॥१४

चणक प्रमाण को अधम समझो। हे पार्वती ! इनकी प्रक्रिया को ध्यान से सुनो, भक्तों के हितार्थ कथन करता है।८। हे माहेश्वरी ! बेर प्रमाण का रुद्राक्ष भी लोक में सुख सौभाग्य की वृद्धि करने वाला है।६। धात्री फलके बराबर का रुद्राक्ष सम्पूर्ण अरिष्ट शमन करना है तथा चौंटली के प्रमाण का रुद्राक्ष सर्वार्थ साधक है। १०। जितना छोटा होगा, उतना ही अधिक फलदायक होगा। परस्पर एक दूसरे से एक-एक दशाँश अधिक फल प्रदान करता है।११। रुद्राक्ष को पाप-नाश के निमित्त धारण किय जाता है। इसलिए सम्पूर्ण अर्थों की सिद्धि चाहने

वालों को इसे धारण करना चाहिए ।१२। संसार में रुद्राक्ष की माला जितनी फलदायक है उतनी अन्य कोई माला नहीं ।१३। सम, स्निग्ध, दृढ़, स्थूल, काटों वाले शुभ रुद्राक्ष कामनाप्रद हैं तथा यह सदा भुक्ति-मुक्ति प्रदायक हैं ।१४।

कृमिदुष्टं छिन्नभिन्नं कटंकैर्हीनमेव च ।
व्रणयुक्तमवृत्तं च रुद्राक्षान्षड्विवर्जयेत् ॥१५
स्वयमेव कृतद्वारं रुद्राक्षं स्यादिहोत्तमम् ।
यत्त पौरुषयत्नेन कृतं तन्मध्यम भवेत् ॥१६
रुद्राक्षधारणं प्रोक्त महापातकनाशनम् ।
रुद्रसंख्याशतं धृत्वा रुद्ररूपो भवेन्नरः ॥१७
एकादम शतानीह धृत्वा यत्फलमाप्यते ।
तत्फलं शक्यते नैव वक्तुं वष शतैरपि ॥१८
शतार्द्धेन युतैः पंचशतै वैं मुकुद मतम् ।
रुद्राक्षैर्विरचेत्सम्यग्भक्ति मान्पुरुषो नरः ॥१९
त्रिभिः शतैः षष्टियुक्तं स्त्रिरावृत्य तथा पुनः ।
रुद्राक्षैरुपवीतं च निर्मीयाद्भक्तितत्परः ॥२०
शिखायां च त्रयं प्रोक्तं रुद्राक्षाणां महेश्वरि ।
कर्णयोः षट् च षट् चैव वामदक्षिणयोस्तथा ॥२१

कृमियों से खाये हुए, छिन्न-भिन्न, काँटे रहित, गोलाई से रहित तथा व्रणयुक्त, यह छै प्रकार से रुद्राक्ष त्याज्य हैं ।१५। जिस रुद्राक्ष में स्वयं छेद हो वही उत्तम है, मनुष्य के द्वारा जिसमें छेद किया गया हो उसे मध्यम समझो ।१६। रुद्राक्ष धारण से महा पाप भी दूर हो जाते हैं, ११ सौ रुद्राक्ष धारण करने वाला मनुष्य रुद्र स्वरूप हो जाता है ।१७। ११ सौ रुद्राक्षों के धारण का जो फल होता है, वह सौ वर्षों में भी वर्णन नहीं हो सकता । १८ । साढ़े पाँच सौ रुद्राक्षों को जो धारण करता है, वह पुरुष कहा गया है । ९। तीन सौ आठ रुदाक्षों की तीन लड़ बनाकर यज्ञोपवीत धारण पूर्वक भक्ति करने वाला ।२०। शिखा में तीन, कानों में ६ दोनों ओर पहिनें ।२१।

शतनेकोत्तरं कंठे बाह्वोर्वै रुद्रसंख्यया ।
कूर्परद्वारयोस्तत्र मणिबंधे तथा पुनः ॥२२
उपवीते त्रयं धार्यं शिवभक्तिरतै र्नरः ।
शेषानुर्वरितान्पंच सम्मितान्धारयेत्कटौ ॥२३
एतत्संख्याधृता येन रुद्राक्षाः परमेश्वरि ।
ततद्रूप तु प्रणम्पं हि स्तुत्यं हि सर्वैर्महेशवत् ॥२४
एवंभूतं स्थितं ध्याने यदा कृत्वासने जनम् ।
शिवेति व्याहरंश्चैव दृष्ट्वा पापैः प्रमुच्यते ॥२५
शताधिकसहस्रस्य विधिरेष प्रकीर्त्तितः ।
तदभावे प्रकारोऽन्य शुभः सप्रोच्यते मया ॥२६
शिखायामेकरुद्राक्षं शिरसा त्रिशतं वहेत् ।
पञ्चाशच्च गले दध्याद्बाह्वोः षोडश षोडश ॥२७
मणिबंधे द्वादशं द्विस्कंधे पचशत वहेत् ।
अष्टत्तरशतैर्माल्यमुहवीतं प्रकल्पयेत् ॥२८

कण्ठ में एक सौ एक, बाँहों में ग्यारह और इसी प्रकार कूर्पर और मणिबन्ध में करे । २२ । यज्ञोपवीत में तीन और कटि में पाँच इस प्रकार रुद्राक्ष धारण करने वाले का स्वरूप शिवजी के समान होता है और वह स्तुति योग्य हो जाता है । २२-२४ । इस प्रकार ध्यान, में स्थित आसन पर बैठकर शिव नाम का उच्चारण करते हुये मनुष्य का दर्शन कर प्राणी पाप-मुक्त हो जाता है । २५ । यह ११ सौ की विधि कही गई है, ऐसा न कर सकने वालों के लिये जो विधि है, वह कहता हूँ । २६ । शिखा में एक, शिर में तीस, कण्ठ में पचास और दोनों भुजाओं में सोलह २ धारण करे ।२७। मणिबन्ध में बारह, स्कन्ध में पाँच सौ तथा यज्ञोपवीत एक सौ आठ का बनावें । २८ ।

एवं सहस्ररुद्राक्षान्धारयेद्यो दृढव्रतः ।
तं नमन्ति सुराः सर्वे यथा रुद्रस्तथैव सः ॥२९
एकं शिखायां रुद्राक्षं चत्वारिंशत्तु तस्तके ।
द्वात्रिशत्कण्ठदेशे तु वक्षस्यष्टोत्तरं शतं ॥३०

एकैकं कर्णयोः षट् षट् व ह्र्वोः षोडश षोडश ।
करयोरविमानेन द्विगुणेन मुनीश्वर ॥३१
संख्या प्रीतिधृता येन सोऽपि शैवजनः परः ।
शिववत्पूजनीयो हि वद्या सर्वैरभीक्ष्णशः ॥३२
शिरसीशानमंत्रेण कर्णे तत्पुरुषेण च ।
अघोरेण गले धार्यं तेनैव हृदयेऽपि च ॥३३
अघोरबीजमंत्रेण करयोर्धारियेत्सुधीः ।
पंचदशाक्षग्रथितां वामदेवेन चोदर ॥३४
पंचब्रह्मभिरगैश्च त्रिमालां पंचसप्त च ।
अथवा मूलमत्रेण सर्वानक्षांस्तु धारयेत् ॥३५

इस प्रकार दृढ़वती होकर जो हजार रुद्राक्ष धारण करता है, वह रुद्र के समान होता है और सब देवता उसे नमस्कार करते हैं ॥ २९ ॥ शिखा में एक, मस्तक में चालीस, कण्ठ में बत्तीस और हृदय में एक सौ आठ । ३० । दोनों कानों में ६-६ भुजाओं में सोलह-सोलह हाथ में बारह या चौबीस । ३१ । जिसने प्रीति सहित धारण किये हैं वह भी शिव भक्त हैं तथा सभी के द्वारा वन्दनीय और पूजनीय है । ३२ । ईशान मन्त्र से शिर में तत्पुरुष मन्त्र से कानों में अघोर मन्त्र से कण्ठ और हृदय में रुद्राक्ष धारण करे । ३३ । हाथों में अघोर और बीज मन्त्र से तथा पन्द्रह रुद्राक्ष उदर में वामदेव मन्त्र से धारण करे । ३४ । सद्यो-जातादि पञ्च ब्रह्म मंत्रों द्वारा अन्य तङ्गों में तीन, पाँच या सात माला धारण करे अथवा मूल मन्त्र से सभी रुद्राक्षों धारण करे । ३५ ।

मद्यं मासं तु लशुनं पलाण्डुं शिग्रुमेव च ।
श्लेष्मांतकं विड्वराहं भक्षणे वर्जयेत्ततः ॥३६
वलक्षं रुद्राक्षं द्विजतनुभिरेवेह विहितं ।
सुरक्तं क्षत्राणां प्रमुदितमुमे पीतमसकृत् ॥३७
ततो वैश्यर्धार्यं प्रतिदिवसमावश्यकमहो ।
कथा कृष्णं शूद्रैः श्रुतिगतिमार्गोऽयमगजे ॥३८

वर्णी वनो गृहयतिर्नियमेन दध्यादेतद्रस्यपरमो न हि जातु तिष्ठेत्
रुद्राक्षधारणमिदंसुकृतश्वलभ्यंत्यक्त्वेदमेतदखिलान्नकान्प्रयांति ॥

आदावामलकास्ततो लघुतरा रुग्णास्ततः कण्टकैः।
सदष्टाः कृमिभिस्तनूपकरणच्छिद्रेण हीनास्तथा ।
धार्या नैव शुभेत्सुभिश्वणकवद्रुद्राक्षमप्यंततो-
रुद्राक्षो मम लिंगमङ्गलमुमे सूक्ष्म प्रशस्त सदा ॥३६
सर्वाश्रमाणां वर्णानां स्त्रीशूद्राणां शिवाज्ञया ।
धार्याः सदैव रुद्राक्षा यतीनां प्रणवेन हि ।४०
दिवा विभ्रद्रात्रिकृतं रात्रौ बिभ्रद्दिवाकृतैः ।
प्रातर्मध्यह्नसायाह्ने मुच्यते सर्वपातकैः ॥४१
ये त्रिपुण्ड्रधरा लोके जटाधारिण एव वे ।
ये रुद्राक्षधरास्ते वै यमलोकं प्रयांति न ॥४२

मद्य, माँस, लशुन, प्याज, सेंजना, श्लेषान्तक आदि का सेवन न करे ।३७। ब्राह्मणों के लिए श्वेत, क्षत्रियों को रक्त, वैश्यों को पीत तथा शूद्र को काले रङ्ग का रुद्राक्ष धारण करना हितकर है, ।७७। सभी वर्ण तथा यती इसे धारण करें, यह रुद्राण बड़े पुण्य से प्राप्त होता है, इसके त्याग से नरक की प्राप्ति होती हैं ।३८। आमले से छोटे, खण्डित, काँटे रहित, छिद्र रहित कीड़ों से खाये हुए रुद्राक्ष का धारण मंगल-कामना वाला न करे। चने के समान छोटे रुद्राक्ष की प्रशंशा की गई है। शिवजी का कथन है कि यह हमारा चिन्ह स्वरूप है, इसे, सदा धारण करे ।३६। सभीं आश्रमों, वर्णों, स्त्रियों और शूद्रोंको भी रुद्राक्षा धारण करना उचित है। यतियोंके लिए प्रणव पूर्वक धारण का उपदेश है ।४०। दिन में धारण करने से रात्रि के, रात्रि में धारण करने से दिन के तथा प्रातः मध्यान्ह और सायंकाल के सभी पाप नष्ट होते हैं ।४१। त्रिपुण्डधारी, जटाधारी, रुद्राक्षधारी जी यमलोक को कभी प्राप्त नहीं होते ।४२।

रुद्राक्षमेकं शिरसा बिभर्ति तथा त्रिपुण्ड्रं च ललाटमध्ये ।
पंचाक्षरतेपिजपंतिमंत्रं पूज्याभवद्भि खलुतेहिसाधवः ॥४३

यस्यांगे नास्ति रुद्राक्षस्त्रिपुण्ड्रं भालपट्टके ।
मुखे पंचाक्षर नास्ति मतानय यमालयम् ॥४४
ज्ञात्वा ज्ञात्वा तत्प्रभावं भस्मरुद्राक्षधारिणः ।
ते पूज्या सर्वदास्माकं नो नेतव्याः कदाचन ॥४५
एवमाज्ञापयामास कालोऽपि निजकिंकरान् ।
तथेति मत्वा ते सर्वे तूष्णीमासन्सुविस्मिताः ॥४६
अत एव महादेवि रुद्राक्षोऽप्यघनाशनः ।
तद्धरो मत्प्रियः शुद्धोऽस्त्यगवानपि पार्वति ॥४७
सुरसुराणां सर्वेषां वंदनीयः सदा स वै ।
पूजनीयो हि दृष्टस्य पापहा च यथा शिवः ॥४८
ध्यानज्ञानावमुक्तोऽपि रुद्राक्षं धारयेत्तु यः ।
सर्वपापनिर्विमुक्तः स याति परमां गतिम् ॥४९

जो महात्मा शिर में एक रुद्राक्ष और मस्तक गर त्रिपुण्ड धारण करता है, तथा पंचाक्षर मंत्र को जपता है वह पूजनीय है । ४३ । 'जिस के देह में रुद्राक्ष, माथे पर त्रिपुण्ड तथा मुख में पंचाक्षर मन्त्र नहीं है, उसे मेरे यमलोक को प्राप्त कराओ । ४४ । भस्म और रुद्राक्ष धारण करने वालों का कर्म-प्रभाव को जानकर उन्हें पूजनीय जान हमारे लोक में मत लाओ ।४५। यमराज ने इस प्रार अपने सेवकों को आदेश दिया, जिसे सुनकर वे विस्मय को प्राप्त होकर मौन हो गये । ४५ । हे महादेवीजी ! इस प्रकार रुद्राक्ष महापातक को नष्ट करने में समर्थ है । यदि उनका धारण करने वाला महापापी हो तो भी ।४७। यह देवता दैत्य सभी के लिए वन्दनीय है । वह शिवजी से समान पापों का नाशक है ।४८। ध्यान और ज्ञान से अवयुक्त होकर भी जो रुद्राक्ष धारण करता है, वह सभी पापों से मुक्त होकर परम गतिप्राप्त करता है ।४९।

रुद्राक्षेण जपन्मन्त्र पुण्य कोटिगुणं भवेत् ।
दशकोटिगुणं पुण्यं धारणाल्लभते नरः ॥५०
यावत्कालं हि जीवस्य शरीरस्थो भवेत्स वै ॥
यावत्कालं स्वल्पमृत्युनं तं देवि विबाधते ॥५१

त्रिपुण्ड्रेण च संयुक्तं रुद्राक्षाविलसांगकम् ।
मृत्युञ्जय जपतं च दृष्ट्वा रुद्रफलं लभेत् ॥५२
पञ्चदेवप्रियश्चैव सर्वदेवप्रियस्तथा ।
सर्वमन्त्राञ्जपेद्भक्तो रुद्राक्षमालया प्रिये ॥५३
विष्णुवादिदेवभक्ताश्च धारयेयुर्न संशयः ।
रुद्रभक्तो विशेषेण रुद्राक्षान्धारयेत्सदा ॥५४
रुद्राक्षमालिन दृष्ट्वा भूतप्रेतपिशाचकाः ।
डाकिनी शाकिन्री चैव ये चान्ये द्रोहकारकाः ॥५५
कृत्रिमं चैव यत्किंचिदभिचादिक च यत् ।
तत्सर्वं दूरतो याति दृष्ट्वा शकितविग्रहम् ॥५६

रुद्राक्ष से मन्त्र जपने से कोठि गुण पुण्य मिलता है और उसके धारण ने दश कोटि गुण पुण्य प्राप्त होता है ।५०। जीवन में स्वस्थ रहता है, उसे अकाल मृत्यु कभी नहीं होती है । ५१ । जिसके शरीर में त्रिपुण्ड सहित रुद्राक्ष शोभित है यथा जो मृत्युंजय का जप करता है। उसके दर्शन से रुद्र के दर्शन का फल प्राप्त होता है ।६२। पाँच देवताओं को उपासना करने वाले को सब देवताओं के प्रिय रुद्राक्ष की माला से जप करना चाहिये ।५३। विष्णु आदि देवताओं के भक्त भी इसे धारण करें ।५४। रुद्राक्ष की मामा धारण किये हुए देखकर भूत, प्रेत, पिचाच डंकनी, शंकनी अथवा अन्य द्रोही जीव ॥ ५ ॥ तथा कुछ कृत्रिम अभिचारादि भी दूर से ही भाग जाते हैं ।५६।

रुद्राक्षमालिनं दृष्ट्वा शिवो विष्णुः प्रसीदति ।
देवी गणपतिः सूर्य्यः सुराश्चन्येऽपि पावति ॥५७
शिवस्यातिप्रियौ ज्ञेयौ भस्मरुद्राक्षधारिणौ ।
तद्धारणप्रभावाद्धि भुक्तिमुक्तिर्न संशयः ॥५८
भस्मरुद्राक्षधारी यः शिवभक्तः स उच्यते ।
पञ्चाक्षरजपासक्तः परिपूर्णश्च सन्मुखे ॥५९
बिना भस्मत्रिपुण्ड्रोण विना रुद्राक्षमालया ।
पूजितोऽपि महादेवो नाभीष्टफलदायक ॥६०

तत्सर्वं च समाख्यातं यत्दृष्टं हि मुनीश्वर ।६१
भस्मरुद्राक्षमाहात्म्यं सर्वकाम् समृद्धिदम् ।।
एतद्यः श्रृणुयान्नित्यम् माहात्म्यम् परमं शुभम् ।
रुद्रक्षयस्ममनोर्भक्त्या सर्वात्कामानवाप्नुयात् ।।६२
इह सर्वं सुखं भुक्त्वा पुत्रपौत्रादिसयुतः ।
लभेत्परत्र सन्मोक्ष शिवस्यातिप्रियो भवेत् ।।६३
विद्येश्वरसंहियेयं कथिता वो मुनीश्वराः ।
सर्वसिद्धिप्रदा नित्यम् मुक्तिदा शिवशासनाद् ।।६४

रुद्राक्ष की माला धारण करने वाले को देखकर शिव, विष्णु, गणपति, सूर्य तथा अन्य देवगण प्रसन्न होते हैं । ५७ । भस्म रूद्राक्षधारी को शिव का अति प्रिय जानो । इनके धारण से मुक्ति-मुक्ति प्राप्त होती है । ।५८। भस्म रुद्राक्षधारी मनुष्य शिव भक्त कहा है । पंचाक्षर मन्त्र में प्रीति करने वाला पुरुष परिपूर्ण है ।५९। भस्म, त्रिपुण्य तथा रुद्राक्ष माला के बिना पूजन करने से महादेव अभीष्ट फल प्रदान नहीं करते । ६० । हे मुनिश्वरो ! तुम्हारे प्रश्न का पूर्ण समाधान कर दिया । भस्म और रुद्राक्ष का महात्म्य सभी कामनाओं और समृद्धि को देता है ।६ । इस अत्यन्त शुभ महात्म्य को जो मनुष्य नित्यप्रति सुनते तथा रुद्राक्ष और भस्म में प्रीति करते हैं, वे सम्पूर्ण कामनाओं को प्राप्त होते हैं ।६२। इस लोक में वे भी सभी सुखों को भोगते हुए पुत्र-पौत्रादि से युक्त होते हैं और अन्त में शिवजी के सायुज्य को प्राप्त होते हैं ।। ६३ ।। हे मुनियो ! यह विद्येश्वर संहिता तुम्हारे प्रति कही गई है । शिवजी की आज्ञा से यह सम्पूर्ण सिद्धि और मुक्ति देने वाली है । ६४ ।



# रुद्र संहिता—सृष्टि—खंड

॥ नारद का काम विजय से अहंकार करना ॥

एकस्मिन्समये विप्रा नारदो मुनिसत्तमः ।
ब्रह्मपुत्रो विनीतात्मा तपोर्थं मन आदधे ॥१
हिमशैलगुहा काचिदेका परमशोभना ।
यत्समीपे सुरनदी सदा वहति वेगतः ॥२
तत्राश्रमो महादिव्यो नानाशोभासमन्वितः ।
तपोर्थं स ययौ तत्र नारदो दिव्यदर्शनः ॥३
तं दृष्ट्वा मुनिशार्दूलस्तेपे स सुचिरं तपः ।
बद्ध्वासनं दृढं मौनी प्राणानायम्य शुद्धधीः ॥४
चक्रे मुनिः समाधिं तमहंब्रह्मेति यत्र ह ।
विज्ञानं भवति ब्रह्मसाक्षात्कारकरं द्विजाः ॥५
इत्थं तपति तस्मिन्वै नारदे मुनिसत्तमे ।
चकंपेऽथ शुनाशीरो मनः संताप विह्वलः ॥६
मनसीति विचिन्त्यासौ मुनिर्मे राज्यमिच्छति ।
तद्विघ्नकरणार्थं हि हरिर्यत्नमियेष सः ॥७

सूतजी ने कहा—हे ब्राह्मणो ! एक समय की बात है, ब्रह्माजी के पुत्र नारदजी ने तप करने की इच्छा की ।१। हिमालय पर्वत की एक अत्यन्त सुशोभित गुफा के किनारे श्री गङ्गाजी अत्यन्त वेग से वह रही थीं ।२। वहाँ अनेक प्रकार से सुशोभित एक दिव्य आश्रम है, नारदजी उसी स्थान पर तप करने के लिए गये ।३। उस स्थान पर मुनि शार्दूल ने बहुत समय तक तप किया तथा मौन रहकर आसन लगाया और प्राणायाम कर पवित्र मन से । ४ । समाधि लगाई, जिसमें 'अहं ब्रह्म' रूप विज्ञान ब्रह्म से साक्षात्कार करने वाला है ।५। इसी प्रकार मुनिवर नारद जी ने तप का आरम्भ किया, जिससे कंपित हुआ इन्द्र मनके संताप

से अत्यन्त विकल हुआ । ६ । और सोचने लगा कि कदाचित यह मेरे राज्य की कामना करते हैं, इसलिये वह उनके तप में विघ्न उपस्थित करने को उद्यत हुये ।।७।।

सस्मार स स्मरं शक्रश्चेतसा देवनायकः ।
आजगाम द्रुतं कामः समधीमहिषीसुतः ।।८
अथागतं स्मरं दृष्ट्वा संबोध्य सुरराट् प्रभुः ।
उवाच तं प्रपश्यामु स्वार्थे कुटिलशेमुषिः ।।६
मित्रवय्य महावीर सर्वदा हितकारक ।
श्रृणु प्रीत्या वचो मे त्वं कुरु सहाय्यमात्मना ।। १०
त्वद्बलान्मे बहनाश्च पतोगर्वो विनाशितः ।
मद्राज्यस्थिरता मित्र त्वदनुग्रहता' सदा ।।११
हिमशैलगुहायां हि मुनिस्तपति नारदः ।
मनसोद्दिश्य विश्वेशं महासयमवान्दृढ़ः ।।१२
याचेन्न विधितो राज्यं स ममेति वि शंकितः ।
अद्यैव गच्छ तत्र त्वं तत्तपोविघ्नमाचर ।।१३
इत्याज्ञप्तो महेन्द्रेण स कामः समधुप्रियः ।
जगाम तत्स्थलं गर्वादुपायं स्वञ्चकार ह ।।१४
रचयामास तत्राशु ष्वकलाः सकला अपि ।
वसंतोऽपि स्वप्रभावं चकार विविध मदात् ।।१५

उस समय उन्होंने कामदेव का स्मरण किया और तभी वह समान वृद्धि वाला कामदेव आ पहुँचा ।। ८ ।। उसे वहाँ आया हुआ देखकर कुटिल वुद्धि इन्द्र से उससे शीघ्रता से कहा ।६। इन्द्र ने कहा-हे मित्र ! मेरा हित करने की इच्छा से तुम मेरी बात सुनकर सहायता करो ।१६। तुम्हारी सहायता से मैंने अब तक बहुत से तपोंधनों का गर्व नष्ट कर डाला । तुम्हारी कृपा से ही मेरा राज्य स्थिर है ।११। हिमालय की गुफा में मुनिवर नारदजी तपस्या कर रहे हैं शिव की आराधना करते हुए महान् संयम में दृढ़ हैं । १२ । मुझे शंका है कि ब्रह्माजी से मेरा राज्य न माँग लें इसलिए तुम तत्काल वहाँ जाकर उसके तप को भङ्ग

कर दो ।१३। इन्द्र की बात सुनकर कामदेव अत्यन्त गर्व पूर्वक चल पड़ा और वहाँ जाकर तप भृङ्ग करने का उपाय सोचने लगा ॥१४॥ वहाँ उससे अपनी सम्पूर्ण कला प्रदर्शित की। वसन्त ये भी अपना मदयुक्त प्रभाव दिखाया ।१५।

न बभूव मुनेश्चे तो विकृतं मुनिसत्तमाः ।
भ्रष्टो बभूव पद्गर्वो महेशानुग्रहेण ह ॥१६
शृणुतादरतस्हव कारणं शौनकादयः ।
ईश्वरानुग्रहेत्राण न प्रभावः स्मरस्य हि ॥७१
अत्रैव शम्भुनाऽकार्ि सुतपश्च स्मरारिणा ।
अत्रै व दग्धस्तेनाशु कामो मुनितपोपहः ॥१८
कामजीननहेतोर्हि रत्या संप्रार्थिरैः सुरै। ।
सम्प्रार्थित उवाचेदं शङ्कारो लोकशंकरः ॥१९
कंचित्समयमासाद्य जीवष्यतिः सुराःस्म७ः ।
परंत्विह स्मरोपाश्यचलिष्यति न कश्चन ॥२०
इह यावद्दृश्यते भूर्जनैः स्थित्वाऽमराः सदा ।
कामत्राणप्रभावोऽत्र न चलिष्यत्संशयम् ॥२१

मुनिवरों ! इतना करने पर भी नारदजी के मन में कोई विकार नहीं आ सका और शिवाजी के अनुग्रह से इन्द्र का अभिमान चूर्ण हो गया ।१६। मुनियो ! इसका कारण भी आदर पूर्वक श्रवण करो। यह कामदेव का प्रभाव नहीं, ईश्वर का ही अनुग्रह है ।१७। इसी स्थान पर कामदेव के शत्रु शंकर ने घोर तप किया था और मुनि के तप में विघ्नार्थ उपस्थित कामदेव यहीं भस्म हुआ था । १८ । उस समय देवताओं के कामदेव के पुनर्जीवन की याचना शंकर से की । इस पर लोकों के कल्याण करने वाली शिवजी ने उनसे कहा ।१९। हे देवगण ! कामदेव कुछ समय पश्चात् जोवित हो जायगा, परन्तु इस स्थान पर उसका कोई प्रभाव कभी भी न होगा ॥२०॥ हे देवगण ! तुम्हें यहाँ की जो पृथ्वी दिखाई दे रही है, इसमें स्थित होने पर कभी कामदेव का प्रभाव नहीं होगा, इसमें संशय नहीं । २१ ।

इति शंभूक्तित कामो मिथ्यात्मगतिकस्तदा ।
नारदे स जगामाशु शिवामिन्द्रसमीपतः ॥२२
आचख्यौ सर्ववृत्तांत प्रभावं च मुनेः स्मरः ।
तदाज्ञया ययौ स्थानं स्वकीयं स मधुप्रियः ॥२३
विस्मतोऽभूत्सुराधीशः प्रशंसाथ नारदम् ।
तद्वृत्तांतानभिज्ञौ हि मोहितश्शिवमापया ॥२४
दुर्ज्ञेया शाभवी माया सर्वेषां प्रणानामिह ।
भक्तं विनार्पिताऽमनं तवा ममीह्यते जगत् ॥२५
नारदोऽपि चिरं तस्थौ तत्रेशानुग्रहेण ह ।
पूर्ण मत्वा तपस्तत्स्वं विरराम ततो मुनिः ॥२६
कामाज्जयं निज मत्वा गर्वितोऽभून्मुनीश्वर ।
वृथैव विगतज्ञानः शिवमायाविमोहितः ॥२७

इस शिवोक्ति से कामदेव, को अपनी मिथ्या गति का ध्यान हुआ और वह नारदजी के पास पलायन कर इन्द्र के पास पहुँचा । २२ । उन्हें सब वृतान्त सुनाया और आज्ञा लेकर बसन्त के सहित अपने स्थान को गया ।२३। इन्द्र अत्यन्त विस्मित हुए और नारदजी की प्रसंसा करने लगे, क्योंकि पहले वह शिवमाया से मोहित थे और उस रहस्य को न जानते थे ।२४। सभी प्राणियों क लिये शिवमया का ज्ञान अत्यन्त कठिन है । भक्त के सिवाय वह सम्पूर्ण विश्व को मोहित किये हुए हैं । ।२५। शिव कृपा से नारदजी उस स्थान पर बहुत काल तक रहे, उन्होंने अपनी तपस्या को पूर्ण समझा, तभी उससे विराम किया ॥ २६ ॥ मुनि को अहंकार हुआ कि हमने कामदेव जीत लिया, व शिव माया से मोहित होने के कारण ज्ञान-विहीन हो गये । २७ ।

धन्या धन्या महामायाशांभवी मुनिसत्तमाः ।
तद्गति न हि पश्यन्ति विष्णुब्रह्मादयोपि हि ॥२८
तया संमोहितोऽतीव नारदो मुनिसत्तमः ।
कैलासं प्रययौ शीघ्रं स्ववृत्तं गदितुं मदी ।२९
रुद्रं नत्वाऽब्रवीत्सर्वं स्ववृत्तङ्गर्ववान्मुनिः ।

मत्वात्मानं महात्मान स्वप्रभुञ्च स्मरञ्जयम् ॥३०
तच्छ्रुत्वा शङ्करः प्राह नारदं भक्तवत्सलः ।
स्वमायामोहित हेत्वनभिज्ञं भ्रष्टचेतसम् ॥३१
हे तात नारद प्राज्ञ धन्यस्त्वं शृणु मद्वचः ।
वाच्यमेवं न कुत्रापि हरेरग्रे विशेषतः ॥३२
पृच्छमानोऽपि न ब्रूयाः स्ववृत्तं मे यदुक्तपान् ।
गोप्यं गोप्यं सर्वथा हि नैव वाच्य कदाचन ॥३३
शास्म्यहं त्वां विशेषेण मम प्रियतमो भवान् ।
विष्णुभक्तो यतस्त्वं हि तद्भक्तोऽतीव मेऽनुगः ॥३४
शास्ति स्मेत्थश्च बहुशो रुद्र सूतिकरः प्रभुः ।
नारदो न हितं मेने शिवमायाविमोहितः ॥३५

हे मुनियो ! शंकर की महामाया को धन्य है उसकी गति को ब्रह्मा विष्णु आदि कोई भी जानने में समर्थ नहीं है ।२८। उस माया ने नारद जी को अत्यन्त मोहित कर लिया, इसलिए वे कामदेव पर विजय प्राप्त करने वाले अपने वृत्तान्त को कहने के लिए कैलाश पहुँचे । २९ । वहाँ शिवाजी को प्रणाम कर अहंकारपूर्वक सब वृत्तान्त सुनाया तथा अपने को महान् काम-विजेता समझकर गर्व में चूर हो गये । ३० । नारदजी शिव-माया से मोहित होकर भ्रष्ट चित्त हो रहे थे, उनकी बात सुनकर भक्त-वत्सल भगवान् शिवजी ने कहा ।३१। बोले—हे नारदजी ! तुम धन्य हो । मेरी बात सुनो, तुमने जो बात मुझसे कही हैं उसे विष्णु के समक्ष न कहना ।३२। वे तुमसे पूछें तो भी यह बात उनसे न कहना, इसे नित्तान्त गोपनीय रखना, किसी प्रकार भी प्रकट न करना ।३३। तुम मेरे लिए प्रिय हो, इसलिए तुमसे कहता हूँ । तुम विष्णु-भक्त हो तथा विष्णु-भक्त मेरे अनुगामी होते हैं ।३४। इस प्रकार शिवजी ने उन्हें बहुत समझाया, परन्तु शिवमाया से मोहित होने के कारण नारदजी ने इसे अपने लिए हितकर नहीं समझा ।३५।

प्रबला भाविनो कर्मगतिर्ज्ञेया विचक्षणैः ।
न निवार्या जनैः कैश्चिदपीच्छा सैव शांकरीः ॥३६

ततः स मुनिवर्यो हि ब्रह्म लोकं जगाम ह ।
विधि नत्वाऽब्रवीत्कामजयं स्वस्य तपोबलात् ॥३७
तदाकर्ण्य विधिः सोऽथ स्मृत्वा शंभुपदाम्बुजम् ।
ज्ञात्वा सर्वं कारणं तन्निषिषेध सुत तदा ॥३८
मेने हितं न विध्युक्तं नारदो ज्ञानिसत्तमः ।
शिवमायामोहितश्च रूढचित्तमदांकुरः ॥३९
शिवेच्छा यादृशी लोके भवत्येव हि सा तदा ।
तदधीनं जगत्सर्वं वचस्तंत्यां स्थितंत्यां स्थितं यतः ॥४०
नारदोऽथ ययौ शीघ्रं विष्णुलोकं विनष्टधीः ।
मदांकुरमना वृत्तं गदितुं स्वं गदग्रतः ॥४१
आगच्छन्तं मुनिं दृष्ट्वा नारद विष्णुराददरात् ।
उत्थित्वाग्र गतोऽरं तं शिश्लेष ज्ञातहेतुकः ॥४२
स्वासने समुपावेश्य स्मृत्वा शिवपदाम्बुजम् ।
हरिः प्राह वचस्तथ्यं नारदं मदनाशनम् ॥४३

कर्म की गति का ज्ञान चतुर पुरुषों को ही होता है । शिवजी की इच्छा को निवारण करने का सामर्थ्य किसी में नहीं है ।३६। नारदजी ब्रह्मलोक को गये और ब्रह्माजी को प्रणामकर अपने तपोबल के प्रभाव से कामदेव को जीतने का वृत्तान्त उन्हें सुनाया ।३ । यह सुनकर ब्रह्माजी शिवजी के चरण कमलों को प्रणाम कर, सब कुछ जानकर अपने पुत्र से निषेधात्मक स्वर में बोले ।३८। नारदजी ने इसे अपने हित में नहीं समझा, क्योंकि वे शिवमाया से मोहित थे और उनके चित्त में मद का अंकुर लग गया था ।३९। शिवजी की जैसी इच्छा होती है वैसा ही संसार में होता है, सम्पूर्ण विश्व उनके वचन में स्थित होने से पूर्णतया उनके आधीन है ।४०। बुद्धि नष्ट होने के कारण नारदजी के हृदय में काम विजय का अहंकाह भरा था, उसे कहने के लिए वे विष्णु-लोक के लिए चल पड़े ।४१। भगवान् विष्णु ने नारदजी को आया हुआ देखा तो शीघ्रतापूर्व उठकर उनका सत्कार किया । वे भी नारदजी के आगमन का कारण जानते थे ।४२। उन्होंने नारदजी को अपने आसन पर

बैठाया और शिवजी के चरण-कमल का ध्यान कर नारदजी का मद नष्ट करने के लिए बोले ।४३।

कुत आगम्यते तात किमर्थमिह चागतः ।
धन्यस्त्वं मुनिशार्दूल तीर्थोऽह तु तवागमात् ॥४४
विष्णुवाक्यमिति श्रुत्वा नारदो गर्वितो मुनिः ।
स्ववृत्तं सर्वमाचष्ट समदं नदमोहित ॥४५
श्रुत्वा मुनिवचो विष्णुः समदं कारण ततः ।
ज्ञातवानखिलं स्मृत्वा शिवपादांबुज हृदि ॥४६
तुष्टाव गिरिश भक्त्या शिवात्मा शैवराड्ढरिः ।
सांजलिर्विसुधीनम्रमस्तकः पमेश्वरम् ॥४७
देव देव महादेव प्रसीद परमेश्वर ।
धन्यस्त्वं शिव धन्या ते माया सर्वविमोहनी ॥४८
इत्यादि स्तुति कृत्वा शिवस्य परमात्मनः ।
निमील्य नयने ध्यात्वा विरराभपदाम्बुजम् ॥४९
यत्कर्त्तव्यं शंकरस्य स ज्ञात्वा विश्वपालकः ।
शिवशासनतः प्राह हृदाऽथ मुनिसत्तम् ॥५०

विष्णु ने कहा —हे नारदजी ! आप इस समय कहाँ से और किस कारण पधारे हैं ? आप धन्य है आपके आगमन से मैं पवित्र हो गया हूँ ।४४। विष्णु की बाद सुनकर नारदजी और भी अहं में भर गये और मद-मोह से पूर्ण अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त कह सुनाया ।४५। नारदजी के अभिमानयुक्त वचन सुन कर विष्णु सब कारण को जानते हुए, शिव का हृदय में ध्यान कर ।४६। अत्यन्त भक्तिपूर्वक शिवात्मा विष्णु शिवजी की स्तुति करने लगे तथा श्रद्धाञ्जलि पूर्वक मस्तक झुकाते हुये बोले ।४७। विष्णु ने कहा—हे देव-देव महादेव ! आप धन्य हैं, सबको मोह लेने वाली आपकी माया भी धन्य है । आप हमारे ऊपर प्रसन्न हों ।४८। इस प्रकार स्तुति कर, नेत्र बन्द किये, शिवजी के चरण कमलों का ध्यान करते हुए मौन हो गये ।४९। शिवजी की जो इच्छा है, उसे पूर्णतया जानते हुए विश्व-पालक विष्णु नारदजी के प्रति कहने लगे ।५०।

घन्यस्त्वं मुनिशार्दूल तपोनिधिरुदारधीः ।
भक्तित्रिकं न यस्यास्ति काममोहादयो मुने ।।५१
विकारास्तस्य सद्यो वै भवंत्यखिलदुःखदाः ।
नैष्ठिको ब्रह्मचारी त्वं ज्ञानवैराग्यवासन्दा ।।५२
कथं कामविकारी स्या जन्मनाविकृतः सुधीः ।
इत्याद्युक्तं वचो भूरि श्रुत्वा स मुनिसत्तमः ।।५३
विजहास हृदा नत्वा प्रत्युवाच वचो हरिम् ।
किंप्रभावः स्मरः स्वामिन्कृपा यद्यस्ति ते मयि ।।५४
इत्युक्त्वा हरिमानम्य ययौ याहच्छिको मुनिः ।।५५

विष्णुजी ने कहा—हे मुने ! हे उदार बुद्धि वाले ! हे तपोनिधे ! जिसके हृदय में त्रिवेदों की भक्ति नहीं, उसी को काम मोहादि अपना अधिकार करते हैं ।५१। यह विकार उन्हीं को दुःख देने वाले हैं, आप तो सदा विज्ञान से सम्पन्न एवं नैष्ठिक ब्रह्मचारी हैं ।२८। काम का विकार आपको किस प्रकार सता सकता है ? आप तो जन्म से ही विकार रहित है, आपकी बुद्धि श्रेष्ठ है । भगवान् विष्णु के यह वचन नारदजी ने सुने ।५३। तो हृदय में नमस्कार कर हँसते हुए भगवान् से बोले-प्रभो ! जब तक मेरे पर आपकी कृपा है, तब तक कामदेव मेरा क्या बिगाड़ सकता है ? ।५४। यह कहकर भगवान् विष्णु को प्रणाम कर नारदजी अपने इच्छित स्थान के लिए प्रस्थान कर गये ।५५।

## ।। नारद का मोह और शिवगणों को शाप ।।

सूत सूत महाभाग व्यासशिष्य नमोऽस्तु ते ।
अद्‌भुतेय कथा तात वर्णिता कृपया हि नः ।।१
मुनौ गते हरिस्तात किं चकार ततः परम् ।
नारदोऽपि गतः कुत्र तन्मे व्याख्यातुमर्हसि ।।२
इत्याकर्ण्य वचस्तेषां सूतः पौराणिकोत्तमः ।
प्रत्युवाच शिवं स्मृत्वा नानासूतिकरं बुधः ।।३
मुनौ यदृच्छया विष्णुर्गते तस्मिन्हि नारदे ।
शिवेच्छया चकराशु मायां मायाविशारदः ।।४

मुनिमार्गस्य मध्ये तु विरेचे नगरं महत् ।
शतयोजनविस्तारमद्भुत सुमनोहरम् ॥५
स्वलोकादधिकं रम्य नानावस्तुविराजितम् ।
नरनारीविहार ढ्यं चतुर्वर्णाकुलं परम् ॥६
तत्र राजा शीलनिधिर्नामैश्वयसमन्वितः ।
सूतास्वयंवरोद्युक्तो महोत्सवसमन्वितः ॥७

ऋषि बोले—सूतजी ! आपको प्रणाम हैं। आपने कृपापूर्वक यह अद्भुत कथा कही है ।१। हे तात ! नारदजी चले गये तब विष्णु ने क्या किया ? नारदजी कहाँ गये ? यह सब हमको सुनाइये ।२। व्यास जी ने कहा—पौराणिकों में श्रेष्ठ सूतजी उसकी बात सुनकर शिवाजी की स्तुति कर प्रणाम पूर्वक कहने लगे ।३। जब नारदजी वहाँ से चले गये तब शिवेच्छा जानकर विष्णुजी ने अपनी माया को प्रेरित किया ।४। माया ने मुनि के मार्ग में एक नगर बनाया जो अत्यन्त मनोहर और सौ योजन विस्तार वाला था ।५। अपने लोक में भी अधिक मनोहर, अनेक वस्तुओं से सुशोभित नर-नारियों के विहार से युक्त तथा चारों वर्णों से युक्त ।६। वहां का राजा शीलनिधि था, वह अनेक ऐश्यवरों से सम्पन्न एवं अपनी पुत्री के स्वयंवर महोत्सव से युक्त था ।७।

चतुर्दिग्भ्यः समायातैः संयुतं नृपनन्दनैः ।
नानावेषैं सुभोभैश्च तत्कन्यावरणोत्सुकैः ॥८
तत्तादृश पुरं दृष्ट्वा मोह प्राप्तोऽथ नारदः ।
नौतुकी तन्नृपद्वारं जगात मदनैधितः ॥९
आगतं मुनिवर्य त दृष्ट्वा शीलनिधिर्नृपः ।
उपवेश्यार्चयांचक्रे रत्नसिंहासने वरे ॥१०
अथ राजा स्वतनयां नामतः श्रीसती वराम् ।
समानीय नारदस्य पादयोः समपातयत् ॥११
तत्कन्यां प्रेक्ष्य स मुनिर्नारदः प्राह विस्मितः ।
केयं राजन्महाभागा कन्या सुरसुतोपमा ॥१२
तस्य तद्वचन श्रुत्वा राजा प्राह कृतांजलि ।

दुहितेयं मम मुने श्रीमती नाम नामतः ॥१३
प्रदानसमयं प्राप्ता वरमन्वेषती शुभम् ।
सा स्वयम्बर संप्राप्ता सर्वलक्षण लक्षिता ॥१४
अस्या भाग्यं वद मूने सर्वं जातकमादरात् ।
कीदृशं तनयेयं मे वरमात्स्यति तद्वत ॥१५

सब ओर से राजागण आये हुए थे, वे कन्या को वरण करने की उच्छा से अनेक साज सज्जा सहित विराजमान थे ।८। ऐसे नगर को देखकर नारदजी का मन मोहित हो यया और कौतुक जानने को उत्कंठा से तथा काम-मद से युक्त हुए वहाँ गये ।९। मुनि श्रेष्ट को आया हुआ देखकर शीलनिधि ने उन्हें रत्न जटित सिंहासन पर बैठाकर उनका पूजन किया ।१०। तब राजा ने अपनी कन्या श्रीमती को नारदजी के चरणों में डाल दिया ।११। उस कन्या को देखकर नारदजी कहने लगे-राजन् देवकन्या के समान यह महाभागा कन्या कौन है ? ।१२। राजा ने कहा—मुनिवर ! यह मेरी कन्या श्रीमती है ।१३। यह वर खोज में सम्पूर्ण लक्षणों वाले स्वयंवर को प्राप्त हुई है ।१४। इसका जातक और भाग्य कथन कीजिये, यह कन्या कैसे वर को प्राप्त करेगी ? ।१५।

इत्युक्तो मुनिशार्दुलस्तामिच्छुः कामविह्वलः ।
समाभाष्य स राजनं नारदो वाक्यमब्रवीत् ॥१६
सुतेयं तव भूपाल सर्वं लक्षणलक्षिता ।
महांभाग्यवती धन्या लक्ष्मीरिव गुणालया ॥१७
सर्वेश्वरोऽजितो वीरो गिरीशसदृशो विभुः ।
अस्याः पतिर्ध्रुवं भावी कामजित्सुरसत्तमः ॥१८
इत्युक्त्वा नृपमामंश्य ययौ यादृच्छिको मुनिः ।
बभूव कामविवशः शिवमायाबिमोहितः ॥१९
चित्ते विचिन्त्य स मुनिराप्नुयां कथमेनकाम् ।
स्वयम्वरे नपाणामेकं मां वृणुयात्कथम् ॥२०
सौन्दर्यं सर्वनारीणां प्रियं भवति सर्वथा ।
तद्दृष्ट्वैव प्रसन्ना सा स्ववशा नात्र संशयः ॥२१

यह सुनकर नारदजी काम से व्याकुल होकर उसकी प्राप्ति की कामना कर, राजा से कहने लगे ।१६ हे राजन् ! तुम्हारी यह कन्या सभी शुभ लक्षणों से सम्पन्न है । यह अत्यन्त भग्यवती तथा धन्य जीवन है ।१७। इसका पति सर्वेश्वर, अजेय, शिवजी के समान विभु, कामदेव का विजेता यथा देवताओं में सर्वश्रेष्ठ होगा ।१८। यह कहकर नारदजी स्वेच्छापूर्वक वहाँ से चल दिए तथा शिवजी की माया में पड़कर काम के वशीभूत हो गये ।१६। वे मन में विचार करने लगे कि इस कन्या को किस प्रकार प्राप्त करूँ ! स्वयंवर में आये हुए इतने राजाओं को छोड़ कर मुझे यह किस प्रकार वरण कर लेगी ? ।२०। स्त्रियाँ सुन्दरता को बहुत चाहती हैं । मेरे रूप को देखकर तो वह प्रसन्न होगी ही नहीं, इसमें सन्देह नहीं है ।२१।

विधायेत्थं विष्णू ग्रहींतूं मुनिसत्तमः ।
विष्णुलोकं जगामाशु नारदा स्मरविह्वलः ।।२२
प्रणिपत्य हृषीकेषं वाक्यमेतदुवाच ह ।
रहसि त्वां प्रवक्ष्यामि स्ववृत्तांतमशेषतः ।।२३
तथेत्युक्ते तथाभूते शिवेच्छाकार्यकर्तरि ।
ब्रूहित्युक्तवति श्रीशे मुनिराह वै केशवम् :।२४
त्वदींयो भूपतिः शीलनिधिः स वुषतत्परः ।
तस्य कत्या विशालाक्षी श्रीमती वरवर्णिनी ।।२५
जगन्मोहिन्यभिख्या च त्रलोक्येऽप्यतिसुन्दरी ।
परिणेतुमह विष्णो! तामिच्छाम्यद्य मा चिरम् ।।२६
स्वयवरं चकारासौ भूपतिस्तनयेच्छया ।
छतुर्दिग्भ्यः समायताः राजपुत्राःसहस्रशः ।।२७
यदि दास्यसि रूपं मे तदा तां प्राप्नुयां ध्रुवम् ।
त्वद्रूपं सा विना कंठे जयमालां न धास्यति ।।२८

इस प्रकाह विचार कर काम से व्याकुल हुये नारदजी विष्णु का रूप ग्रहण करने के निमित्त विष्णुलोक पहुँचें ।२२। वहाँ उन्हें प्रणाम कर बोले कि मैं आपसे एकान्त में कुछ कहना चाहता हूं । २३ । इस प्रकार

शिवजी की इच्छा होने के कारण भगवान् ने नारदजी से बात पूछी तब उन्होंने विष्णुजी से कहा ।२४। नारदजी ने कहा--राजा शीलनिधि आपके ही धर्म में तत्पर हैं । उसकी पद्मलोचनी कन्या श्रीमती वर ग्रहण करने की कामना कर रही है ।२५। वह विश्व-मोहनी और त्रैलोक्य में सर्वाधिक सुन्दरी है । हे विष्णो ! हे प्रभो ! मैं उसे अवश्य ही वरण करने की कामना करता हूँ ।२६। शीलनिधि अपनी उस कन्या का स्वयंवर कर रहा है, उसके निमित्त हजारों राजपुत्र सब ओर से वहाँ आ रहे हैं ।२७। यदि आप मुझे अपना रूप प्रदान कर दें तो वह कन्या मुझे अवश्य ही मिल जायगी । आपका रूप प्राप्त किये बिना उसकी जय माला मेरे कण्ठ में नहीं पड़ सकेगी ।२८।

स्वरूपं देहि मे नाथ सेवकोऽहं प्रियस्तव ।
वृणुयान्मां यथा सा वै श्रीमती क्षितिपात्मजा ।।२६
वचः श्रुत्वा मुनेरित्थं विहस्य मधुसूदन ।
शांकरीं प्रभुतां बुद्ध्वा प्रत्युवाच दयापरः ।।३०
स्वेष्टदेश मुने गच्छ करिष्यामि हितं तव ।
भिषग्वरो यथार्त्तस्य यतः प्रियतरोऽसि मे ।।३१
इत्युक्त्वा मुनये तस्मै ददौ विष्णुर्मुखं हरेः ।
स्वरूपमनुगृह्यास्य तिरोधनं जगाम सः ।।३२
एवमुक्तो मुनिर्हृष्टः स्वरूप प्राप्य वै हरेः ।
मेने कृतार्थ मात्मानं तद्यत्नं न बबोध सः ।।३३
अथ तत्र गणः शीघ्रं नारदो मुनिसत्तमः ।
चक्रे स्वयम्वरं यत्र राजपुत्रैः समाकुलम् ।। ३४
स्वयम्वरसभा दिव्या राजपुत्रसमावृता ।
शुशुभेऽतीव विप्रेन्द्रा यथा शक्रसभाऽपरा ।।३५

हे प्रभो ! आप मुझे अपना रूप दीजिये, मैं आपका परम प्रिय दास हूँ । आप वही कीजिये जिससे वह राजकन्या मुझे प्राप्त हो जाय ।२६। सूतजी ने कहा—नारदजी की बात सुनकर विष्णु हँस और भगवान् शिव के प्रभुत्व का ध्यान कर नारदजी से दयापूर्वक कहने लगे ।३०। विष्णु

जी ने कहा—हे मुनिवर ! आप अपने इच्छित देश को गमन करिये। आप मेरे लिये अत्यन्त प्रिय हैं, जैसे सद्वैद्य रोगी को उचित औषधि देता है, वैसे ही मैं आपका प्रिय कार्य करूँगा।३१। इतना कहकर विष्णु ने नारदजी को बन्दर का स्वरूप प्रदान किया और उनका हित करने के लिए अन्तर्धान हो गये। ३२। मुनि ने समझा कि हरिस्वरूप मिल गया वो बड़े प्रसन्न हुए और अपने को धन्य समझने लगे।३३। फिर वे शीघ्र ही वहाँ पहुँचे जहाँ राजपुत्रों के मध्य में राजकन्या का स्वयंर हो रहा था।३४। वह स्वयवर की सभा इन्द्र सभा के समान सुशोभित एवं राजपुत्रों से व्याप्त थी।३५।

तस्यां नृपसभायां वै नारदः समुपाविशत्।
स्थित्वा तत्र विचिन्त्येति प्रीतियुक्तेन चेतसा ॥३६
मां वरिष्यति नान्य सा विष्णु रूपधरं ध्रुवम्।
आननस्य कुरूपत्वं न वेद मुनिसत्तमः ॥३७
पूर्वरूपं मुनिं सर्वेदद्दशुस्तत्र मानवाः।
तद्भेदं बुबुधुस्ते न राजपुत्रादया द्विजाः ।३८
तत्र रुद्रगणौ द्वौ तद्रक्षणार्थं समागतौ।
विप्ररूपधरो गूढ़ौ तद्भेद जज्ञतुः परम् ॥३९
मूढ मत्वा मुनिं तौ तन्निकटं जग्मतुर्गणौ।
कुरुतस्तत्पहास वै भाषमाणौ परस्परम्।४०
पश्य नारदरूप हि विष्णोरिव महोत्तमम्।
मुख तु वानरस्येव विकट च भयंकरम् ॥४१
इच्छत्ययं नृपसुतां वृथैव स्मरमोहितः।
इत्युक्त्वा सच्छलं वाक्यमुपहासं प्रचक्रतुः ॥४२

नारदजी उस सभा में जा पहुँचे और प्रीतियुक्त चित्त से विचार करने लये। ६। मुझे विष्णु रूपधारी की यह अवश्य ही वरण कर लेगी, क्योंकि वे अपने कुरूपत्व के रहस्य से अनजान थे।३७। सब मनुष्यों को नारदजी का पूर्व रूप ही दिखाई दिया उनके कुरूप होने की बात किसी भी राजपुत्रादि को ज्ञात न हुई।३८। परन्तु वहाँ दो रुद्रागण ब्राह्मण

रूप धारण किये उपस्थित थे. वे इस गूढ़ रहस्य को जानते थे। नारदजी की रक्षा के लिए यह दोनों गण आये थे। ३९। नारदजी को मूढ़ हुआ देखकर वे शिवगण उनके पास ही जा पहूँचे और परस्पर बातचीत करते हुए नारदजी की हँसी उड़ाने लगे। ४०। देखो नारदजी का स्वरूप साक्षात् विष्णु के समान हो गया है। परन्तु मुख बानर के समान भयंकर है।४१। यह काम से मोहित होकर राजकन्या की व्यर्थ ही कामना करते हैं। इस प्रकार के छलपूर्ण वाक्योंसे वे उनकी हँसी उड़ाने लगे।४२।

न शुश्राम यथार्थंतु तद्वाक्यं स्मरविह्वलः।
पर्यैक्षच्छ्रमतीं तां वै तल्लिप्सुर्मोहितो मुनिः ॥४३
एतस्मिन्नंतरे भूपकन्या चांत पुरात्तु सा।
स्त्रीभिः समावृता तत्राजगाम वरवर्णिनी ॥४४
मालां हिरण्मयीं रम्यामादाय शुभलक्षणा।
तत्र स्वयम्बरे रेजे स्थिता मध्ये रमेव सा ॥४५
बभ्राम सा सभां मालायादाय सुव्रता।
वरमन्वेषती तत्र स्वात्माभीष्टं नृपात्मजा ॥४६
वानरास्यं विष्णुतनुं मुनिं दृष्ट्वा चुकोप सा।
दृष्टिं निवार्य च ततः प्रस्थिता प्रीतमानसा ॥४७
न दृष्ट्वा स्ववरं तत्र त्रस्तासीन्मनसेप्सितम्।
अन्तः सभा स्थिता कस्मिन्नर्पयामास न स्रजम् ॥४८
एतस्मिन्नंतरे विष्णुराजगाम नृपाकृतिः।
न दृष्टः कैश्चिदपरैः केवलं सा ददर्श हि ।४९
अथ सा त समालोक्य प्रसन्नवदनाम्बुजा।
अर्पयायास तत्कंठे तां मालां वरवर्णिनी ॥५०

काम से भ्रमित नारदजी उनके वचनों को यथार्थ रूप से न सुन सके, राजकन्या को देखते ही उसके रूप पर व्याकुल हो उठे।४३। इसी बीच राजकन्या अनेक स्त्रियों के साथ अन्तःपुर से चल पड़ी।४४। वह सुलक्षणा हाथ में स्वर्णमाल धारण किये स्वयंवर स्थल में, साक्षात् लक्ष्मी के समान खड़ी हुई।४५। वह श्रेष्ठ व्रत वाली कन्या

माला हाथ में लिये, सभा में फिरती हुई अपने अनुरूप वर की खोज करने लगी ।४६। वह नारदजी के सम्पूर्ण देह को विष्णु के समान और मुख वानर जैसा देखकर अत्यन्त क्रोधित हुई और वहाँ से दृष्टि हटाकर प्रसन्न मन से आगे बढ़ी ।४७। स्वयंम्वर में कोई वर अपनी इच्छा के अनुकूल न पाकर, व्याकुलता पूर्वक सभा के मध्य में खड़ी हो गई, उसने किसी के कण्ठ में माला नहीं डाली ।४८। तभी मनुष्य वेश में भगवान् विष्णु वहाँ आये, इनको केवल राजकन्या ने ही देखा, और कोई भी न देख सका ।४९। विष्णु को देखते ही उसका मुख कमल खिल उठा और उसने वरमाला उनके कण्ठ में डाल दी ।।५०।।

तमादाय ततो विष्णु राजस्वरूपधरः प्रभु ।
अन्तर्धानमगात्सद्यःस्वस्थान प्रययौ किलः ।।५१
सर्वे राजकुमाराश्च निराशाः श्रीमती प्रति ।
मुनिस्तु हिह्वालोऽवतीव बभूव मदुनातुरः ।।५२
तदा तावूचतः सद्यो नारद स्मरविह्वलम् ।
विप्ररूपधरौ रुद्रगणौ ज्ञानविशारदौ ।।५३
हे नारद मुने त्वं हि वृथा मदनमोहितः ।
तल्लिप्सुः स्वमुख पश्य वानरस्येय गर्हितम् ।।५४
इत्याकर्ण्य तयोवाक्य नारदो विस्मतोऽभवत् ।
प्रख ददश मुकुरे शिवमायाविमोहितः ।।

राजपुत्र का रूप धारण किये हुए भगवान् उस कन्या को ग्रहण कर, अन्तर्धान हो, अपने स्थान गये ।५३। तब उस राजकन्या की ओर से सब निराश हो गये और नारदजी भी कामातुर होने से अत्यन्त व्याकुल हुए ।५२। उन नारदजी से विप्र रूपधारी ज्ञान विशारद दोनों रुद्रगण कहने लगे ।५३। हे मुनिवर ! आप तो व्यर्थ ही काम से विह्वल हैं। राजकन्या की प्राप्त करने की इच्छा से पहिले अपने मुख को तो देखा होता, वह बन्दर के समान भयंकर है ।५४। सूतजी ने कहा-दोनों गणों के वचन सुनकर नारदजी आश्चर्य चकित हुए और शिवमाया में मोहित हुए उन्होंने दर्पण में अपना मुख देखा ।।५५।।

स्वमुख वानरस्येव दृष्ट्वा कुक्रोध सत्वरम् ।
शाप ददौ तयोस्तत्र गणतोर्मोहितो मुनि ॥५६
युवां ममोपहासं वै चक्रतुर्ब्राह्मभ्य हि ।
भवेतां राक्षसौ विप्रवीर्यजौ वै तदाकृती ॥५७
श्रुत्वा हरगणावित्थ स्वशापं ज्ञानसत्तमौ ।
न किंचिद्चतुस्तौ हि मनिमाज्ञाय मौहितम् ॥५८
स्वस्थाथं जग्मतुर्विप्रा उदासीनौ शिवस्तुतिम ।
चक्रतर्मन्यमानौ वै विवेच्छां सकलांतदा ॥५९

अपना मुख बन्दर जैसा देखकर नारदजी को बड़ा क्रोध हुआ और माया से मोहित रहते हुए उन्होने रुद्रगणों को शाप दे डाला ।५६। तुमने जिस प्रकार मुख ब्राह्मण का उपहास किया है, उसी प्रकार तुम ब्राह्मण योनि को प्राप्त होकर भी राक्षक्ष बनोगे ।७५। मुनि को मोह में पड़ा देखकर ज्ञानियों में श्रेष्ठ शिवगण मौन ही रहे ।५८। और उदासीन होकर भगवान् शिवजी की इच्छा समझ कर उनकी स्तुति करते हुए अपने स्थान को चले गये ।५९।

## ॥ महाप्रलय का स्वरूप और विष्णु की उत्पत्ति ॥

भो ब्रह्मान्साधु पृष्ठोऽहं त्वय विबधसत्तम ।
लोकोपकारिणा नित्यं लोकानां हितकाम्यया ॥१
यच्छ्रुत्वा सर्वलोकानां सर्वपापक्षयो भवेत् ।
तदहं ते प्रवक्ष्यामि शिवतत्वमनामयम् ॥२
शिवतत्वं मया नैव विष्णुनापि यथाथतः ।
ज्ञातश्च परणं रूपमद्भुक्त तच परेण न ॥३
महाप्रलयकाले च नष्टे स्थावरजंगमे ।
आसीत्तमोमयं सर्वमनर्कग्रहतारकम् ॥४
अचन्द्रमनहोरात्रमनग्न्यनिलभूजलम् ।
अप्रधानं वियच्छून्यमन्यतेजोविवर्जितम् ।५
अदृष्टष्वादिरहितं शब्दस्पर्शसमुज्झितम् ।
अव्यक्तगन्धरूपंच रमत्यक्तमदिङ्मुखम् ।६

इत्थं मत्यंधतमसे सूचीभेद्य निरन्तरे।
तत्सद्ब्रह्मेति यच्छ्रुत्वा सदेकं प्रतिहृद्यते ॥७

ब्रह्माजी ने कहा-हे ब्रह्मन ! हे विज्ञवर ! तुमने अच्छा प्रश्न किया है। तुम लोगों के उपकार में रत हो इसलिए लोक हितार्थ यह बात पूछी है।१। जिस अनामय शिवतत्व के श्रवण करने से लोकों के सभी पाप क्षीण हो जाते हैं, उसे मैं तुम्हारे प्रति कहता हूँ।२। मैं शिवतत्व को यथार्थ रूप से नहीं जनता, परन्तु विष्णुजी उस परम अद्भुत स्वरूप को जानते हैं।३। महापलय में जब स्थावर जगम विश्व पूर्णरूपेण नष्ट हो गया था उस समय ग्रह, तारागण, सूर्य आदि के न होने से सर्वत्र अन्धकार था।४। चन्द्रमा, अग्नि, वायु, पृथिवी, जल, दिवस, रात्रि, प्रधान आकाश तथा अन्य तेज भी नही था।५। शब्द, स्पर्श गंध, रूप, रस तथा सभी दृष्ट पदार्थ अदृष्ट थे।६। इस प्रकार के सूची-भेद्य सन्नाटे और निरन्तर अन्धकार में केवल सद्ब्रह्म ही था, उसी को 'सत' कहा गया है।७।

इतीदृशं यदा नासीद्यत्तत्सदसदात्मकम्।
योगिनोन्तर्हिताकाशे यत्पश्यति निरन्तरम् ॥८
अपनोगोचरं वाचां विषयं न कदाचन।
अनामरूपवर्ण च म च स्थूल न यत्कृशम् ॥९
अह्रस्वदीर्घमलघु गुरुत्वपरिवर्जितम्।
न यत्रापचयः कश्चित्तथा नोपचयोऽपि च ॥१०
अविधत्ते सचकित यदस्तीति श्रुतिः तुनः।
सत्यं ज्ञानमनंतं च परानन्दम्परम्महः ॥११
अप्रमेयमनाधारसविकारमनाकृति।
निर्गुणं यगिगम्यश्च सर्वव्याप्येककारकम् ॥१२
निर्विकल्पं निरारंभ निर्मायं निरुपद्रवम्।
अद्वितीयमनाद्यन्तमविनाशं चिवात्मकम् ॥१३
यस्येत्थं सविकल्पते संज्ञ सज्ञोक्तितःस्म वै।
कियता चैव कालेन द्वितीयेच्छाऽभवत्किल ॥१४

जब सद् असद् आत्मक कोई वस्तु शेष नहीं थी जिसे योगीजन अपने हृदयाकाश में सदा देखते हैं ।८। जो मन और वाणी द्वारा अगोचर तथा इन्द्रियों से परे है, जो नाम, रूप, वर्ण से परे तथा स्थूल और सूक्ष्म भी नहीं है ।९। जो न ह्रस्व है न दीर्घ, छोटा है, न बड़ा, जिसमें उपचय और अपचय भी नहीं है ।१०। श्रुति भी आश्चर्य से जिसके विषय में कहती है कि वह सत्य-स्वरूप, परानन्द स्वरूप एव साक्षात् परम पुरुष है ।११। प्रभा, आभा और विकार से रहित तथा आकृति से शून्य निर्गुण, सर्वव्यापक एकाकार तथा योगगम्य है ।१२। निर्विकल्प निरारम्भ, माया और उपद्रव से परे, आदि-अन्त से रहित, चिदात्मक और अद्वितीय है ।१३। विकल्प से ही जिसके संज्ञा और संज्ञोक्ति होते हैं, उसने कितने काल में दूसरे की इच्छा की ।१४।

अमूर्तेन स्वमूर्तिश्च तेनाकल्पि स्वलीलया ।
सर्वैश्वर्य गुणोपेता सर्वज्ञानमयी शुभा ।।१५
सर्वगा स्वरूपा च सवद्दक्सवकारिणी ।
सर्वैकवद्या सर्वाद्या सर्वदा सर्वसंस्कृतिः ।।१६
परिकल्प्येति तां मूर्तिमैश्वरीं शुद्धरूपिणाम् ।
अद्वितीयमानद्यंत सर्वाभासं चिदन्मकम् ।
अन्तदधे पराख्य यद्ब्रह्म सर्वगमव्ययम् ।।१७
अमूर्ते यत्पराख्यं वै तस्य मूर्तिः सदाशिवः ।
अर्वाचीना पराचीना ईश्वरं जगुर्बुधाः ।।१८
शक्तिस्तदैकलेनापि स्वैर विहरता तनु ।
स्वविग्रहात्स्वय सृष्टा स्वशरीरानपायिनी ।।१९
प्रधानाप्रकृति तां च मायां गुथवतीं पराम् ।
बुद्धितत्त्वस्य जननीमाहुर्विकृतिवर्जिताम् ।।२०

उस निराकार ने इच्छा से ही अपनी मूर्ति को कल्पना की, वह सम्पूर्ण ऐश्वर्य और सर्वज्ञान से सम्पन्न एव शोभावान है ।१५। वह मूर्ति सर्वत्र गमन करने वाली, सर्व रूप सम्पन्न, सर्वदर्शिनी, सबकी वंदनीया, सब की संस्कारकर्त्री, सबकी आद्या है ।१६। इस ऐश्वर्यात्मक शुद्ध

स्वरूपा मूर्ति की कल्पना करके बस अद्वितीय आदि अन्त रहित, चियात्मा, सर्वगामी, अविनाशी परब्रह्म अन्तर्हित हो गए ।१७। उस अमूर्त ब्रह्म की मूर्ति ही सदाशिव हैं । इसी अर्वाचीन मूर्ति को ज्ञानीजनों ने ईश्वर कहा ।१८। उसने अपने ही देह से स्वच्छन्द देह वाली शक्ति की प्रकट किया है ।१९। वही शक्ति प्रधान प्रकृति एवं गुणमयी परा माया है, वही बुद्धी तत्व की जन्मदात्री है, उसी को विकार से परे कहा गया है ।२०।

साशक्तिरम्बिका प्रोक्ता प्रकृतिः सकलेश्वरी ।
त्रिदेवजननी नित्या मूलकारणमित्युत ॥२१
अस्या अष्टौ भुजाश्चासन्विचित्रवदना शुभा ।
एका चन्द्रसहस्रस्य वदने भाश्च नित्यशः ॥२२
नानाभरणसंयुक्मा नानागतिसमन्विता ।
नानायुधधरा देवी फुल्लपंकजलोचना ॥२३
अचिंत्यतेजसा युक्ता सर्वयोनिः समुद्यता ।
एकाकिनी यदा याना शयोगाच्चाप्यनेकिका ॥२४
प्रकृतेश्च महानासीन्महतश्च गुणास्त्रयः ।
अहङ्कारस्ततो जातस्त्रिविधो गुणभेदतः ॥२५
तस्मात्राश्च ततो जाताः पञ्चभूतानि वै ततः ।
तदैव तानीन्द्रियाणि ज्ञानकर्ममयानि च ।।२६
तत्वानामिति संख्यामभूक्तं ते ऋषिसत्तम् ।
जडात्मकञ्च तत्पर्वं प्रकृतेः पुरुषं विना ॥२७
तत्तदैकीकृतं तत्त्वं चतुर्विंशतिसंख्यकम् ।
शिवेच्छया गृहीत्वा स सुष्वाप ब्रह्मरूपके ॥२८

उसी को शक्ति, अम्बिका, प्रकृति, सर्वलोकेश्वरी, त्रिवेदी-जननी, नित्या एवं मूल-कारण कहते हैं ।२१। इसकी आठ भुजाएँ, विचित्र मुख तथा पूर्णमासी के हजार चन्द्रमाओं के समान कान्ति हैं ।२२। यह अनेकों आभरण और अनेकों गतियों से सम्पन्न है । इसके नेत्र प्रफुल्लित कमल के समान हैं, यह अनेक प्रकार के आयुधों के धारण करने वाली है ।२३।

अचिन्त्य तेज वाली सबकी जन्मदात्री तथा एकाकिनी माया होते हुए भी संयोग से अनेक रूप वाली हो जाती है ।२४। उस प्रकृति से महान् और महान् से तीन गुणों की उत्पत्ति हुई, उससे अहङ्कार और उससे गुण भेद से तीन गुण होना कहा है ।२५। उससे तन्मात्रा और तन्मात्रा से पञ्चभूत हुए उससे ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय की उत्पत्ति हुई ।२६। हे ऋषियों ! आपसे तत्वों का वर्णन किया गया है। प्रकृति का सब कार्य जड़ात्मक है, उसे पुरुष से परे समझना चाहिए ।२७। वह चौबीस तत्व शिवेच्छा से ग्रहण होने पर ब्रह्मस्वरूप जल में सो गए ।२८।

## ।। ओंकार से ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति और शब्द-ब्रह्म वर्णन ।।

तदा समपत्तत्र नादो वै शब्दलक्षणः ।
ओमो मति सुरश्रेष्ठ त्सुव्यक्त प्लुत क्षणः ।।१
किमिदं त्विति संचित्य मया मया तिष्टन्महास्वन्ः ।
विष्णुः सर्वसुराहाघ्यो निर्वैरस्तुष्ठचेतसा ।।२
लिंगस्य दक्षिणे भागे तथापश्यत्सनातनम् ।
आद्यं वर्णमकराख्यमुकारं चोत्तरे ततः ।।३
मकार मध्यतश्चैवनादमन्तेऽस्य चोसिति ।
सूर्यमण्डलवद्दृष्ट्वा वर्णमाद्य तु दक्षिणं ।।४
उत्तरे पावकप्रख्यमुकारमृषिसत्तम ।
शीतांशुमण्डलप्रख्य मकार तस्य मध्यतः ।।५
तस्योपरि तदऽपश्यच्कुद्धस्फटिकसुप्रतम् ।
तुरीयातीतममलं निष्कलं निरुपद्रवम् ।।६
सिद्ध द्वं केवलं शून्यं बाह्याभ्यंतरवर्जितम् ।
स बाह्यभ्यंतरे चैव बाह्याभ्यन्तर संस्थितम् ।।७
आदिमध्यांतरहितमानदस्यादिकारणम् ।
सत्यतानन्दममृत परं ब्रह्म परायणम् ।।८

तब वहाँ शब्द गुण वाला नाद उत्पन्न हुआ । हे देवगण ! यह ओंकार युक्त प्रकट हुआ जो कि प्लुत लक्षण वाला था ।१। यह क्या है ? इस

प्रकार घोर शब्द हुआ, सब देवताओं द्वारा पूजे जाने वाले विष्णु वैर रहित होने से सन्तुष्ट हुए ।२। फिर उन्होंने लिंग के दक्षिण और सनातन आद्य आकार और उसके उत्तर की ओर उकार को देखा ।३। मध्य में मकार और अन्त में आद को देखा । इस प्रकार सम्पूर्ण प्रणव के दर्शन हुए । आदि वर्ण सूर्य मण्डल के समान दक्षिण में दिखाई दिया ।४। हे ऋषियो ! अग्नि के समान उकार को उत्तर में देखा और चन्द्र मण्डल के समान मकार को मध्य स्थान में देखा ।५। उसके ऊपर स्फटिकमणि के समान स्वच्छ निर्मल, निष्फल, निष्द्रव तथा तुरीयातीत ।६। र्निद्वन्द, केवल, शून्य, भीतर बाहर से रहित तथा वाह्याभ्ययंतर में सस्थित ।७। आदि, मध्य और अन्त से शून्य, आनन्द की उत्पत्ति कर्त्ता, सत्य, आनन्द, अविनाशी, परब्रह्म के दर्शन हुए ।८।

चिन्तया रहितो रुद्रो वाचो यन्मनसा सह ।
अप्राप्य तन्निवर्तते वाच्यस्त्वेकाक्षरेण स ॥६
एकाक्षरेण तद्वाक्यमृतं परमकारणम् ।
सत्यव्दानन्दममृतं परं ब्रह्म परात्परम् ॥१०
एकाक्षरादुकाराख्याद्भगवान्वीजकोऽण्डजः ।
एकाक्षरदुकाराख्याद्धरिः परमकारणम् ॥११
एकाक्षरान्मकाराख्ताद्भगवान्नीललीहितः ।
सर्गकर्त्ता त्वकाराख्यो ह्यू काराख्यस्तु मोहकाः ॥१२
मकाराख्यस्तु यो नित्यमनुग्रहकरोऽभवत् ।
मकाराख्यो विभुर्बीजी ह्यकारो वीज उच्यते ॥१३
उकाराख्यो हरिर्योनिः प्रधानपुरुषेश्वरः ।
बीजी च बीजं तद्योनिर्नादाख्यश्च महेश्वरः ॥१४
बीजी विभज्य चात्मानं स्वेच्छया व्यवस्थितः ।
अस्य लिंगादभूद्बीजमकारो बोजिन प्रभोः ॥१५

वह रुद्र चिन्तन गम्य नहीं हैं । इनका विचार करने में मन और वाणी की निवृत्ति हो जाती है । उनका ज्ञान एकाक्षर ॐ से ही सम्भव है ।६। उनका एकाक्षर रूप वाक्य ऋत और कारण का भी कारण है ।

सत्य स्वरूप आनन्द स्वरूप, परमामृत, ब्रह्म और परात्पर हैं ।१०। एकाक्षर 'अकार' में बीज स्वरूप तथा अण्डज ब्रह्माजी हैं और एकाक्षर इकार से परम कारण विष्णु हैं ।११। एकाक्षर मकार से नील लोहित भगवान् हैं। अकार सृष्टि को उत्पन्न करने वाला है तथा उकार मोहित करने वाला है ।१२। मकार नित्य अनुग्रहशील है तथा मकार को विभुबीजी और अकार को बीज कहा गया है ।१३। उकार विष्णु की योनि तथा प्रधान पुरुष रूप ईश्वर है । बीजी आत्मा का विभाग कर स्वेच्छा पूर्वक स्थित हुआ है । इस लिंग के बीज से ही आकार की उत्पत्ति हुई ।१५।

उकारयोनो निःक्षिप्तमवर्द्धतः संमततः ।
सौवर्णमभवच्चांडमावेद्यं तदलक्षणम् ।।१६
अनुकाब्द्र तथा चाप्सुदिध्यमदं व्यवस्थितम् ।
ततो वर्षसहस्रांते द्विधा कृतमजोद्भवम् ।।१७
अंडमप्सु स्थितं साक्षाद्व्याघातेनेश्वरेण तु ।
तथाऽस्य सुशुभं हेमं कपालं चोर्ध्वसंस्थितम् ।।१८
जज्ञे सा द्यौस्तदपरं पृथिवी पञ्चलक्षणा ।
तस्तादडाद्भवो जज्ञे ककराख्यश्चतुर्मुखः ।।१९
स स्रष्टा सर्वलोकानां स एव त्रिविधः प्रभुः ।
एवमोमोयिति प्रोक्तामित्याहुर्यजुशां वराः ।।२०
यजुषां वचनं श्रुत्वा ऋचः सामानि सादरम् ।
एवमेव हरे ब्रह्मनित्याहुश्चावयोस्तदा ।।२१

यह उकार रूप में जाकर सब ओर से वृद्धि को प्राप्त, उससे यह स्वर्ण अण्ड हुआ, उस समय यह अंड जानने योग्य नहीं था यथा लक्षण रहित था ।१६। अनेक वर्ष तक यह अण्ड जल में स्थित रहा, हजार वर्ष व्यतीत होने पर ब्रह्माजी ने इसके दो भाग किये ।१७। जल में स्थित इस अण्ड का परमेश्वर द्वारा व्याघात होने पर इसका एक कमाल ऊर्ध्व स्थित होकर शोभा पाने लगा ।१८। उससे द्युलोक प्रकट

हुआ और नीचे वाले कपाल से पश्चातत्वात्व पृथिवी का प्राकट्य हुआ। उस अंड से भव और ककार नामक चार मुख प्रकट हुए।१६। वही सब लोकों के रचने वाले तथा तीन धारण करने वाले हैं, इसीलिए यजुर्वेद इसे ॐ ॐ कहते हैं।१०। यजुर्वेद के वाक्य को सुनकर ऋक् और साम हम दोनों के प्रति हे हरे ! हे ब्रह्मन् हैं।२१।

ततो विज्ञायदेवेशं यथावच्छक्तिसंभवैः।
मन्त्रं महेश्वर देवं तुष्टाव सुमहोदयम् ॥२२
एतस्मिन्नन्तरेऽन्यच्च रूपमद्भुतसुन्दयम्।
ददर्श च माया सार्द्ध भगवान्विश्वपालकः ॥२३
पञ्चवक्त्रं दशभुजं गौरकर्पू रवन्मुने।
नानाकांतिसमायुक्तं नानाभूषणभूषितम् ॥२४
महोदारं महावीर्यं महापुरुषलक्षणम्।
तं दृष्ट्वा परम रूपं कृतार्थोऽभून्मया हरिः ॥२५
अथ प्रसन्नो भगवान्महेशः परमेश्वरः।
दिव्यं शब्दमय रूपमाख्याय प्रहसत्स्थितः ॥२६
अकारस्यस्य मूर्द्धा हि ललाटो दीर्घ उच्यते।
इकारो दक्षिण नेत्रमौकारौ वामलोचनम् ॥२७
उकारो दक्षिणं श्रोत्रमूकारो वाम उच्यते।
ऋकारो दक्षिणं तस्य कपोलं परमेष्ठिनः ॥२८
वामं कपोलमृकारो लृ लृ नासापुटे उभे।
एकारश्वोष्ठ उर्ध्वश्चह्य कारस्त्वधरो विभोः ॥२९
ओकारश्च तथौकातो दन्तपक्तिद्वयं क्रमात्।
अमस्तु तालुनीं तस्य देवस्य शूलिनः ॥३०

उन देवेश को जानकर अपने सामर्थ्यानुसार उचित मन्त्रों से महादेव को प्रसन्न करने लगे।२२। इसी समय विश्व के पालन कर्ता भगवान् विष्णु मेरे साथ एक अत्यन्त सुन्दर तथा अद्भुत स्वरूप का दर्शन करने लगे।२३। हे मुने ! वह कर्पूर के समान सुन्दर गौर वर्ण पाँच मुख, दस भुजा, अनेक भूषणों से भूषित तथा अनेक क्रान्तियों से युक्त था।२४।

महान उदर एवं वीर्य वाले, महापुरुष के लक्षणों से सम्पन्न उस स्वरूप के दर्शन कर गुरु सहित विष्णु कृतार्थ हो गये।२५। उस समय भगवान् महेश्वर अत्यन्त प्रसन्न होकर दिव्य शब्द युक्त स्वरूप में स्थित हुए।२६। उनका शिर अकार और मस्तक दीर्घ आकार था, दक्षिण नेत्र इकार और बाँया कमल नेत्र था।२७। उकार दक्षिण कपोल था।२८। ऋकार वाम कपोल, लृकार नासापुट लृकार दूसरा नासापुट, एकार उर्ध्व होंठ तथा ऐकार निम्न होंठ था।२९। ओ औ क्रमशः ऊपर नीचे की दन्त पंक्ति थी, अं उनका तालु था।३०।

कादिपञ्चाक्षराण्यस्य पञ्च हस्ताश्च दक्षिणे।
चादितंचाक्षराण्येवं पञ्च हस्तास्तु वामतः ॥३१
टादिपञ्चाक्षरं पादास्तादिकञ्चाक्षर तथा।
पकार गदरं तस्य फकारः पार्श्व उच्यते ॥३२
बकारो वामपार्श्वस्तु भकारः स्कधं उच्यते।
मकारो हृदयं शंभोर्महादेवस्त योगिनः ॥३३
यकारादिसकारान्ता विभोर्वं सप्तधातवः।
हकारो नाभिरूपो हि क्षकारो घ्राण उच्यते ॥३४
एवं शब्दमयं रपमगुणस्य गुणात्मनः।
दृष्टया तमुमया सार्द्धं कृतार्थोऽभून्मया हरिः ॥३५

क वर्ग के पाँचों अक्षर दक्षिण हाथ थे, वर्ग के पाँचों अक्षर वाम ओर के पाँच हाथ थे।३१। ट वर्ग के पंचाक्षर दक्षिण चरण तथा त वर्ग के पंचाक्षर वाम चरण थे,पकार उदर और फकार पार्श्व भाग था।३२। बकार वाम पार्श्व, भकार स्कन्ध और मकार हृदय था।३३। यकार से सकार तक सप्त धातुयें हकार नाभि और चकार घ्राण था इस प्रकार उन अगुण-गुणात्मा के शब्दमय स्वरूप के दर्शन करके मैं और विष्णुजी दोनों कृतार्थ हो गये।३५।

एवं दृष्ट्वा महेशानं शब्दब्रह्मतनुं शिवम्।
प्रणम्य च मया विष्णुः पुनश्चापश्यदूर्ध्वतः ॥३६

ॐकारप्रभवं मन्त्रं कलापञ्चकसंयुतम् ।
शुद्धस्फटिकसंकाशं शुभाष्टत्रिंशदक्षरम् ।।३७
मेधाकारमभूद्भूयः सर्वधर्मार्थसाधकम् ।
गायत्रीप्रभवं मन्त्रं सहितं वश्यकारकम् ।।३८
चतुर्विंशतिवर्णाढ्यं चतुष्कलमनुत्तमम् ।
अथ पञ्चसितं मन्त्रं कलाष्टकसमायुतम् ।।३९
आभिचारिकमत्यर्थं प्रायस्त्रिंशच्छुभाक्षरम् ।
यजुर्वेद समायुक्तं पञ्चविंशच्छुभाक्षरम् ।।४०
कलाष्टकसमायुक्तं सुश्वेतं शांतिकं तथा ।
त्रयोदशकलायुक्तं बालाद्यैः सह लेहतम् ।।४१
बभूवुरस्य चोत्पत्तिवृद्धिसंहारकारणम् ।
वर्णा एकाधिकाः षष्टिरस्य मन्त्रवरस्य तु ।।४२

इस प्रकार भगवान् के शब्द ब्रह्मदेह के दर्शन कर मेरे सहित विष्णु जी ने प्रणाम किया और ऊपर की ओर देखने लगे ।३६। वहाँ देखा कि ओंकार से अवतीर्ण पंचकलात्मक मंत्र शुद्ध स्फटिक के समान स्वच्छ, सुन्दर एवं अड़तीस अक्षरों से युक्त है ।३७। बुद्धि को प्रेरित करने वाला, अर्थ का साधन स्वरूप वह मंत्र गायत्री से प्रकट चौबीस वर्ण वाला मंत्र चारों कालों में उत्तम कहा है और 'ॐ नमः शिवाय' अक्षरों वाला तथा यजुर्वेद युक्त पच्चीस अक्षरों वाला ।४०। आठ यह पंचसित मन्त्र आठ कलाओं से सम्पन्न है ।३९। अभिचारक मन्त्र सात कलाओं वाला सुश्वेत एवं शान्तिप्रद मन्त्र तेरह कलाओं वाला ।४१। यह सृष्टि पालन और संहार करने वाला तथा इकसठ वर्ण वाला मन्त्र है ।४२।

पुनर्मृत्युंजयं मन्त्रं पञ्चाक्षरमतः परम् ।
चिंतामणिं तथा मन्त्रं दक्षिणामूर्तिसंज्ञकम् ।।४३
ततस्त्वमसीत्युक्तं महावाक्यहरस्य च ।
पञ्चमन्त्रांस्तथा लब्ध्वा जजाप भगवान्हरिः ।।४४
अथ दृष्ट्वा कलावर्णमृग्यजुःसामरूपिणम् ।

ईशानमीशशमुकुटं पुरुषाख्यं तुरातनम् ।।४५
अघोरहृदयं हृदयं सर्वगुह्यं सदाशिवम् ।
वामपादं महादेवं महाभोगीन्द्रभूषणम् ।।४६
विश्वतः पादवन्तं त विश्वतोऽक्षिकरं शिवम् ।
ब्रह्मणोऽधिपतिं सर्गस्थितिसंहारकारणम् ।।४७
तुष्टाव वाग्भिरिष्टाभिः साम्बं वरदमीश्वरम् ।
मया च सहितो विष्णुर्भगवास्तुष्टचेतसा ।।४८

फिर मृत्युंजय मन्त्र अथवा त्र्यंबक मंत्र और इसके उपारान्त पंचाक्षर मन्त्र (नमः शिवाय) व चिन्तामणि मन्त्र और दक्षिणमूर्ति मंत्र को ग्रहण करे ।४३। 'तत्वमसि' शिवजी का महा वाक्य है, इन पांचों मन्त्रों को ग्रहण कर भगवान् ने जप किया ।४४। फिर ऋक्, यजु और साम रूपी कला वर्ण, जो ईशान, ईश मुकुट, पुरातन पुरुष हैं, उन्हें देखकर ।४५। अघोर हृदय, सब में गुह्य, सदाशिव वामपाद महाभोगीन्द्र एवं महादेव के भूषण को धारण करे ।४६। जिनके सभी ओर नेत्र हैं, जो ब्रह्माजी के अधीश्वर, सर्ग स्थित तथा संहार कर्त्ता हैं ।४७। साम्बशिव वर देने वाले हैं उनको वाणियों से संतुष्ट करने लगे । इस प्रकार मैंने विष्णुजी के सहित अत्यन्त प्रीति पूर्वक उनकी स्तुति की ।४८।

## हरिहर की अभेदता और परमशिवतत्व वर्णन

अन्यच्छृणु हरे विष्णो शासनं मम सुव्रत ।
सदा सर्वेषु लोकेषु मान्यः पूज्यो भविष्यसि ।।१
ब्रह्माणा निर्मिते लोके यदा दुःखं प्रजायते ।
तदा त्वं सर्व दुःखानां नाशाय तत्परो भव ।।२
रुद्रध्येयो भवांश्चै भवद्ध्येयो हरस्तथा ।
युवयोरन्तरं नैव तव रुद्रस्य किंचन ।।३
वस्तुतश्चापि चैकत्वं वरतोऽपि तथैव च ।
लीलयापि महाविष्णो सत्यं सत्यं न संशयः ।।४
रुद्रभक्तो नरो यस्तु तव निन्दां करिष्यति ।
तस्य पुण्यं च निखिलं द्रुतं भस्म भविष्यति ।।५

नरके पतनं तस्य त्वद्द्वेषात्पुरुषोत्तम।
मदाज्ञया भवेद्विष्णो सत्यं सत्यं न संशय।।६
त्वां यः समाश्रितो नूनं मामेव स समाश्रितः।
अन्तरं यश्च जानाति निरये पतित ध्रुमम्।।७
आयुर्बलं शृणुष्वाद्य त्रिदशानां विशेषतः।
संदेहोऽत्र न कर्त्तव्यो ब्रह्माविष्णुहरात्तनाम्।।८
त्वद्भक्तो यो भवेत्स्वामिन्मम प्रियतरो हि सः।
एवं वै यो विजानाति तस्य मुक्तिर्न दुर्लभाः।।९

परमेश्वर शिवजी ने कहा—हे विष्णो! हे सुव्रत! तुम मेरी आज्ञा श्रवण करो तुम सदैव सभी लोकों में मान्य एवं पूजनीय होंगे।१। ब्रह्माजी द्वारा रचे गये लोक में जब दुःख पड़ेगा तब तुम उस दुःख से लोकों को उबारने में तत्पर रहोगे।२। तुम दोनों को रुद्र का ध्यान करना उचित है। हे ब्रह्मा! तुम्हारे ध्यान के योग्य विष्णु है, तुम दोनों में और रुद्र में कोई भेद नहीं है।३। यथार्थ में तुम तीनों एक तत्व-रूप ही हो। हे विष्णो! यह सब अन्त लीला मात्र का ही है, यथार्थ में नहीं से।४। जो रुद्रभक्त तुम्हारा निन्दक हो, उसका सम्पूर्ण पुण्य नष्ट हो जाता है।५। हे पुरुषोत्तम! हे विष्णो! जो कोई तुम से द्वेष करेगा, वह नरकगामी होगा, इसमें संशय नहीं है।६। जो तुम्हारा आश्रय लेता है वही मेरा आश्रित है हम तुम में अन्तर समझने वाला अवश्य ही नरक को प्राप्त होगा।७। तुम देवताओं के आयुर्बल को श्रवण करो। ब्रह्मा, विष्णु और शिव के एकत्व में सन्देह नहीं करना चाहिए।८। ब्रह्मा, विष्णु ने कहा—हे स्वामिन्! आपका कथन यथार्थ है। जो आपका भक्त होगा, वही मेरे लिए प्रिय होगा, जो इस प्रकार जानेगा उसके लिये मोक्ष दुर्लभ नहीं है।९।

## शिव पूजन की विधि और उसका फल

सूत सूत महाभाग व्यासशिष्य नमोऽस्तुते।
श्रोवितोऽद्याद्भुला शैवी कथा परमपावनी।।१

तत्राद्भुता महादिव्या लिंगोत्पत्तिः श्रुता शुभा ।
श्रुत्वा यस्याः प्रभावं दुःखनाशो भवेदिहि ॥२
ब्रह्मानारदसम्वादमनुसृत्य दयानिधे ।
शिवार्चनविधिं ब्रूहि येन तुष्टो भवेच्छिवः ॥३
ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यै शूद्रैर्या पूज्यते शिवः ।
कथं कार्यं च तद् ब्रूहि यथा व्यासमुखाच्छ्रुतम् ॥४
तच्छ्रुत्वाचवनं तेषां शर्मदं श्रुतिसम्मतम् ।
उवाच सकलं प्रीत्या मुनिप्रश्नानुसारतः ॥५
साधु पृष्ठं भवद्भिश्च तद्रहस्य मुनीश्वराः ।
तदहं कथयाम्यद्य यथाबुद्धि यथाश्रुतम् ॥६
भवद्भि पृच्छयते यद्वत्तथा व्यासेन वैपुरा ।
पृष्ठं सनत्युमाराय तच्छ्रुतं ह्युपमन्युना ॥७
ततो श्यासेन वै श्रुत्वा शिवपूजादिकं च यत् ।
मह्यं च पठितं लोकानां हितकाम्यया ॥८

ऋषियों ने कहा—हे सूतजी ! आपको नमस्कार है, आपने परम पावनी शिव कथा कही है ।१। उसमें अद्भुत दिव्य लिंग की उत्पत्ति सुनी, जिसके प्रभाव से इस लोक में दुःखों का क्षय होता है ।२। ब्रह्मा, और नारद के सम्वाद को स्मरण कर आप शिव की पूजा विधि कहिये, जिससे शिवजी सन्तुष्ट हो सकें ।३। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र यह सभी शिवजी की पूजा करते हैं, व्यासजी उसे किस प्रकार करने का उपदेश करते हैं, सो कहने की कृपा करें ।४। उनके ऐसे कल्याणप्रद तथा श्रुतिसम्मत वाक्य सुनकर सूतजी कहने लगे ।५। हे मुनियो ! आपने बड़ा उत्तम प्रश्न किया है । मैंने जैसा सुना है, वैसा ही कहता हूँ ।६। जो प्रश्न आपने किया था वही व्यासजी ने सनत्कुमार से किया था । जो उन्होंने कहा और उपमन्यु ने सुना था ।७। फिर शिवार्चन को सम्पूर्ण विधि लोकों के हितार्थ व्यास जी ने मुझे पढ़ाया ।८।

तच्छ्रुत चैव कृष्णेन ह्युपमन्योर्महात्मनः ।
तदहं कथयिष्यामि यथा ब्रह्माऽवदत्पुराः ॥९

श्रणु नारद वक्ष्यामि संक्षेपाल्लिंगपूजनम् ।
वक्तुं वर्षशतेनापि न शक्यं विस्तरान्मुने ॥१०
एवं तु शांकरं रूपं सुखं स्वच्छ सनातनम् ।
पूजयेत्परया भक्त्या सर्वकामफलाप्तये ॥११
दारिद्रय रोग दुःखं च पीडनं शत्रुसम्भवम् ।
पापं चतुर्विद्य तावद्या बन्नाचयते शिवम् ॥१२
सम्पूजिते शिवे देवे सर्वदुःखं विलीयते ।
सम्पाद्यते सुख सर्व पश्चान्मुक्तिरवाप्यते ॥१३
ये वै मानुष्यमाश्रित्य मुख्यं सनातनः सुखम् ।
तेन पूज्यो महादेवः सर्वकार्यार्थसाधकः ॥१४
ब्राह्मणः क्षत्रियाः वैश्याः शूद्राश्च विधिवत्क्रमात् ।
शङ्करार्चा प्रकुर्वन्तु सर्व कामार्थसिद्धये ॥१५

उपमन्यु ने वह सब श्री कृष्ण को सुनाया था, जैसे ब्रह्माजी ने कहा था, वैसे ही मैं तुमसे कहता हूँ ।६। ब्रह्माजी ने कहा – हे नारदजी ! मैं सक्षेप में लिंग-पूजा की विधि कहता हूँ, इसे विस्तार पूर्वक तो सौ वर्ष भी नहीं कहा जा सकता ।१०। इस प्रकार शिवजी का स्वरूप सुखदायक एवं सनातन है । सम्पूर्ण कामनाओं की प्राप्ति के लिए उनका परम भक्ति-पूर्वक पूजन करे ।११। दारिद्रय, रोग दुःख तथा शत्रु की पीड़ा यह चार प्रकार के संकट तभी रहते हैं, जब तक कि शंकर की पूजा नहीं की जाती ।१२। भगवान का पूजन करने से सभी दुःखों का लोप हो जाता है और सर्व सुख की प्राप्ति होकर अन्त में मोक्ष मिलती है ।१३। मनुष्य जन्म में सन्तान का ही मुख्य सुख है, इसकी प्राप्ति के हेतु सर्वार्थ साधक भगवान् शिवजी का पूजन करे ।१४। सम्पूर्ण कामनाओं की सिद्धि के लिए चारों वर्णों को क्रमशः शिवार्चन करना चाहिए ।१५।

प्रातःकाले समुत्थाय मुहूर्ते ब्रह्मसंज्ञके ।
गुरोश्च स्मरणं कृत्वा शंभोश्चव तथा पुन ॥१६
तीर्थानां स्मरणं कृत्वा ध्यान चैव हरेरपि ।
ममापि रिर्जराणां वै मुन्यादीनां तथा मुने।१७

तत: स्तोत्रं शंभुनाम गृह्णीयाद्विधिपूर्वकम् ।
तथोत्याय मलोत्सर्गं दक्षिणस्यां चरेद्दिशि ।।१८
एकान्ते तु विधिं कुर्यान्मलोत्सर्गस्य तच्छ्रुतम् ।
तदेव कथतास्यद्य श्रृणवाधाम मनो मुने ।।१९
शुद्धां मृदं द्विजो लिप्यात्पंचवारं विशुद्धये ।
क्षात्रियश्च चतुर्वारं वैश्यो वारत्रयं तथा ।।२०
शूद्रो द्विवारं च मृदं गृह्णीयाद्विधिशुद्धये ।
गुदे वाथ सकृल्लिंगे बारमेकं प्रयत्नतः ।।२१

प्रातःकाल ब्रह्म मुहूर्त में उठे और गुरु तथा शिवजी को स्मरण करे ।१४। फिर तीर्थों का स्मरण और शंकर का ध्यान करके मेरा स्मरण करे और फिर देवताओं और मुनियों का ध्यान करे ।१७। शिवनाम के स्तोत्र का विधिवत् जप करे और फिर उठकर दक्षिण दिशा में जाकर मल त्याग करे ।१८। शास्त्रानुसार मलोत्सर्ग एकान्त में करे । हे मुने ! उसकी विधि आपसे कहता हूँ, ध्यान से सुनो ।१९। शुद्धि के लिये ब्राह्मण को मृत्तिका से पाँच बार हाथ धोने चाहिए, क्षत्रिय चार बार तथा वैश्य तीन बार हाथ धोवे ।२०। शूद्र दो बार मिट्टी से हाथ धोवे, गुदा और लिङ्ग में भी एक बार मिट्टी लगावे ।२१।

दशवारं वामहस्ते सप्तवारं द्वयोस्तथा ।
प्रत्येकम्पादयोस्तात त्रिवारं कारयोः पुनः ।।२२
स्त्रोभिश्च शूद्रवत्वकाय मृदाग्रहणमुत्तमम् ।
हस्तौ पादौ च प्रक्षाल्य पूर्ववन्मृदमापरेम् ।।२३
दंतकाष्ठं ततः कुर्यात्स्ववर्णक्रमओ नरः ।।२४
विप्रः ...र्याद्दंतकाष्टं द्वादश ...गुलमानतः ।
एकादशांगुलं राजा वैश्यः ...र्याद्दशांगुलम् ।।२५
शूद्रोनवांगुलं कुर्यादिति मानमिदं स्मृतम् ।
कालदोषं विचार्य्यैव मनुदृष्टं विवजयेत् ।।२६
षष्ठचद्यामाश्व मवमी व्रतमस्तं रवेर्दिनम् ।
तथा श्राद्धदिनं तात निषिद्धं रदधावने ।।२७

स्नानं तु विधिवत्कार्यं दीर्थादिषु क्रमेण तु ।
देशकालविशेषेण स्नानं कार्यं समन्त्रकम् ।।२८

बाँये हाथ से दस बार, फिर दोनों हाथों से सात-सात बार मृत्तिका लगावे, पांव के तले में तीन बार लगाकर फिर तीन बार हाथ धोवे। ।२। स्त्रियों को शूद्र के समान मिट्टी से हाथ धोने चाहिए। हाथ-पाँव धोकर पूर्ववत् मिट्टी ग्रहण करे ।२३। फिर अपने वर्ण क्रम के अनुरूप दाँतुन करे ।२४। ब्राह्मण को बारह अंगुल की दाँतुन करने का विधान हैं, क्षत्रिय को ग्यारह अंगुल की और वैश्य को दस अंगुल की ।२५। शूद्र भी नौ अंगुल की दाँतुन करे। इस प्रकार प्रमाण कहा गया है। काल-दोष का विचार करके क्रिया करे तो दृष्ट को भी वर्जित किया जा सकता है ।२६। छः, अमावस,नवमी व्रत का दिन, सूर्यास्त के समय रविवार अथवा श्राद्ध के दिन दाँतुन करने का निषेध है ।२७। तीर्थादि में क्रम पूर्वक तथा विधि सहित स्नान करे, विशेषकर देशकाल के अनुसार और मन्त्र सहित स्नान करना चाहिए ।२८।

आचम्य प्रथमं तत्र धौतवस्त्रेण चाधरेत् ।
एकांते सुस्थले स्थित्वा संध्याविधिमथाचरेद् ।।२९
यथायोग्यं विधिं कृत्वा पूजाविधिमथारभेत् ।
मनस्तु सुस्थिरं कृत्वा पूजागारं प्रविश्य च ।।३०
पूजाविधिं समावाय स्वासने ह्युपविश्य वै ।
न्यासादिकं विधायादो पूजयेत्क्रमशो हरम् ।।३१
प्रथमं च गणाधीशं द्वारपालांस्तथैव च ।
दिक्पालांश्च सुसंपूज्य पश्चात्पीठं प्रकल्पये ।।३२
अथवाऽष्टदलं कृत्वा प्रजाद्रव्यसमीपतः ।
उपविश्य ततस्तत्र चोपवेश्य शिवम् प्रभुम् ।।३३
त्रयमाचमनं कृत्वा प्रक्षाल्य च पुनः करौ ।
प्राणायामत्रयं कृत्वा मध्ये ध्यायेच्च त्र्यम्बकम् ।।३४
पचपक्त्रं दशभुजां मुद्धस्फटिकसन्निभम् ।
सर्वाभरणासंयुक्तं व्याघ्रचर्मोत्तरीयकम् ।।३५

स्नान करने के पश्चात् धुले हुए वस्त्र धारण करे फिर स्वच्छ स्थान में एकान्त में बैठकर संध्या करे।२९। यथा विधि करके. पूजन आरम्भ करे मन को स्थिर करके पूजा स्थान में प्रवेश करे।३०। विधि सहित आसन ग्रहण कर न्यासादि करे और फिर क्रम से शिवजी का पूजन करे।३१। प्रथम गणेशजी को पूजे, फिर द्वारपाल और दिक्पालों का पूजन करे और सिंहासन की कल्पना करे।३२। अथवा पूजा द्रव्य के निकट अष्टदल कमल बनाकर स्वयं बैठे और वहाँ भगवान शिवजी की स्थापना करे।३३। फिर तीन आचमन कर हाथ धोवे और तीन प्राणायाम कर मध्य में त्र्यम्बकदेव का ध्यान करे।३४। पाँच मुख, दश भुजा, स्फटिक मणि के समान स्वच्छ सम्पूर्ण आभरण, व्याघ्र चर्म उत्तरीय सहित सुशोभित।३५।

तस्य सारूप्यतां स्मृत्वा ददेत्पापं नर सदा।
शिवं ततः समुत्थाप्य पूजयेत्परमेश्वरम् ॥३६
देहशुद्धिं ततः कृत्वा मूल मन्त्रं न्यसेत्क्रमात्।
सर्वत्र प्रणवेनैव षठ गन्यासमाचरेत्॥३७
कृत्वा हृदि प्रयोगं च ततः पूजां समारभेत्।
पाद्यार्गायमनार्थं च पात्राणि च प्रकल्पयेत्॥३८
स्थापयेद्विविधात्कुंभान्नव धीमान्यथाविधि।
दर्भैराच्छाद्य तैरेव संस्थाप्याभ्युक्ष्य वारिणा॥३९
तेषु तेषु च सर्वेषु क्षिपेत्तोयं सुशीतलम्।
प्रणवेव क्षिपेत्तेषु द्रव्याण्यालोक्यं बुद्धिमान्॥४०
उशीरं चन्दनं चेव पाद्यं तुपरिकल्पयेत्।
जातिकं कोलकर्पूरवटमूलतमालकम्॥४१
चूर्णयित्वा तथान्यायं क्षिपेदाचमनीयके।
एतत्सर्वेषु पात्रेषु दापयेच्चनव नान्वितम्॥४२

भगवान शिवजी की सारूप्यता को प्राप्त होकर प्राणी अपने पापों को

सदैव क्षीण करे, फिर भगवान् शिव को उठाकर उनकी पूजा करे।३६। फिर देह की शुद्धि कर क्रम पूर्वक मूलमन्त्र का न्यास करे, ओंकार के सहित षडग न्यास करना चाहिए।३७। हृदय में प्रयोग करके पूजन प्रारम्भ करे और पाद्य, अर्घ्य, आचमन के लिए पात्रों की कल्पना करे।३८। यथाविधि नवीन घट स्थापित, करे, फिर कुशों से आच्छादित करके जल से छिड़के।३९। उन सब पात्रों में शीतल जल भरे और द्रव्यों को ग्रहण कर प्रणवोच्चार सहित उसमें डाले।४०। पाद्य में उशोर और चन्दन प्रयोग करे। जायफल, कंकोल, कर्पूर, वटमूल और तमाल।४१। सबको चूर्ण कर आचमन में डाले तथा चन्दन आदि भी इन पदार्थों में मिलावे।४२।

पार्श्वयोर्देवदेवस्य नंदीशं तु समर्चयेत् ।
गंधैर्धूपस्तथा दीपैर्विविधः पूजयेच्छिवम् ।।४३
लिङ्गशुद्धि ततः कृत्वा मुद यक्तो नरस्तदा ।
यथोचित तु मन्त्रोघैः प्रणवादिनमोतकैः ।।४४
कल्पयेदासनं स्वस्तिपद्मादि प्रणवेन तु ।
तस्मात्पूर्वदिश साक्षादणिमामयमक्षरम् ।।४५
लघिमा दक्षिण चैव महिमा पश्चिमं तथा ।
प्राप्तश्च वोत्तर पत्रं प्राकाम्यं पावकस्य च ।।४६
ईशित्वं नैर्ऋत पत्र वशित्वं वायुगोचरे ।
सर्वज्ञत्व तथशान्यं कर्णिका सोम उच्यते ।।४७
सोमस्याथस्तथा सूर्यस्तस्याधः पावकस्त्वयम् ।
धर्मादीनपि तस्याधो भवतः कल्पयेत्क्रमाद् ।।४८
अव्यक्तादि चतुर्दिक्षु सोमस्यांते गुणत्रयम् ।
सद्योजातं प्रवक्ष्यामीत्यावाह्य परमेश्वरम् ।।४९

महादेवजी के पार्श्व में नन्दीजन का पूजन करे और विविध गन्ध, धूप, दीप से शिव का पूजन करे।४३। फिर लिंग की शुद्धि कर मन से ओंकार सहित नमस्कार करे।४४। ओंकार सहित स्वस्ति कमल आदि युक्त आसन की कल्पना करे और पूर्व की ओर साक्षात् अणिमायुक्त अक्षर

